[वित्त मंत्री]

१६. चालू साल के दौरान सनअतों के क्षेत्र में जो तरक्की हुई है उसका एक बड़ा कारण यह है कि सनअतों के विकास से मुतल्लका योजना की स्कीमों को बड़ी कामयाबी से अमलीजामा पहनाया जा सका। इन स्कीमों का उद्देश्य यह है कि प्राइवेट सैक्टर में मुख्तलिफ किस्मों की सनअतों का विकास किया जाए और लम्बे तथा दर्म्यानी अर्से के कर्ज़े देकर, सामान्य सुविधा सेवा जुटा कर, कारखानों के लिये जगह का प्रबन्ध करके, निश्चित मियार के मुताबिक माल तैयार करने और तकनीकी अमले को ट्रेनिंग देने वग़ैरा की बुनियादी ज़रूरतें पूरी की जाएं। साल १६५६-६० के लिये की गई १२६.३३ लाख रुपए की व्यवस्था के मुकाबले में १११.२५ लाख रुपये खर्च होने की उम्मीद है। इस रकम का बड़ा हिस्सा यानी ६८.६८ लाख रुपए छोटे पैमाने की सनअतों पर खर्च होने थे। आशा है कि इस चालू साल के अन्त तक इस काम पर ६० लाख रुपए से ज़्यादा रकम खर्च हो जाएगी। योजना में हथखड्डी की स्कीमों के लिये नियत ६.८५ लाख रुपये की रकम के पूरे का पूरा खर्च हो जाने की उम्मीद है। बड़ी और दर्म्यानी सनअतों के लिये पंजाब फाइनैंशल कार्पोरेशन द्वारा सनअती कर्ज़े दिये जाते रहे हैं जबकि राज्य सरकार ने छोटे पैमाने के उद्योगों को राज्य सहायता उद्योग कानून के मातहत उधार की उदार सहूलतें दी हैं। सनअती बस्तियां कायम करने का काम भी तसल्लीबख्श तरक्की कर रहा है। लुधियाना में सनअती बस्ती का पहला मरहला जुलाई, १६५६ में ५२ वर्कशापों का निर्माण करके और वहां पर काम चालू करके, तय किया गया था। इसके इलावा, इस बस्ती में १०८ और वर्कशापें भी मुकम्मल होने वाली हैं। बटाला, मालेरकोटला, सोनीपत और नीलोखेड़ी में सनअती बस्तियों के लिये ज़मीन हासिल कर ली गई है और यहां निर्माण का काम जल्दी ही शुरू कर दिया जाएगा। इन सभी बस्तियों को १६६०-६१ में तैयार कर लेने का प्रोग्राम बनाया गया है। इन बस्तियों में प्राइवेट सनअतों के लिये ३३६ नये कारखाने होंगे। इन स्कीमों के पूरा होने से न केवल राज्य का वर्तमान सनअती ढांचा मज़बूत होगा बल्कि नये सनअती कामों को भी बढ़ावा मिलेगा (तालियां)। सनअतों के लिये ज़रूरी तकनीकी अमले को ट्रेनिंग देने के लिये सरकार लड़कों के २० सनअती स्कूल, लड़कियों के २२ डिप्लोमा स्कूल अदारे और दस्तकारों के १५ सनअती ट्रेनिंग अदारे चला रही है। इन के इलावा अनुसूचित जातियों और अनुसूचित कबीलों के मैम्बरों को तकनीकी शिक्षा देने के लिये १० नये सनअती ट्रेनिंग केन्द्र कायम किये गए हैं। चालू साल में इन तमाम अदारों में लगभग ५,७७० विद्यार्थी मुख्तलिफ व्यापारों और पेशों की ट्रेनिंग प्राप्त कर रहे हैं।

**उद्योग तथा श्रम**

सनअतों में दिन-बदिन होने वाले विकास और मज़दूरों में बढ़ रही चेतना के कारण सनअती अमन कायम रखने की समस्या और भी उलझ गई है। इस समय राज्य में ५१५ रजिस्टर्ड ट्रेड यूनियनें काम कर रही हैं जबकि पिछले साल इनकी तादाद ४७४ ही थी। नतीजे के तौर पर सनअती झगड़ों की तादाद भी जो १६५८ में १,०११ थी, १६५६ में बढ़कर १,४३६ हो गई। राज्य के समझौता कराने वाले अधिकारी झगड़ों को आपसी बातचीत द्वारा सीधे सुलझाने पर ज़ोर देते रहे ताकि मुकदमे बाज़ी या सम्बन्धित पार्टियों

द्वारा सीधी कार्रवाई करने की नौबत ही न आए। इन कोशिशों के फल स्वरूप सुलझाए जाने वाले ऐसे झगड़ों की फीसदी तादाद जो १९५८ में ४९ थी, १९५९ में बढ़कर ५३ हो गई।

सनअती मज़दूरों के दिलबहलाव के लिये इस समय राज्य के मुख्तलिफ सनअती नगरों में १५ मज़दूर भलाई-केन्द्र काम कर रहे हैं। चालू साल के दौरान पठानकोट, जगाधरी, हिसार और रोहतक में चार ऐसे नए केन्द्र खोले जा रहे हैं और अगले साल के दौरान दो और केन्द्र खोले जाएंगे। इस तरह इन केन्द्रों की संख्या बढ़कर २१ हो जाएगी, जिससे दूसरी पांच साला योजना में रखे निशानों की सौ फीसदी पूर्ति हो जाएगी।

ज्यादा से ज्यादा मज़दूरों के लिये, उजरत की कम से कम दरें, मुकर्रर कर देने की नीति के मुताबिक चालू साल में पांच किस्म के और मज़दूरों की, कम से कम उजरत निश्चित की गई। आठ किस्म के अनुसूचित रोज़गारों में छोटे से छोटे ग़ैर-हुनरमंद मज़दूर के लिये उजरत ४५ रुपए से बढ़ाकर ६० रुपए फी माह कर दी गई है।

**सड़कें और ट्रांसपोर्ट**

१७. योजना के दौरान सड़कों पर किया जाने वाला कुल खर्च ९,५९.८५ लाख रुपया है। इस में से ७,११ लाख रुपये योजना के पहले चार सालों में खर्च हो जाने की उम्मीद है। अगले साल के लिये १,९५ लाख रुपए का इंतज़ाम करने से पांच सालों में कुल ९,०६ लाख रुपए खर्च होने का अन्दाज़ा है। यह खर्च योजना के अर्से में इस काम के लिये मन्ज़ूर कुल खर्च का ९४ फीसदी है। चालू साल के अन्त तक ९८० मील लम्बी सड़कें तैयार हो जाएंगी और ३२० मील लम्बी और सड़कें अगले साल बनाई जाएंगी (तालियां)। इससे दूसरी पांच साला योजना में बनाई जाने वाली कुल १,४४२ मील लम्बी सड़कों में से १,३०० मील लम्बी सड़कें पूरी हो जाएंगी। राज्य की योजना के अन्तर्गत बनाई जाने वाली सड़कों के इलावा लोक कर्म विभाग ने भी राजपथों, अन्तर्राज्यीय (इंटर-स्टेट) सड़कों और अनुसूचित इलाकों की आमदोरफ्त से मुतल्लका विकास की स्कीमें चालू की हैं। कुछ एक खास पुलों पर भी काम शुरू किया गया है। जैसे कि देहरा गोपीपुर के स्थान पर व्यास पर, होशियारपुर-ऊना-नंगल सड़क पर स्वां पर, पलवल-सोहाना-रेवाड़ी-सड़क पर साहिबी नदी पर, बराड़ा-सधौरा-कालाअम्ब सड़क पर सधौरा पर और सरदूलगढ़ में घग्गर पर।

राज्य की सरकारी रोड ट्रांसपोर्ट की बसों में अगले साल १३५ बसें और बढ़ा दी जाएंगी। इससे ये बसें ४६,००० मील की जगह हर रोज़ ६२,००० मील चला करेंगी। उम्मीद है कि प्राइवेट आपरेटरों के साथ ५० : ५० की निसबत से समझौते पर अमल होने से अब बसें ६६,००० मील हर रोज़ चला करेंगी।

राज्य में किराया बढ़ाए बिना छः अहम रूटों पर एक्सप्रैस नॉन-स्टाप बसें चलाई जा रही हैं। चंडीगढ़-जालन्धर, चंडीगढ़-अमृतसर, अमृतसर-फिरोज़पुर, अम्बाला-शिमला, तथा देहली-नंगल के दर्म्यान डीलक्स-बसें चलाई गई हैं। यह विचार है कि चालू माली साल के दौरान में लुधियाना, चंडीगढ़, होशियारपुर, गुड़गांव तथा करनाल के बस-अड्डों में जनता

[वित्त मंत्री]
के लिये सभी मुनासिब सहूलतों की व्यवस्था की जाए। राज्य की बढ़ रही अर्थ-व्यवस्था तथा सनअतों की ज़रूरतों को पूरा करने के लिये सरकार ने माल की बारबरदारी के मामले में लाईसैंस देने की नर्म नीति अपना ली है।

**राजधानी चंडीगढ़**

१८. यह सन्तोष की बात है कि राजधानी चंडीगढ़ का विकास अब तेज़ी से हो रहा है। चालू योजना के पहले चार सालों में ८,४७ लाख रुपए पहले ही खर्च हो चुके हैं और इस पर अगले साल २,४६ लाख रुपए और खर्च करने की तजवीज़ है। इस तरह यह रकम दोहराए गए निशाने की १३,२०.५६ लाख रुपए की रकम के मुकाबले में १०,९३ लाख रुपए बैठती है। जिन प्रमुख बिल्डिगों पर इस वक्त काम हो रहा है वे ये हैं :—असैम्बली चैम्बर, जनरल हस्पताल, हाईकोर्ट की सहायक बिल्डिग, कचहरी, टाऊन हाल, कांजी हाऊस और ज़िबहखाना।

राजधानी में कारखाने लगाने के काम को बढ़ावा देने के लिये यहां के सनअती इलाके में २५ प्लाट आपसी बातचीत द्वारा रियायती दरों पर बेचे गये। जो कारखानादार अलाटमैंट की तारीख से एक साल के अन्दर अन्दर तामीर मुकम्मल कर लेंगे, उन्हें कीमत में २५ फीसदी की छूट दी जायेगी। (तालियां)

प्राईवेट क्षेत्र में भी इमारतें तामीर करने के काम में तरक्की हुई। नगर के कुछ हिस्सों में ज़मीनों की कीमतें और किराए बढ़ने लगे हैं। राज्य सरकार चण्डीगढ़ को रेलवे की मेन लाईन पर लाने के लिये भरसक कोशिशें कर रही है।

**सामुदायिक विकास**

१९. देहाती इलाकों को हर पहलू से विकसित करने के लिये चालू किए गए सामुदायिक विकास प्रोग्राम का दायरा बढ़ता रहा। विकास सम्बन्धी महकमे इस उद्देश्य को पूरा करने के लिये गांव से लेकर ऊपर के सभी स्तरों पर सरगर्म कोशिशें कर रहे हैं। सामुदायिक विकास संगठन में एक और अहम काम यह किया गया है कि क्षेत्रीय और हैडक्वाटर स्तर पर पंचायत विभाग को सामुदायिक विकास विभाग में मिला दिया गया है। खुराक की पैदावार को बढ़ाने, पंचायतों, सहकारी समितियों और स्कूलों वगैरा बुनियादी देहाती अदारों को मज़बूत बनाने, और लोगों तथा उनके नुमाइन्दों को सामुदायिक विकास के काम में मुनासिब ट्रेनिंग देने की ज़रूरत पर खास ध्यान दिया जा रहा है।

विकास ब्लाकों को खोलने के बारे में जो एक सिलसिलेवार प्रोग्राम बना हुआ है उसके मातहत चालू साल के दौरान १४ विस्तार-पूर्व (प्री-एक्सटैंशन) ब्लाक खोले गए जिन से १,२६७ गांव और वहां की ८ लाख से ज़्यादा आबादी लाभ उठाएगी। इनके इलावा ६ विस्तार-पूर्व ब्लाकों को पहली स्टेज के ब्लाकों में बदला गया। इस समय यह काम मुख्तलिफ श्रेणियों के १५३ ब्लाकों (हिन्दी प्रदेश में ७७ और पंजाबी प्रदेश में ७६) में चल रहा है, इसके अंतर्गत १९,७७२ गांव और लगभग १०४ लाख की आबादी अर्थात् राज्य की कुल देहाती आबादी का लगभग ८० फीसदी हिस्सा आ जाता है। उम्मीद है कि दूसरी पांच साला

योजना के आखीर में राज्य में १७१ ब्लाक काम करने लगेंगे जबकि १९६३ तक कुल २२८ ब्लाक हो जायेंगे। अब तक लोगों ने इस प्रोग्राम में नकदी, जिन्स तथा श्रमदान के तौर पर ६,३२ लाख रुपए की इमदाद दी है, जबकि सरकार ने ग्रांटों और कर्जे के रूप में ८,९९ लाख रुपए खर्च किये हैं।

२०. सामाजिक सेवाओं के क्षेत्र में स्वास्थ्य-सेवाओं का अहम स्थान है। दूसरी पांच साला योजना में सेहत-सम्बन्धी कामों के लिये ६,६३ लाख रुपए रखे गए हैं और इससे सम्बन्धित बहुत सी स्कीमों के निशाने पूरे किए जा रहे हैं।

**सेहत**

बीमारियों के इलाज और उनकी रोक-थाम के कामों को इकट्ठा करने की नीति के अनुसार राज्य में १४५ प्राइमरी सेहत-केन्द्र खोले जा चुके हैं और अगले साल १४ केन्द्र और खोलने की तजवीज़ है। आयुर्वेदिक विभाग भी मुख्यत. राज्य के देहाती इलाकों में मुफ्त देसी इलाज की सुविधाएं जुटाता रहा है। मजदूरों के लिये जारी की गई सरकारी बीमा स्कीम के मातहत बीमा-शुदा लोगों के परिवारों को डाक्टरी मदद देने की रियायत खासा और धारीवाल में भी लागू की गई है और उम्मीद है कि अगले साल गोबिन्दगढ़, फरीदाबाद, सोनीपत, फगवाड़ा, कपूरथला और हिसार में भी यह रियायत दी जाएगी।

स्वर्गीय लाला लाजपत राय की जन्मभूमि होने के कारण फ़िरोज़पुर ज़िले के ढुढीके गांव को एक खास अहमीयत हासिल है, जिस के मद्देनज़र वहां की ज़िला बोर्ड सिविल डिस्पैंसरी को प्राइमरी हैल्थ यूनिट में बदला जा रहा है (तालियां)। इस उद्देश्य से यहां पर एक इमारत बनाने के लिये एक लाख रुपए की व्यवस्था की गई है। यह इमारत लाला लाजपत राय जन्मभूमि स्मारक समिति को दे दी जायेगी।

पटियाला में मानसिक रोगियों के लिये एक हस्पताल खोलने की तजवीज़ है (तालियां)। इसमें २०० रोगियों को रखने का इन्तज़ाम होगा। इस हस्पताल की तामीर के लिये अगले साल के बजट में एक लाख रुपए की व्यवस्था की जा रही है।

गांवों में अच्छी सेहत सेवाओं का प्रबन्ध करने और प्राइमरी सेहत केन्द्रों के काम को सुधारने के लिये सिविल असिस्टैंण्ट सर्जन, क्लास २ (नान-गज़ेटिड) की ११४ असामियों का दर्जा बढ़ाकर उन्हें पी०सी०एम०एस क्लास २ (गज़ेटिड) में बदल दिया गया है और आगे के लिये ऐसी असामियों पर एम०बी०बी०एस डिग्री वाले डाक्टरों को ही लगाने की तजवीज़ है। देहाती सेहत सेवाओं और खास तौर पर प्राइमरी सेहत केन्द्रों के विकास के लिये 'हू' (वर्ल्ड हैल्थ आर्गेनाइज़ेशन) और 'यूनिसेफ' जैसे अन्तर्राष्ट्रीय अदारे भी इमदाद देते रहे हैं। दांतों की हिफाज़त, स्कूलों के बच्चों की सेहत और परिवार नियोजन जैसी विशेष सेवाओं को भी बढ़ावा दिया गया है।

बीमारियों की रोक-थाम के मुख्तलिफ प्रोग्रामों को ठीक ढंग से चलाने के लिये, अगले साल राज्य में एक व्यापक-रोग-विज्ञान ब्यूरो (एपिडेमियोलॉजीकल ब्यूरो) खोलने की

[वित्त मंत्री]

तजवीज़ है। यह ब्यूरो फील्ड स्टाफ़ को टैक्नीकल रहनुमाई करने के साथ साथ बीमारियों की रोकथाम के लिये ज़रूरी खोज का काम करेगा। सेहत प्रोग्रामों में लोगों का सहयोग प्राप्त करने के लिये १९६०-६१ में एक स्वास्थ्य शिक्षा ब्यूरो बनाने की भी तजवीज है।

टैक्नीकल कर्मचारियों की ट्रेनिंग के लिये चण्डीगढ़ में एक पोस्ट-ग्रेजुएट मैडीकल और रिसर्च इन्स्टीच्यूट खोली जा रही है, जिस का बुनियादी काम पहले ही शुरू हो चुका है। डाक्टरी शिक्षा की और सहूलतें देने के विचार से अगले साल रोहतक में एक नया मैडिकल कालेज खोला जा रहा है। (तालियां)

शहरों और गांवों में पीने के पानी की सप्लाई और सफाई सम्बन्धी स्कीमों का विकास और सुधार, सेहत-प्रोग्राम का एक अहम हिस्सा है। दूसरी योजना के पहले चार सालों में ऐसी बहुत सी स्कीमों पर शहरों में १,९६ लाख रुपए और गांवों में ८३ लाख रुपए खर्च किए जा चुके हैं। देहाती इलाकों में पानी सप्लाई करने की स्कीमें तरक्की पर हैं। ये ३० गाँवों में पूरी हो चुकी हैं और दूसरे १३० गाँवों में इन पर तेज़ी से काम हो रहा है। इन स्कीमों के मातहत ज़िला होशियारपुर के दरेहड़ा में, कांगड़ा जिला के चड़यार के गाँवों में और कालका के आस पास के गाँवों में नुमायां तरक्की हुई है। प्राजैक्ट के पहले दौर के रूप में भिवानी के इलाके के १६ गाँवों में एक बड़ी पानी सप्लाई स्कीम शुरू करने का फैसला किया गया है। इसी इलाके के पानी की बहुत तंगी वाले ७८ गाँवों को इस स्कीम से लाभ पहुँचेगा।

२१. शिक्षा के क्षेत्र में हमारा राज्य विस्तार तथा पुनर्निर्माण की अपनी स्कीमों को पूरा कर रहा है। चालू साल में सभी दर्जों पर विस्तार हुआ है और तीन सौ साठ प्राइमरी स्कूल खोले गए हैं। हाऊस को यह जानकर खुशी होगी कि पंजाब में ६ से ११ वर्ष की आयु के स्कूल जाने वाले लड़कों की संख्या देश के दूसरे राज्यों के इसी आयु के स्कूल जाने वाले लड़कों की गिनती का आसानी से मुकाबला कर सकती है। हां, पंजाब में स्कूल जाने वाली लड़कियों की संख्या तसल्लीबख्श नहीं हालांकि इनके लिये शिक्षा की सुविधाएं काफी बढ़ाई गई हैं। इसलिये कोशिश की जा रही है कि लड़कियों के लिये जितने अधिक हो सकें स्कूल खोले जाएं और ऐसे स्कूलों में केवल अध्यापिकाएं ही रखी जाएं, क्योंकि गांवों और पिछड़े इलाकों के लोग अपनी लड़कियों को लड़कों के स्कूलों में भेजने में हिचकिचाते हैं। लड़कियों को ऊंची शिक्षा की और सुविधाएं जुटाने के लिये इस साल गुड़गांव और रोहतक में लड़कियों के दो सरकारी कालेज खोले गए हैं। (तालियां)

शिक्षा

पढ़े लिखे लोगों में बेरोज़गारी कम करने के विचार से भारत सरकार ने इस साल जो ७२० अध्यापक राज्य सरकार को दिए, उन में से ३६० अध्यापकों को नये खोले गए एक-एक अध्यापक वाले स्कूलों में लगाया गया है और बाकी अध्यापकों को उन स्कूलों में लगाया गया है जिन्हें विद्यार्थियों की संख्या बढ़ने के कारण एक-एक अध्यापक वाले

स्कूलों का दर्जा बढ़ा कर दो-दो अध्यापक वाले स्कूलों में बदल दिया गया है। इसके इलावा १०० स्कूलों को बेसिक ढंग के स्कूलों में बदलने के लिये उन्हें दस्तकारियों का ज़रूरी सामान दिया गया।

इस साल लड़कों के पन्द्रह सरकारी मिडल स्कूलों और लड़कियों के १३ सरकारी मिडल स्कूलों का दर्जा बढ़ाया गया। इकत्तीस लोअर मिडल और तेरह प्राइमरी स्कूलों को भी मिडल स्कूल बना दिया गया है। हाई स्कूलों को हायर सैकण्डरी स्कूलों में तेज़ी से बदलने की इच्छा रखते हुए भी सरकार निश्चित निशाने पर नहीं पहुँच सकी। इस का कारण कुछ तो माली मुश्किलें और कुछ ज़रूरी योग्यता और ट्रेनिंग वाले अध्यापकों की कमी थी।

जैसा कि माननीय मैम्बर जानते हैं, हम ने राज्य के सभी सरकारी स्कूलों में सातवीं जमात तक शिक्षा मुफ्त कर दी है। सरकार ने यह फैसला किया है कि इन स्कूलों में अब यह रियायत अगले साल से आठवीं जमात तक कर दी जाए (तालियां)। कुछ और बाढ़-पीड़ित इलाकों में मैट्रिक तक मुफ्त शिक्षा कर दी गई है। इन इलाकों में गुरदासपुर ज़िले का नरोट जैमल सिंह, फीरोज़पुर ज़िले की ज़ीरा तहसील के बाढ़-पीड़ित इलाके और ज़िला कपूरथला शामिल हैं। सरकारी स्कूलों में मुफ्त शिक्षा शुरू करने से प्राइवेट स्कूलों को होने वाली मुश्किलों को कम करने के ख्याल से मुख्तलिफ प्राइवेट स्कूलों को ४ लाख रुपए की ग्रांटें दी गई।

इस साल कुरुक्षेत्र यूनिवर्सिटी को अपनी बिल्डिंग बनाने के लिये १० लाख रुपए की एक खास ग्रांट दी गई। यह ग्रांट उस की आम ग्रांट के इलावा है। आग्ज़िलरी कैडट कोर और नैशनल कैडट कोर के काम में भी प्रगति हुई है। अमृतसर में एयर ट्रूप शुरू करने के इलावा पटियाला और लुधियाना में इलैक्ट्रीकल और मकैनीकल यूनिट भी चालू किए गये हैं।

अगले साल नाभा में एक सैनिक स्कूल खोला जा रहा है। इस के लिये १० लाख रुपए की ग्रांट की व्यवस्था की जा रही है।

इस साल ३,२३.११ लाख रुपए की लागत की और स्कीमों पर भी काम हो रहा है और आने वाले साल में योजना की स्कीमों के लिये ३,३४.८२ लाख रुपए की व्यवस्था की गई है।

तकनीकी शिक्षा की दिशा में दूसरी योजना के अन्त तक डिग्री कोर्स के लिये ५००, डिप्लोमा कोर्स के लिये १,६५० और ड्राफट्समैन कोर्स के लिये ३५५ विद्यार्थी दाखल करने का निशाना रखा गया था। डिप्लोमा कोर्स को छोड़ कर ये निशाने पूरे कर लिये गये हैं। सिरसा, ज़िला हिसार, बटाला, ज़िला गुरदासपुर, झज्जर, ज़िला रोहतक और हमीरपुर, ज़िला कांगड़ा में चार नए पौलिटैक्निक खोलने की तजवीज़ की गई है (तालियां)। इस तरह अगले साल के अन्त तक ११ ज़िलों में पौलिटैक्निक कायम हो जायेंगे।

[वित्त मंत्री]

मुस्तहिक ग़रीब विद्यार्थियों को तकनीकी शिक्षा का फायदा पहुँचाने के मकसद से हम उन्हें कर्ज़े दे रहे हैं। ये कर्ज़े उन से बाद में वसूल किये जाएंगे। चालू माली साल में इस मकसद के लिये ६ लाख रुपयों की व्यवस्था की गई थी। अगले साल के लिये भी ऐसी ही व्यवस्था की गई है।

**खुराक और सप्लाई**

२२. केन्द्रीय सरकार की यह नीति है कि राज्य सरकारें अनाज के थोक व्यापार को धीरे धीरे अपने हाथ में ले लें ताकि कीमतों को ऐसी सतह पर रखा जा सके जो अनाज पैदा करने वालों और खपतकारों, दोनों के लिये ही मुनासिब हों। इसी नीति पर अमल करते हुए पंजाब सरकार ने मई १९५९ के मध्य में गेहूँ का थोक व्यापार अपने हाथ में ले लिया। भारत सरकार ने पंजाब के लिये १.२० लाख टन गेहूँ जमा करने का जो निशाना निश्चित किया था उसे भारत सरकार द्वारा मुकर्रर कीमतों पर ही खरीद कर कामयाबी से पूरा कर लिया गया। इस के मुताबिक दड़ा गेहूँ १४ रुपए फी मन और बढ़िया गेहूँ १५ रुपए फी मन के हिसाब से खरीदा गया। इस के इलावा ४३,००० टन और गेहूँ, आटे की मिलों के लिये टैंडरों द्वारा खरीदा गया, क्योंकि मुकाबले को कम करने के लिये मिलों को मंडी से सीधा गेहूँ खरीदने की इजाज़त नहीं थी। उन शहरों में, जहां ये मिलें लगी हुई हैं, मिल के आटे की परचून कीमत १६ रुपए फी मन रखी गई और दूसरे स्थानों के लिये १६ रुपए फ़ी मन की इस कीमत में ट्रांसपोर्ट वग़ैरा का खर्चा भी जोड़ दिया गया था। इस तरह पिछले साल के मुकाबले में इस बार गेहूँ की कीमतें स्थिर रहीं। गेहूँ सम्बन्धी राज्य व्यापार की यह स्कीम अगले साल भी चालू रहेगी और इस मकसद के लिये बजट में जरूरी व्यवस्था की गई है।

पंजाब सरकार लैवी स्कीम के मातहत भारत सरकार की ओर से चावल खरीदती रही। चालू साल में जनवरी के अन्त तक ९०,००० टन चावल खरीदा गया जबकि १९५८-५९ में ८५,००० टन चावल खरीदा गया था। उम्मीद की जाती है कि इस फसली साल के अन्त तक की खरीद पिछले साल के मुकाबले में काफी ज्यादा होगी।

**अनुसूचित इलाके और पिछड़ी जमातें**

२३. लाहौल और स्पिती के अनुसूचित इलाकों में रहने वाले अनुसूचित कबीलों की भलाई के लिये भारत सरकार की सलाह से राज्य सरकार उन इलाकों के इन्तज़ामिया ढांचे में बुनियादी तबदीली करने की तजवीज़ रखती है। इस वक्त इस सारे इलाके की एक ही सब-तहसील है जिसके नायब-तहसीलदार का दफ्तर केलांग में है। यह नायब-तहसीलदार कुल्लू के सब-डिवीयनल अफ़सर के मातहत काम करता है। नई स्कीम के मुताबिक एक डिप्टी कमिश्नर-एवं-कलैक्टर, जिस के पास व्यापक अधिकार होंगे, मुकर्रर किया जा रहा है। इसके हैडक्वार्टर केलांग में होंगे (तालियां) इस अफसर की मदद के लिये दो सब-डिवीयनल अफ़सर मुकर्रर किए जायेंगे, एक लाहौल में केलांग के स्थान पर और दूसरा स्पिती में। हर सब-डिवीयनल अफ़सर के अधीन एक तहसीलदार, एक नायब-तहसीलदार

ग्रौर दूसरा ज़रूरी स्टाफ रखा जाएगा (तालियां)। साथ ही केलांग की मौजूदा सब-ट्रेयरी के इलावा स्पिती में एक ग्रौर सब-ट्रेयरी खोली जाएगी। इस वक्त लाहौल वादी में जो विकास ब्लाक काम कर रहा है उसके इलावा स्पिती की वादी में एक ग्रौर विकास ब्लाक खोला जाएगा। दो पुलिस थाने खोलने की भी तजवीज़ है—एक केलांग में ग्रौर दूसरा स्पिती में। यह सारा इलाका डिप्टी सुपरिटैंडैंट, पुलिस के मातहत होगा। डिप्टी कमिश्नर के पास डिप्टी इन्स्पैक्टर जनरल, पुलिस के भी इख्तियारात होंगे ग्रौर सभी विभागों की सरगर्मियों में तालमेल पैदा करने का काम भी इसी के ज़िम्मे होगा। ग्रनुसूचित कबीलों की सामाजिक बेहतरी के लिये राज्य के मुख्तलिफ विभाग, यातायात, खेती, सिंचाई, जंगलात, सनग्रत, शिक्षा, पंचायत, सेहत ग्रौर पानी सप्लाई के विकास की बहुत सी स्कीमों को पूरा कर रहे हैं। दूसरी योजना के पहले चार सालों में राज्य की स्कीमों पर १२ लाख रुपए ग्रौर केन्द्रीय सरकार द्वारा चलाई गई स्कीमों पर ३० लाख रुपए खर्च किए गए। ग्रगले साल राज्य सरकार की योजनाग्रों के लिये ८.२६ लाख रुपए ग्रौर केन्द्रीय सरकार द्वारा चलाई योजनाग्रों के लिये २८.५७ लाख रुपए खर्च करने की व्यवस्था की गई है।

ग्रनुसूचित जातियों, विमुक्त जातियों ग्रौर दूसरी पिछड़ी जमातों की हालत को सुधारने के लिये कई एक स्कीमें जारी हैं। इन के ग्रनुसार इन लोगों के बच्चों को तालीम हासिल करने के लिये वज़ीफ़े दिये जाते हैं। उन्हें रिहायशी मकान बनाने, ज़मीन, बीज, बैल ग्रौर खेती के ग्रौज़ार खरीदने के लिये माली मदद दी जाती है। उन के लिये पीने के पानी की सप्लाई की सहूलतें जुटाई जाती हैं ग्रौर उन्हें वकालत, डाक्टरी, इंजीनियरिंग ग्रौर खेती-बाड़ी वगैरा के पेशों को ग्रच्छी तरह ग्रपनाने के लिये बिना सूद के कर्ज़े दिये जाते हैं। दूसरी योजना में हरिजन बच्चों के लिये वज़ीफ़े ग्रौर दूसरी रियायतें देने के लिये १६५ लाख रुपए रखे गए हैं जिस से ३ लाख से ग्रधिक विद्यार्थी फायदा उठाएंगे। मकान बनाने की योजना के ग्रधीन ग्रनुसूचित जातियों ग्रौर विमुक्त जातियों के लग भग ३,३०० परिवारों के लिये मकान बनाए जाएंगे, जिन पर २२ लाख रुपए का खर्च होगा। (तालियां)

**रेविन्यू ग्रौर सिविल प्रशासन**

२४. जनवरी, १९६० में भारत-पाक सम्मेलन में हुए फैसलों के मुताबिक पश्चिमी पाकिस्तान ग्रौर हमारे राज्य के दर्म्यान सरहदों की निशान-दही का काम ग्रप्रैल १९६० के ग्रन्त तक पूरा किया जाना है। इन दोनों देशों का जिन इलाकों पर मुखालफ़ाना कब्ज़ा है, उनको ये ग्रगले ग्रक्तूबर के मध्य तक दूसरे देश को, जिसका कि इन पर ग्रसली हक है, लौटा देंगे। इसलिये उस भारतीय भूमि पर, जो कि पाकिस्तान के मुख़ालफाना कब्ज़े में है, लोगों को फिर से बसने में सहायता देने के लिये १५ लाख रुपये की व्यवस्था ग्रगले साल के बजट में की गई है। इस के साथ ही हमें एक सहायक बंध बनाना पड़ेगा जिस पर मोटे तौर से १०.५० लाख रुपए खर्च होंगे। चालू साल में इस बंध पर ५०,००० रुपए खर्च किए जाएंगे ग्रौर ग्रगले साल के लिये इसी बंध पर १० लाख रुपए खर्च करने की व्यवस्था की गई है।

[वित्त मंत्री]

अदालतों में मुकदमों से मुतल्लका कानूनी चाराजोई में सुधार लाने के इरादे से सरकार ने राज्य में पूरे समय के पब्लिक प्रोसीक्यूटरों की एक नियमित सेवा जारी करने का फैसला किया है। इस सेवा का नाम पंजाब डिस्ट्रिक्ट अटार्नीज़ सर्विस होगा। इस में दर्जा १ और दर्जा २ के ज़िला अटार्नी और असिस्टैंट ज़िला अटार्नी होंगे। ये आमतौर पर ज़िला कचहरियों और सैशन जजों तथा एडीशनल ज़िला और सैशन जजों की अदालतों में मुकदमों की पैरवी करेंगे। इस सेवा के मैम्बरों पर नियमित सेवा नियम लागू होंगे। इसके मुताबिक इन्हें बाकायदा वेतन-क्रम मिलेगा तथा इन्हें पैन्शन और दूसरे सरकारी कर्मचारियों को मिलने वाली सहूलतें भी मिलेंगी। उन ग़रीब लोगों को कानूनी मदद देने के लिये भी एक स्कीम बनाई गई है जो कि मुजरिमाना हमले का शिकार होंगे या कत्ल होने वाले लोगों के रिश्तेदार होंगे, ताकि वे दीवानी कानून के सहारे मुआवज़ा हासिल कर सकें।

इन्तज़ामी काबलियत बढ़ाने और सरकारी काम को बिना देरी से निपटाने के लिये मुख्तलिफ तरीके अपनाए गये हैं। चीफ सैक्रेटरी की इन्तज़ामी देख रेख में पांच असैसमैंट यूनिट कायम किये गये हैं। ये यूनिट समय समय पर राज्य के मुख्तलिफ दफ़्तरों का मुआयना करके काम में देरी का पता लगाते हैं और उसे दूर करने के तरीके बताते हैं।

रिश्वतखोर कर्मचारियों के विरुद्ध सतर्कता विभाग (विजिलैंस डिपार्टमैंट) ने अपनी कार्यवाही जारी रखी। चालू साल में ११६ गज़ेटिड और ७४६ नान-गज़ेटिड सरकारी कर्मचारियों के खिलाफ जांच पड़ताल की गई। जांच के लिये आए हुए केसों को जल्दी से निपटाने के लिये दोनों जांच एजंसियों का पुनर्गठन करके इन्हें डी-आई-जी, सी-आई-डी के मातहत कर दिया गया है। इस अफसर की मदद के लिये एक एडीशनल डी-आई-जी, सी-आई-डी (विजिलैंस) भी होगा।

इस बात के बावजूद कि पंजाब किसान सभा ने खुशहाली फीस के खिलाफ आन्दोलन ज़ोरों से चलाया था और इसकी वजह से पुलिस पर अमन और कानून कायम रखने के लिये बड़ा बोझ पड़ा, फिर भी अपराध सम्बन्धी स्थिति अच्छी तरह से काबू में रही। डकैती, राहज़नी, सेंध और चोरी की वारदातों में कमी हुई। बिना लाइसैंस के हथियारों और नाजायज़ शराब की वारदातों का पता लगाने और इन्हें कब्ज़े में लेने की कार्रवाई के इलावा चुने हुए पुलिस थानों में बदमाशों को सुधारने के लिये एक तहरीक चलाई गई। इसके नतीजे के तौर पर २३४ बदमाशों ने प्रतिज्ञा की है कि आगे से वे अमनपसन्द और शरीफ शहरियों की तरह ज़िन्दगी बितायेंगे। जनता को जल्दी से पुलिस की मदद पहुँचाने और उन में विश्वास की भावना पैदा करने के इरादे से जालन्धर, अमृतसर, अम्बाला, लुधियाना और पटियाला के ज़िलों में फ्लाईंग स्क्वैड कायम किए गए हैं।

पंजाब की हथियारबंद पुलिस देश की सरहद की चौकसी बड़ी होशियारी से करती रही। इनकी मौजूदगी से वहां पर रहने वाले लोगों का हौसला बुलंद रहा। चोरी छिपे माल ले जाने वालों के खिलाफ आन्दोलन ज़ोरों से जारी रखा गया। नतीजे के तौर पर

चोरी छिपे माल ले जाने वाले २,६१८ व्यक्ति गिरफ्तार किए गए और २६ लाख रुपयों का सोना, अफीम, और नकदी पकड़ी गई।

सरकार देहाती इलाकों के विकास के काम को बहुत अहमीयत देती है। ग्राम पंचायतें अब इंतज़ामियां मशीनरी का एक ज़रूरी अंग बन चुकी हैं और ये गांवों की समाजी ज़िन्दगी को नया जीवन देने के लिये मज़बूत बुनियादों पर काम कर रही हैं। इस समय राज्य में १२,६७६ पंचायतें कायम हैं। ये पंचायतें बालिग़ मताधिकार के आधार पर न्यायपूर्ण ढंग से चुनी गई हैं। पिछले साल इन्होंने ३२,७०५ दिवानी और फौजदारी मुकदमों का फैसला किया और इन्होंने १६१ लाख रुपयों के विकास-कार्य मुकम्मल किए। साल १९५८-५९ में जहां पंचायतों की आमदन १७५ लाख रुपया थी वहां अब चालू साल में यह बढ़ कर १९६ लाख रुपए हो गई है। राज्य की पंचायतों को कुछ मुनाफ़ाबख्श काम हाथ में लेने के योग्य बनाने के लिये २३ लाख रुपये के कर्ज़े दिये गये हैं। ये काम हैं:—तेल और लकड़ी चीरने की मिलें लगाना, छोटे उद्योग कायम करना और ट्यूब-वैल व पम्पिंग-सैट लगाकर तथा ट्रैक्टर खरीद कर, वृक्ष लगाना तथा शामलात ज़मीनों का विकास करना। कर्ज़ों की इस रकम पर उनसे कोई सूद नहीं लिया जाएगा। अगले साल में इस मकसद के लिये ४१ लाख रुपयों की व्यवस्था की गई है।

**समाज कल्याण और खेलें**

२५. दूसरी योजना के पहले चार वर्षों में समाज कल्याण की मुख्तलिफ स्कीमों पर २६ लाख रुपए से ऊपर खर्च किया गया है। इनके अधीन कंडाघाट और तारादेवी में बच्चों के लिये दो हौलीडे-होम्ज़, अपराधियों और वेश्यावृत्ति की शिकार औरतों के लिये तीन राज्य आश्रम और दो ज़िला आश्रम और अनाथ व निर्धन बच्चों को पढ़ाने और ट्रेनिंग देने की एक रिहायशी संस्था खोली गई है। अंधे बच्चों के लिये पानीपत में जो अदारा खुला हुआ है उसको अब एक अच्छे ढंग के रिहायशी स्कूल में बदल दिया गया है। अमृतसर और अम्बाला में अन्धे बच्चों के लिये जो अदारे खुले हुए हैं, हम उन्हें भी माली इमदाद देते हैं। अमृतसर में नारी निकेतन के लिये एक भवन भी खरीदा गया है। चालू साल में बाल-कल्याण की साकेत परिषद को ३१,८०० रुपए सहायता ग्रांट के रूप में दिये गए।

खेलों में भी राज्य पीछे नहीं रहा। खेलों का एक अलग महकमा खोला गया है ताकि वह तालमेल पैदा करने वाले, हालात का सही जायज़ा लेने वाले और पालिसी तय्यार करने वाले अदारे के रूप में काम कर सके और राज्य की खेलों से मुतल्लका मुख्तलिफ़ सरगर्मियों की ठीक ढंग से रहनुमाई कर सके। चालू साल में ६ लाख रुपए से अधिक खर्च की स्कीमें जारी की गई हैं। इन योजनाओं के अनुसार, खेलों के वैज्ञानिक तरीकों की ट्रेनिंग देने के लिये खेल ट्रेनिंग कैम्प लगाने, देहाती और शहरी इलाकों में खेलों के मैदान बनाने, चंडीगढ़ में पानी की खेलों और मनबहलाव की सहूलतें जुटाने के उद्देश्य से किश्ती (यॉट) क्लब शुरू करने और सिविल आबादी को शिकार और आत्मरक्षा के हेतु बन्दूकें वग़ैरा चलाने की ट्रेनिंग देने के लिये राइफ़ल शूटिंग क्लब खोलने की दिशा में भी काम हो रहा है। ज़िला

[वित्त मंत्री]
और राज्य की कई एक स्पोर्ट्स संस्थाओं को उनके अपने योगदान के मुताबिक माली इमदाद दी गई है। इस के इलावा एक Military Training School नाभे में अगले साल खोला जाएगा।

२६. उखड़े लोगों को दोबारा बसाने का काम लगभग आखरी दौर में पहुँच चुका है और अब यह महकमा अपनी सरगर्मियों को समाप्त करने की ओर ध्यान दे रहा है। इस

**पुनर्वास और गृह निर्माण**

सिलसिले में राज्य सरकार ने राजपुरा टाऊनशिप का इन्तज़ाम पहले ही संभाल लिया है और फरीदाबाद टाऊनशिप का इन्तज़ाम सम्भालने के बारे में बातचीत हो रही है।

बेज़मीन मुज़ारों खास कर हरिजनों की हालत सुधारने के लिये तथा उन लोगों को फिर से बसाने के लिये जिनकी भूमि रावी और सतलुज नदियों के रास्ता बदलने के कारण बह गई है, राज्य सरकार ने केन्द्रीय सरकार से अमृतसर, फिरोज़पुर और गुरदासपुर के सरहद्दी ज़िलों की अलाट न की गई खेती-योग्य निकासी ज़मीनें और राज्य भर की घटिया निकासी ज़मीनें खरीद ली हैं। ४६,८८३ एकड़ बंजर क़दीम निकासी ज़मीन ५ रुपए फी एकड़ की बराए नाम दर से और ३६,१३२ एकड़ ग़ैर-मुमकिन ज़मीन १०० रुपए की अलामती कीमत पर खरीद ली गई है। इन घटिया ज़मीनों को इस्तेमाल में लाने के लिये एक योजना बनाई गई है जिसके अनुसार यह ज़मीन बराये नाम दरों पर और उन्हीं शर्तों पर पट्टे पर दी जाएगी। जिन पर बंटवारे से पहले पंजाब में सरकारी बंजर ज़मीनें पट्टे पर दी जाती थीं।

पाकिस्तान से अदला बदली हुई ज़मीनों में कुछ लोगों को बसाने के लिये १५ लाख रुपया खर्च किया जाना है। (तालियां)

राज्य में मकानों की कमी को दूर करने के लिये थोड़ी आमदनी वाले लोगों के लिये बनाई गई गृह-निर्माण योजना के मातहत अपने लिये मकान बनाने वाले लोगों और सहकारी गृह-निर्माण समितियों को २,८२ लाख रुपए कर्ज़े के तौर पर दिये गए हैं और अब तक दूसरी योजना के समय में ८,६७० मकान बन कर मुकम्मल हो चुके हैं तथा ४,७७६ और बन रहे हैं। राज्य के अहम शहरों में सनअती वर्करों के लिये २,५४८ मकान बनाने के लिये ७४ लाख रुपए खर्च किये जा चुके हैं। देहाती इलाकों में मकानों की हालत को सुधारने के लिये वहां के निवासियों को देहात-मकान-प्राजैक्ट-योजना के अधीन ८.५० लाख रुपए की माली मदद दिये जाने का अनुमान है।

अब तक दर्म्यानी आमदन वाले लोगों को मकान मुहय्या करने की ओर कोई ध्यान नहीं दिया गया था लेकिन अब लाईफ़ इंशोरेंस कार्पोरेशन आफ़ इंडिया से मिलने वाली कर्ज़ा सहायता से ६,००० से १२,००० रुपए तक की सालाना आमदन वाले लोगों को भी मकान बनाने के लिये कर्ज़े दिये जायेंगे। उम्मीद है कि चालू साल में इस काम के लिये ज़िलों को २८ लाख रुपये की रकम अलाट की जाएगी।

२७. जैसा कि माननीय मैम्बर जानते हैं सरकार अपने कर्मचारियों के तनखाह-स्केलों और अलाऊँसों आदि को बढ़ाने के लिये समय समय पर कई तरह की रियायतें देती रही है। तनखाह के साथ आधा मंहगाई भत्ता मिला देने पर भी चौथे दर्जे के सरकारी कर्मचारियों को ज़्यादा रोज़ाना भत्ते का वह फायदा नहीं पहुँचा था जोकि दूसरे कर्मचारियों को मिलता है। अब चौथे दर्जे के कर्मचारियों की रोज़ाना भत्ते की दर को बढ़ाने का फैसला किया गया है। इसके मुताबिक भत्ता बढ़ाकर साधारण जगहों पर ६२ नये पैसे से १ रुपया (तालियां), दिल्ली और मद्रास में ७५ नये पैसे से १ रुपया २५ नये पैसे, और बम्बई और कलकत्ता में १ रुपये से १ रुपया ६२ नए पैसे कर दिया गया है। ये दरें पहली अप्रैल, १९६० से लागू होंगी। इससे इस राज्य के चौथे दर्जे के कर्मचारी इस बारे में भारत सरकार के चौथे दर्जे के कर्मचारियों के बराबर आ जाएंगे (तालियां)। मार्किट में सप्लाई कम होने के दिनों में गेहूँ के भाव बढ़ जाने के कारण राज्य के तीसरे और चौथे दर्जे के सरकारी कर्मचारियों को संभावित तंगी से बचाने के लिये उनको कर्ज़े दिये गए ताकि वे अपनी ज़रूरत का गेहूँ फसल की कटाई के दिनों में ही खरीद लें। इन सरकारी कर्मचारियों को गेहूँ की खरीद के लिये पेशगी के लगभग ७५ लाख रुपए कर्ज़े के रूप में दिये गए (तालियां)।

**कर्मचारियों को रियायतें**

राज्य कर्मचारियों के लिये ज़िलों और सब-डिवीयनल हैडक्वार्टरों पर रिहायशी जगह की सख्त कमी को ध्यान में रखते हुए अगले साल के बजट में २० लाख रुपए का प्रबन्ध किया गया है, ताकि गज़ेटिड और नान-गज़ेटिड सरकारी कर्मचारियों के लिये मुनासिब ढंग पर मकान बनाये जा सकें। इस के इलावा पुलिस कर्मचारियों के लिये रिहायशी जगह जुटाने के उद्देश्य से १० लाख रुपए की व्यवस्था की गई है।

२८. जैसा कि पहले बताया जा चुका है अगले वर्ष के आगम लेखे में १६६ लाख रुपये की बढ़ती है। सरकार ने फैसला किया है कि उन सनअती अदारों से बिजली ड्यूटी न ली जाए जिन्होंने अपने इस्तेमाल के लिये बिजली पैदा करने के अपने जैनरेटर लगा रखे हैं (तालियां)। इस फैसले से सरकार को आगम में ९ लाख रुपए का घाटा होगा, इससे यह बढ़ती १६० लाख रुपए रह जाएगी। इस तरह पूंजीगत लेखे में ५,१८ लाख रुपए का फर्क रह जाता है क्योंकि खर्चा ५१,४१ लाख रुपये है और उपलब्ध साधन ४६,२३ लाख रुपये के ही हैं। इस पर भी इस कमी को पूरा करने के लिये कोई नया टैक्स लगाने की तजवीज़ नहीं है (तालियां)। इस फर्क को ५,५० लाख रुपए के ट्रेयरी बिलों की रकम वापस निकलवा कर पूरा करने की व्यवस्था की गई है। इस प्रकार उम्मीद की जाती है कि इस साल के अन्त में ३२ लाख रुपये का बकाया रह जाएगा।

**वित्त के साधन**

मैं यह भी जिक्र करना चाहता हूँ कि व्यापारियों को बिक्री टैक्स की ज़द में आने वाली कुछ चीज़ों की खरीद में पेश आने वाली तकलीफों के मद्देनज़र हम इस बारे में कुछ रियायत देने के सवाल पर भी ग़ौर कर रहे हैं। इससे हमारे बकाए (बैलैंसिज़) पर कुछ और असर पड़ेगा। (तालियां)

२९. अब जबकि हम दूसरी योजना के आख़री साल में कदम रख रहे हैं, अपना भाषण समाप्त करने से पहले, मैं चाहता हूँ कि विकास तथा सामाजिक सेवाओं पर किये जाने वाले खर्च का मोटे तौर पर जायज़ा ले लिया जाए। पहली योजना के शुरू होने के पहले साल अर्थात् १९५०-५१ में इन सेवाओं पर हुआ खर्च

**सामान्य**

[वित्त मंत्री]

९,९८ लाख रुपये था। पहली योजना के आखरी साल अर्थात् १९५५-५६ में यह खर्चा २३,३३ लाख रुपये हो गया। साल १९५८-५९ के लिये खर्च के आंकड़े २५,२७ लाख रुपए हैं। चालू साल के लिये दोहराए गये अनुमानों के अनुसार खर्च २८,७५ लाख रुपये बैठता है और अगले साल के बजट में ३४,१९ लाख रुपये खर्च करने की तजवीज़ है। (तालियां) इससे यह ज़ाहिर है कि हम निश्चित रूप से अपने निशाने की ओर बढ़ रहे हैं, तथापि हमें अभी और आगे बढ़ना है। हमारी जरूरतें बहुत बड़ी हैं, जिन्हें पूरा करने के लिये हमें बहुत ज्यादा कोशिशें करनी होंगी। तैयार की जा रही तीसरी पांच-साला योजना को पूरा करने के लिये ज़रूरी वसीले जुटाने की एक भारी समस्या हमारे सामने है। अगर हमें इस महान राज्य की नए सिरे से तामीर करने का निशाना पूरा करना है तो हमें इस चुनौती का सामना करना ही होगा। हमने राज्य के विकास के लिये मज़बूत बुनियादें तैयार कर दी हैं। हमें पूरी आशा है कि भगवान् की कृपा और माननीय मैम्बरों तथा जनता की इमदाद और सहयोग से हम अपने सपनों के नये पंजाब की तामीर कामयाबी के साथ कर लेंगे। (तालियां)

पिछले साल बजट पेश करते समय मानवीय मैम्बरों को "बजट एट-ए-ग्लांस" नामक एक अंग्रेज़ी फोल्डर भेंट किया गया था, जिस में राज्य की माली हालत का सरसरी ब्यौरा दिया गया था। इस बार हमने उसे एक पुस्तिका का रूप दे दिया है और उस में सरल-सुबोध रूप में बजट सम्बन्धी जानकारी देने वाले विवरण और चार्ट भी दिये गये हैं। मुझे भरोसा है कि यह पुस्तिका माननीय मैम्बरों के लिये कुछ फायदेमंद साबत होगी। राज्य के मुख्तलिफ सामाजिक-आर्थिक पहलुओं के बारे में अंकड़ों सम्बन्धी आम जानकारी हासिल करने के लिये माननीय मैम्बरों को चाहिये कि "स्टैटिस्टिकल एब्स्ट्रैक्ट, पंजाब, १९५९' देखें, जोकि जल्दी ही, प्रकाशित हो रहा है। इस का एक हिस्सा प्रकाशित हो चुका है, दूसरा हो रहा है।

३०. आखीर में मैं फाइनैंस डिपार्टमैंट के अफ़सरों और कर्मचारियों का तहेदिल से शुक्रिया अदा करता हूँ जिन्होंने सारा साल अपना कठिन और बड़ी ज़िम्मेदारी का काम सुचारु ढंग से निभाया है। मैं सरकार की ओर से इस राज्य के अकाउंटेंट-जनरल श्री आर० पी० रंगा का भी धन्यवाद करना चाहूँगा जिन्होंने हमें बहुमूल्य मदद दी। इसके साथ ही मैं सरकारी प्रिंटिंग प्रैस के अफ़सरों और कर्मचारियों का भी आभारी हूँ जिनकी मेहनत और सावधानी के बग़ैर बजट के दस्तावेज़ वक्त पर छापना मुश्किल होता।

**धन्यवाद**

श्रीमन् अब मैं आपकी इजाज़त से १९६०-६१ का बजट पेश करता हूं।

जय हिन्द।

(ज़ोरदार तालियां)

---

**Mr. Speaker**: The House stands adjourned and will meet at 2 p.m. on Monday as already decided.

*(The Sabha then adjourned till 2-00 P. M. on Monday, the 29th February, 1960).*

8799 PVS—349—16-7-60—C.P. & S., Pb. Pb. Chandigarh

## Annexure 'A'

[Please *see* foot-note at page (8)38 of this debate, dated 26th February, 1960].

### EXPENDITURE INCURRED ON INDORA AND NURPUR BLOCKS

**2336. Shri Ram Chandra Comrade :** Will the Minister for Community Development be pleased to state the expenditure on—

(i) the staff of the Indora and Nurpur Blocks, Jeeps and other contingencies such as furniture, cinema plants, etc. ; and

(ii) all the development schemes in the said blocks i.e., construction of roads, culverts buildings, subsidized fruit plants etc., during the years 1957-58, 1958-59 and 1959-60 up to February 15, 1960 ?

**Sardar Gurbanta Singh:** The requisite information is given below :—

| | *Indora Block* | | | *Nurpur Block* | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | 1957-58 | 1958-59 | 1959-60 (up to February 15, 1960). | 1957-58 | 1958-59 | 1959-60 (up to February 15, 1960) |
| (i) | 21,290 | 32,186 | 29,684 | 76,338 | 43,696 | 30,974 |
| (ii) | 16,003 | 62,618 | 23,710 | 121,061 | 39,820 | 29,745 |

The figures in para (ii) however, pertain to the Block budget only. They do not present complete picture of the work done by the block as extension and service agency of all the Development Departments in the State.

---

### MIDDLE SCHOOLS IN HISSAR DISTRICT

**2350. Shri Ram Kumar Bidhat :** Will the Minister for Education and Labour be pleased to state—

(a) the names of middle schools in district Hissar at present ;

(b) the results of the middle examination of each of the schools mentioned in part (a) above for the years 1957, 1958, and 1959 ;

(c) that dates on which each of the said schools was inspected by an Inspector or Assistant Inspector of Schools in each of the years mentioned in part (b) above ?

**Shri Amar Nath Vidyalankar:** (a), (b) and (c). The information is enclosed.

## STATEMENT

| S. No | Name of school at present | Result, 1957 | | Result, 1958 | | Result, 1959 | | Date of Inspection | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | Appear-ed | Passed | Appear-ed | Passed | Appear-ed | Passed | 1957 | 1958 | 1959 |
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 | 11 |
| 1 | Government Girls Middle School, Jakhal | 1 | 1 | 6 | 5 | 10 | 9 | 12-3-57 | 3-7-58 | 19-5-59 |
| 2 | Government Girls Middle School, | 6 | 4 | 11 | 9 | 16 | 14 | 11-11-57 | *Nil* | 25-9-59 |
| 3 | Government Girls Middle School, Ladwa | .. | .. | .. | .. | .. | .. | (This school has been up graded ud to Middle after April, 1959) | | |
| 4 | Government Girls Middle School, Khanda Kheri | 13 | 4 | 4 | 4 | 6 | 6 | .. | .. | .. |
| 5 | Government Girls Middle School, Tosham | .. | .. | 6 | 6 | 2 | 2 | 12-6-57 | 5-7-58 | .. |
| | | | Upgraded in 1958-59 | | | | | | | |
| 6 | Government Girls Middle School, Siwani.. | .. | .. | .. | .. | .. | .. | 12-8-57 | 4-1-58<br>23-8-58 | 31-1-59 |
| 7 | Government Girls Middle School, Loharu | .. | .. | .. | .. | .. | .. | (The school has been up graded recently). | | |
| 8 | Government Girls Middle School, Sisai | .. | .. | .. | .. | .. | .. | 19-6-57 | *Nil* | 15-9-59 |
| 9 | Government Girls Middle School, Biwani Khera | .. | .. | .. | .. | .. | .. | .. | 20-10-58 | .. |
| 10 | Government Girls Middle School, Chautala | .. | .. | .. | .. | .. | .. | (The School has been recently upgraded) | | |
| | | | Upgraded in 1958-59 | | | | | | 8-6-58 | |
| 11 | Government Girls Middle School, Kalan-wali | .. | .. | .. | .. | .. | .. | 21-12-57 | 29-10-58 | 6-1-59 |
| 12 | Government Girls Middle School, Saniana | .. | .. | .. | .. | .. | .. | 18-9-57 | 17-1-58 | 9-9-59 |

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 13 | Government Girls Middle School, Basti Bhiwan | .. | .. Upgraded in 1958-59 | .. | .. | .. | .. | 15-1-57 | .. | .. |
| 14 | Government Girls Middle School, Model Town Hissar | .. | .. | .. | .. | .. | .. | (The school has recently been upgraded) | | |
| 15 | Government Girls Middle School, Rania | .. | .. | .. | .. | .. | .. | 18-12-57 | .. | 7-2-59 |
| 16 | Arya Girls Middle School, Hissar .. | 35 | 20 | 21 | 18 | 21 | 21 | .. | .. | .. |
| 17 | Mission Girls Middle School, Hissar .. | 11 | 4 | 14 | 10 | 16 | 13 | .. | .. | .. |
| 18 | Jain Girls Middle School, Hissar .. | .. | .. | .. | 9 | 7 | 7 | .. | .. | .. |
| 19 | Guru Nanak Girls Middle School, Hissar | 4 | 2 | 11 | 10 | 5 | 5 | .. | .. | .. |
| 20 | Jain Girls Middle School, Hansi .. | 12 | 8 | 22 | 20 | 12 | 12 | 12-11-57 | 25-7-58 | 4-2-59 |
| 21 | Arya Girls Middle School, Hansi .. | 12 | 11 | 13 | 11 | 20 | 20 | 15-2-57 | 12-2-58 | 12-2-59 |
| | **Boys Schools** | | | | | | | | | |
| 1 | Government Middle School, Landhori .. | 19 | 11 | 25 | 14 | 12 | 12 | .. | 10-2-58 | 23-1-59<br>15-9-59 |
| 2 | Government Middle School, Barwala .. | 44 | 37 | 41 | 36 | 62 | 49 | .. | .. | 9-5-59 |
| 3 | Government Middle School, Balsamand .. | 29 | 20 | 36 | 5 | 20 | 15 | .. | .. | 28-2-60<br>12-5-59 |
| 4 | Government Middle School, Kheraralipur | 11 | 9 | 13 | 11 | 23 | 19 | .. | .. | 9-2-60<br>8-8-59 |
| 5 | Government Middle School, Satrod Khurd | 16 | 13 | 13 | 13 | 16 | 16 | 9-9-57<br>15-11-57 | 23-10-58 | 10-2-60<br>7-1-59 |
| 6 | Government Middle School, Adampur .. | 10 | 9 | 6 | 4 | 10 | 9 | 9-9-57<br>15-11-57 | .. | 5-3-60<br>17-11-59<br>22-9-59<br>12-5-59 |

| S. No | Name of School at present | Result, 1957 | | Result, 1958 | | Result, 1959 | | Date of Inspection | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | Appeared | Passed | Appeared | Passed | Appeared | Passed | 1957 | 1958 | 1959 |
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 | 11 |
| 7 | Government Middle School, Hasangarh .. | 30 | 8 | 23 | 14 | 25 | 22 | 9-9-57 15-11-57 | .. | .. |
| 8 | Government Middle School, Harita .. | 7 | 2 | 8 | 7 | 6 | 4 | 9-9-57 15-11-57 | .. | .. |
| 9 | Government Middle School, Kalirwawan | 17 | 10 | 14 | 7 | 15 | 14 | 9-9-57 15-11-57 | 17-1-58 | 21-9-59 |
| 10 | Government Middle School, Pirthala .. | (Upgraded from 1-4-57) .. | .. | 10 | 9 | 16 | 15 | 9-9-57 15-11-57 | .. | .. |
| 11 | Government Middle School, Modha Khora | (VIII Class added from 1-4-58) .. | .. | .. | .. | 7 | 7 | 9-9-57 15-11-57 | .. | .. |
| 12 | Government Middle School, Chaudhariwas | (Upgraded from 1-4-57) .. | .. | 11 | 10 | 9 | 8 | 3-2-57 | 15-2-58 | .. 4-2-59 |
| 13 | Government Middle School, Siswal .. | (VIII Class added from 1-4-58) .. | .. | .. | .. | 16 | 13 | .. | .. | .. |
| 14 | Government Middle School, Saman .... | 9 | 8 | 11 | 9 | 13 | 3 | .. | .. | 23-7-59 22-9-59 |
| 15 | Government Middle School, Jakhod Khera | (VIII Class added from 1-4-58) .. | .. | .. | .. | 7 | 4 | .. | 8-2-58 | 13-5-59 |
| 16 | Government Middle School, Sarsod Bichpaari .. | (VIII class added from 1-4-58) .. | .. | .. | .. | 5 | 4 | .. | .. | 23-10-59 |
| 17 | Government Middle School, Satrod Kalan | 7 | 7 | 6 | 6 | 11 | 8 | .. | 7-2-58 | 27-1-60 |
| 18 | Government Middle School, Garan Pura | .. | (Upgraded in 1958-59) | | | .. | .. | .. | .. | 59-60 |
| 19 | Government Middle School, Jamalpur Shokhan | .. | (Upgraded in 1958-59) | | | .. | .. | Upgraded on 1-4-59 | .. | .. |

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 20 | Government Middle School, Daulatpur .. | (Upgraded in 1958-59) | | | .. | .. | .. | .. | .. | 59-60 |
| 21 | Government Middle School, Dinond .. | 6 | 4 | 9 | 4 | 8 | 4 | 10-1-57<br>26-6-57 | 6-3-58 | 14-2-59<br>28-1-60<br>9-12-59<br>27-4-59 |
| 22 | Government Middle School, Bapura .. | 22 | 6 | 18 | 11 | 30 | 28 | .. | .. | 22-4-59 |
| 23 | Government Middle School, Mithaihal .. | 7 | 5 | 10 | 7 | 17 | 16 | .. | .. | 28-10-59<br>28-4-59 |
| 24 | Government Middle School, Budhera .. | 3 | 3 | 4 | 4 | 7 | 6 | .. | .. | .. |
| 25 | Government Middle School, Biswalwas .. | 15 | 11 | 19 | 14 | 20 | 20 | .. | .. | 20-5-59 |
| 26 | Government Middle School, Loghan .. | Upgraded on 1-4-57 | | | .. | 14 | 10 | .. | .. | 23-12-59<br>25-4-59 |
| 27 | Government Middle School, Sandwa .. | 14 | 12 | 14 | 9 | 7 | 5 | .. | .. | .. |
| 28 | Government Middle School, Barwa .. | 13 | 8 | 19 | 17 | 12 | 10 | .. | .. | 18-11-59<br>25-5-59 |
| 29 | Government Middle School, Devsar .. | 14 | 7 | 25 | 12 | 27 | 27 | .. | .. | 22-1-60<br>8-12-59 |
| 30 | Government Middle School, Miran .. | 3 | 2 | 9 | 7 | 14 | 14 | .. | .. | .. |
| 31 | Government Middle School, Sohansara .. | Upgraded on 1-4-57 | .. | 8 | 8 | 8 | 8 | .. | .. | 20-5-59 |
| 32 | Government Middle School, Kharakhari | 3 | 3 | 15 | 10 | 19 | 19 | 21-8-57 | .. | .. |
| 33 | Government Middle School, Kairu .. | VIII Class added from 1-4-58 | | | | 3 | 2 | .. | .. | .. |
| 34 | Government Middle School, Gurea .. | 5 | 3 | 12 | 10 | 12 | 11 | .. | .. | 27-2-59 |
| 35 | Government Middle School, Bahal .. | Upgraded from 1-4-47 | | | .. | .. | .. | Upgraded as Middle in April, 1959-60 | | |
| 36 | Government Middle School, Rakshi Shahpur | Upgraded from 1-4-57 | | | .. | 20 | 16 | .. | .. | .. |

| S. No. | Name of school at present | RESULT, 1957 | | RESULT, 1958 | | RESULT, 1959 | | DATE OF INSPECTION | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | Appeared | Passed | Appeared | Passed | Appeared | Passed | 1957 | 1958 | 1959 |
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 | 11 |
| 37 | Government Middle School, Malikpur No. 1 | (VIII Class added from 1-4-59) | | | | .. | .. | .. | .. | .. |
| 38 | Government Middle School, Moth Rargran | Upgraded from 1-4-57 | | | .. | 20 | 20 | .. | .. | .. |
| 39 | Government Middle School, Datta | Upgraded from 1-4-57 | | 8 | 8 | 11 | 9 | .. | .. | .. |
| 40 | Government Middle School, Kharak Pnia | .. | .. | 10 | 9 | 22 | 21 | .. | .. | .. |
| | | Upgraded from 1-4-57 | | | | | | | | |
| 41 | Government Middle School, Ratera .. | 7 | 7 | 13 | 11 | 21 | 20 | .. | .. | 28-11-59<br>2-5-59 |
| 42 | Government Middle School, Madan Heri | 5 | 3 | 7 | 5 | 15 | 15 | .. | .. | 21-8-59 |
| 43 | Government Middle School, Kunger .. | 5 | .. | 9 | 5 | 11 | 11 | 15-5-57<br>14-8-57 | .. | .. |
| 44 | Government Middle School, Nalwa .. | 7 | 7 | 9 | 9 | 8 | 8 | .. | .. | 24-11-59<br>30-5-59 |
| 45 | Government Middle School, Sorkhi .. | 10 | 9 | 16 | 11 | 17 | 15 | 18-1-57<br>5-4-57<br>14-5-57<br>9-10-57 | 21-4-58<br>16-6-58<br>2-12-58<br>.. | .. |
| 46 | Government Middle School, Khot Kalan | 14 | 9 | 18 | 15 | 27 | 15 | 28-1-57 | .. | .. |
| 47 | Government Middle School, Jamwari .. | 11 | 10 | 6 | 6 | 14 | 14 | .. | .. | .. |

| 48 | Government Middle School, Bass .. | 15 | 15 | 23 | 16 | 19 | 19 | .. | .. | 11-12-59 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 49 | Government Middle School, Kapro .. | 24 | 21 | 30 | 12 | 19 | 9 | .. | .. | .. |
| 50 | Government Middle School, Jamalpur .. | 20 | 19 | 18 | 13 | 21 | 18 | .. | .. | .. |
| 51 | Government Middle School, Khanda Kheri | 38 | 29 | 20 | 20 | 20 | 20 | .. | .. | .. |
| 52 | Government Middle School, Baliali .. | 17 | 11 | 20 | 17 | 13 | 12 | .. | .. | .. |
| 53 | Government Middle School, Budhchhapar | Upgraded on 1-4-57 | | | .. | 7 | 7 | .. | .. | .. |
| 54 | Government Middle School, Puthi Saman | Upgraded in 1958-59 | | | .. | .. | .. | .. | 13-8-58 | 11-59-60 |
| 55 | Government Middle School, Gorakhpur .. | Upgraded from 1-4-57 | | 9 | 9 | 16 | 12 | .. | .. | .. |
| 56 | Government Middle School, Kirrahan .. | Ditto | | 10 | 1 | 12 | 11 | 16-2-57 | 26-6-58 | .. |
| 57 | Government Middle School, Kuleri .. | 8 | 8 | 9 | 6 | 22 | 20 | .. | .. | .. |
| 58 | Government Middle School, Kanoh .. | 3 | 3 | 17 | 11 | 14 | 9 | .. | .. | 20-10-59 |
| 59 | Government Middle School, Badopal .. | 20 | 10 | 30 | 29 | 28 | 21 | 4-6-57<br>3-8-57 | 15-1-58 | .. |
| 60 | Government Middle School, Khairampur | 16 | 6 | 18 | 14 | 8 | 6 | 24-1-57<br>8-4-57<br>25-9-57 | 10-2-58 | .. |
| 61 | Government Middle School, Battia .. | 23 | 11 | 26 | 17 | 32 | 17 | 11-6-57 | 11-3-58<br>19-12-58<br>.. | 13-3-59<br>8-8-59<br>23-9-59 |
| 62 | Government Middle School, Ram, Sarai .. | Upgraded from 1-4-57 | | | .. | 7 | 7 | .. | .. | .. |
| 63 | Government Middle School, Bhuna .. | .. Upgraded form 1-4-57 | | | | 17 | 16 | .. | .. | .. |
| 64 | Government Middle School, Chamar Khera | (VIII Class added from 1-4-58) | | | | 11 | 8 | .. | .. | .. |

| S.No. | Name of school at present | RESULT, 1957 | | RESULT, 1958 | | RESULT, 1959 | | DATE OF INSPECTION | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | Appeared | Passed | Appeared | Passed | Appeared | Passed | | | |
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 | 11 |
| 65 | Government Middle School, Bhuttan Kalan | (VIII Class added from 1-4-58) | | | | 12 | 10 | .. | .. | .. |
| 66 | Government Middle School, Chauli Bhagiran | (VIII class added from 1-4-58) | | | | .. | .. | .. | .. | .. |
| 67 | Government Middle School, Bighar .. | Upgraded in 1958-59 | | | .. | .. | .. | .. | .. | 20-1-60<br>28-5-59 |
| 68 | Government Middle School, Ellenabad .. | 17 | 12 | 16 | 15 | 11 | 11 | .. | .. | .. |
| 69 | Government Middle School, Nuhianwali | 17 | 6 | 23 | 15 | 24 | 13 | .. | .. | 18-1-60<br>30-5-59 |
| 70 | Government Middle School, Karriwali | Upgraded from 1-4-57<br>.. | .. | 3 | 2 | 7 | 7 | .. | .. | .. |
| 71 | Government Middle School, Bani .. | 4 | 1 | 6 | 5 | 15 | 13 | .. | .. | 26-2-59<br>26-5-59 |
| 72 | Government Middle School, Arrniwali .. | 2 | .. | 5 | 2 | 9 | 9 | .. | .. | .. |
| 73 | Government Middle School, Nakora .. | Upgraded from 1-4-57 | | | .. | 8 | 8 | .. | .. | .. |
| 74 | Government Middle School, Ganga .. | Upgraded from 1-4-57 | | 4 | 2 | 4 | 4 | .. | .. | .. |
| 75 | Government Middle School, Abubshahar | 2 | 1 | 6 | 5 | 6 | 6 | 22-8-57 | .. | .. |
| 76 | Government Middle School, Desujodhan.. | Upgraded from 1-4-57 | | 1 | 1 | 3 | 3 | .. | .. | .. |
| 77 | Government Middle School, Deshujodhan | (VIII class added from 1-4-57) | | | | 8 | 8 | .. | .. | .. |
| 78 | Government Middle School, Jagmolera .. | Middle Class started in 1959-60 | | | | .. | .. | .. | .. | 1-3-60 |

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 79 | Government Middle School, Baragodha .. | 7 | 3 | 20 | 16 | 19 | 19 | 20-9-57 | .. | 26-11-59 |
| 80 | Government Middle School, Masitan .. | Upgraded from 1-4-59 | | | .. | .. | .. | .. | 10-5-58 | 27-11-59 |
| 81 | Government Middle School, Phulkan .. | Upgraded in 1958-59 | | | .. | .. | .. | .. | .. | .. |
| 82 | Government Middle School, Madho singana | Upgraded in 1958-59 | | | .. | .. | .. | .. | .. | 15-9-59 |
| 83 | Government Middle School, Maujdin .. | Upgraded in 1958-59 | | | .. | .. | .. | .. | .. | .. |
| 84 | Government Middle School, Odhan .. | Upgraded from 1-8-59 | | | .. | .. | .. | .. | .. | .. |
| 85 | D.P.A.V. Middle School, Hansi .. | 20 | 15 | 28 | 9 | 17 | 9 | .. | .. | .. |
| 86 | Gurukul Middle School, Kanwari .. | .. | .. | .. | .. | .. | .. | .. | .. | .. |
| | | | | Recognized from 1-4-59 | | | | | | |



8799 PVS—349 11-8-60—C. P. & S., Pb. Chandigarh.

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*29th February, 1960.*

**Vol I—No. 9**

**OFFICIAL REPORT**

CONTENTS

*Monday, the 29th February, 1960.*




CHANDIGARH:
Printed by the Controller of Printing and Stationery, Punjab,
1960

Price Rs. 5.10 nP.

# *ERRATA*

PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES VOL. 1 NO. 9 DATED THE 29TH FEBRUARY, 1960.

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| remaining | ramaining | (9)6 | 6 |
| converted | conve ted | (9)6 | 7th from below. |
| Departmental | Deparrtmental | (9)7 | 20th from below. |
| Superintendents | Supeintendents | (9)7 | 8th from below. |
| Inspector | Inspecttor | (9)7 | 3rd from below. |
| introduction | inntroduction | (9)9 | 6 |
| experience | experi cnce | (9)16 | 2 |
| cigarettes | cigartttes | (9)19 | 12 |
| Katora | atora | (9)20 | 14th from below. |
| interview | interviews | (9)23 | 12 from below. |
| district | distric | (9)24 | 5 |
| de-requisition | de-requision | (9)36 | 21 |
| Add the word 'of' after the word 'names' | | (9)46 | 4 |
| Recovery | Reocevery | (9)69 | 8th from below |
| Add the figure "(4)" after the word "Sum" | | (9)71 | 7th from below. |
| under | unde | (9)73 | 8 |
| मौज़ूं | मौज़ा | (9)73 | 9th from below. |
| enquiries | enquries | (9)75 | 19 |
| Premises | Prem ses | (9)75 | 10th from below. |
| गाढ़े | गाड़े | 9)83 | 12 |
| Superfluous | superflous | (9)85 | 15th from below. |
| Add the word 'की' after 'मुकद्दमें' | | (9)90 | 4 |
| पड़ता | पड़ाता | (9)95 | 8 |

| *Read* | *for* | *on page* | |
|---|---|---|---|
| ਕੇਸ | ਕਿਸ | (9)100 | 3rd from below. |
| ਗੁਰਦਾਸਪੁਰ | ਗੁਰਦਾਸਤੁਰ | (9)102 | last |
| तरफ नहीं | तरफन. हां | (9)104 | 2 |
| सकते | कते | (9)109 | 25 |
| suggestion | su gestion | (9)109 | 9 |

of law and order do take place, as it happens in every State. That is a normal feature, nothing unusual about it. ਫਿਰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਪੁਲੀਸ ਵਾਲੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਫੜ ਕੇ ਮਾਰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਜ਼ਾਹਿਰ ਇਹ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ encounter ਹੋਈ । ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜੇ ਪੁਲੀਸ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਮੁਕੱਦਮਾ ਚਲਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹੀ ਕਹਿਣ ਵਾਲੇ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੂੰ blame ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਮੁਕੱਦਮਾ ਨਹੀਂ ਚਲਾਇਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ । ਜੇ ਮੁਕੱਦਮਾ ਨਹੀਂ ਚਲਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਤਾਂ ਵੀ ਇਹ blame ਕਰਦੇ ਹਨ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ Administration ਬਾਰੇ ਚਲਦੀਆਂ ਹੀ ਰਹਿੰਦੀਆਂ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ with force ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ—if there is corruption it should be suppressed with heavy and iron hands.

ਵੈਸੇ ਮੈਂ ਇਹ ਕਿਸੇ ਹੱਦ ਤਕ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ crime has gone down very much. The number of criminal cases in the courts has considerably decreased. Crime that used to be before is not there now. ਲੇਕਿਨ corruption ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ special law ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ; ਇਕ special procedure ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਕੁਰੱਪਟ ਹਨ, special punishment ਮਿਲਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ :** ਕੀ ਇਹ punishment ਸਿਰਫ class IV ਲਈ ਹੀ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ?

**Sardar Ajmer Singh :** A special procedure should be prescribed to deal with it. Corruption should be rooted out in every form wherever it exists. ਇਹ ਹਰਿਆਣੇ ਵਾਲੇ ਵੀਰ ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲੋਂ ਵਖਰੇ ਹਾਂ ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਗੱਲ ਨਹੀਂ । ਅਸੀਂ ਵਖਰੇ ਨਹੀਂ । ਅਸੀਂ ਇਕ ਦੂਜੇ ਦੀ ਬੋਲੀ ਸਮਝਦੇ ਹਾਂ, ਸਾਡੇ ਗੋਤ ਮਿਲਦੇ ਜੁਲਦੇ ਹਨ ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਸੰਧੂ, ਮਾਨ ਵਗੈਰਾ ਵਗ਼ੈਰਾ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹਰਿਆਣੇ ਦੇ ਬਰਾਹਮਣ ਇਥੋਂ ਦੇ ਬਰਾਹਮਣਾਂ ਨਾਲ ਮਿਲਦੇ ਜੁਲਦੇ ਹਨ । ਸਾਡੀ ਤਹਜ਼ੀਬ, ਸਾਡਾ ਤਮੱਦਨ, ਸਭ ਇਕੋ ਹੀ ਹੈ ਔਰ ਸਾਨੂੰ ਨਾਲ ਨਾਲ ਰਹਿੰਦਿਆਂ 100 ਸਾਲ ਦੇ ਲਗ ਭਗ ਹੋ ਗਏ ਹਨ । ਕਹਿਣ ਦਾ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੇਰਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਕਿ there is no difference. ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਪੀਲ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜੀਆਂ separate ਹੋਣ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ। ਅੱਜ ਤਾਂ ਲੋੜ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਤਮੱਦਨ, ਤਹਿਜ਼ੀਬ ਕਾਇਮ ਰਖਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਅਤੇ ਇਹ ਉਸੇ ਵੇਲੇ possible ਹੈ ਜਦ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ economic prosperity ਕਾਇਮ ਰਹੇ । ਅਤੇ ਇਹ ਇਸ ਦੇ depend ਕਰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਦੀ ਰਫਤਾਰ, ਗੁਫਤਾਰ, ਤੇ ਦਸਤਾਰ ਕਾਇਮ ਰਹੇ । ਪੰਜਾਬੀ ਦੀ ਖੁਰਾਕ ਬਰਕਰਾਰ ਰਹਿਣੀ ਲਾਜ਼ਮੀ ਹੈ । ਖੁਰਾਕ ਦੇ ਮਾਇਨੇ ਹਨ ਇਥੇ ਦੀ economic condition ਦਾ ਉਚਾ ਹੋਣਾ ਤੇ ਕਾਇਮ ਰਹਿਣਾ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅੱਜ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ

[ਸਰਦਾਰ ਅਜਮੇਰ ਸਿੰਘ]
ਹੋਰ ਵੀ ਸੂਬੇ ਹਨ ਅਸੀਂ ਰੋਜ਼ ਆਪਣੇ ਸਾਹਮਣੇ ਦੇਖਦੇ ਹਾਂ । U.P. ਦੇ ਭਈਆਂ ਦਾ ਕੀ ਬੁਰਾ ਹਾਲ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੋਂ ਦੀ ਖੁਰਾਕ ਚੰਗੀ ਰਹਿਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਪੰਜਾਬੀ ਦੀ ਕਹਾਵਤ ਹੈ ਕਿ 'ਢਿੱਡ ਵਿਚ ਨਾ ਪਈਆਂ ਰੋਟੀਆਂ, ਤਾਂ ਸੱਭੇ ਗਲਾਂ ਖੋਟੀਆਂ' 'ਜਿਸ ਦੀ ਕੋਠੀ ਵਿਚ ਦਾਣੇ ਉਸਦੇ ਕਮਲੇ ਵੀ ਸਿਆਣੇ' ਇਸਲਈ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੰਜਾਬ ਲਈ ਇਹ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ economically ਇਹ ਤਰੱਕੀ ਕਰੇ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਬਾਹਰ ਇਹ State ਬਦਨਾਮ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਜਦ ਲੋਕ ਇਹ ਸੁਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਥੇ ਕਰੱਪਸ਼ਨ ਹੈ ਤੇ Law and Order ਨਹੀਂ । ਅਜ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਜਿਹੜੇ figures ਰਖੇ ਗਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵੇਖੀਏ ਤਾਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ crime ਪਹਿਲੇ ਨਾਲੋਂ ਕਾਫ਼ੀ ਘਟਿਆ ਹੈ । ਪਰ ਮੈਂ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਕਈ ਦੋਸਤਾਂ ਵੱਲੋਂ ਵਧਾ ਚੜ੍ਹਾ ਕੇ ਗੱਲਾਂ ਨੂੰ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਸਾਨੂੰ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਔਰ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਜਿਹੜੀ ਬਣ ਰਹੀ ਕਿਸਮਤ ਹੈ, ਇਸ ਦੀ ਜਿਹੜੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਉਸਦੀ ਰਫ਼ਤਾਰ ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਰਖਣ ਦਾ ਜਤਨ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮਗਰ ਮੈਨੂੰ ਅਫ਼ਸੋਸ ਦੇ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲੇ ਸਾਹਿਬਾਨ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਤਵੱਜੋ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੇ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ, ਇਕ ਵਾਰੀ ਕਿੰਗਕੋਂਗ ਨੂੰ ਦੇਖਿਆ ਸੀ । ਉਸ ਦੇ ਜਿਸਮ ਤੇ ਜ਼ਖਮ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਉਹ ਫੇਰ ਵੀ ਆਪਣੇ ਗੋਡਿਆਂ ਤੇ cover ਚੜ੍ਹਾ ਕੇ ਕੁਸ਼ਤੀ ਲੜਦਾ ਸੀ । ਸੋ ਮੇਰਾ ਕਹਿਣ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਧ ਫੁਲ ਰਿਹਾ ਹੈ ਔਰ ਜੇ ਇਸ ਤੇ ਕੋਈ ਜ਼ਖਮ ਹਨ ਤਾਂ ਕੋਈ ਗਲ ਨਹੀਂ । ਸਾਨੂੰ ਆਪਣਾ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਚਲੇ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ ਹੈ ਇਹ ਕਾਫ਼ੀ ਚੰਗਾ ਹੈ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਖਜ਼ਾਨਾ ਨੂੰ ਮੁਬਾਰਿਕਬਾਦ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਤਨਾ ਕੁਝ ਕਹਿ ਕੇ ਮੈਂ ਬੈਠਦਾ ਹਾਂ ।

**श्री प्रबोध चंद्र** (गुरदासपुर, जनरल) : स्पीकर साहिब, आप की इजाज़त से मैं यहां खड़ा हुआ हूं। मेरी ज़बान पर बार बार एक शेयर आता है :

"सभी मुझ से कहते हैं कि नीची रख नज़र अपनी,
कोई उन से नहीं कहता कि न निकलो यूं अयां हो कर ।"

जनाब, आप ने जो मुझे Governor's Address पर बोलने का मौका दिया था उस वक्त मैं ने चंद बातें कहीं थीं। उस पर कुछ यहां बैठे दोस्तों ने और कुछ बाहिर के साहिबान ने शिकवा किया कि मैं सख्त बोला हूं। कई साहिबान ने यह कहा कि वह matter party discipline में आ जाता है। मुझे कहा जाता है कि तुम अपनी नज़र नीची रखो मगर उन से कोई नहीं कहता कि वह इतने अयां हो कर न निकलें। स्पीकर साहिब, आज कल मैं जो कुछ कहता हूं वह इस लिए नहीं कहता कि मुझे कुछ शौक है या मुझे वह चीजें अच्छी लगती हैं बल्कि मुझे पंजाब के करोड़ों लोगों की पुकार मजबूर करती है कि मैं वह बातें यहां पर कहूं, चाहे उस से कुछ लोग नाराज़ ही क्यों न हों। जनाब, Chief Minister साहिब ने फरमाया था कि Opposition

की तरफ से जो charges लगाए जाते हैं अगर उन में कुछ सचाई मालूम होती है तो वह मेरे पास आएं मैं उन को यकीन करवा दूंगा और अगर उन की satisfaction न हो तो किसी Independent Body से, जिस पर दोनों को विश्वास हो, फैसला करवा लिया जाए कि आए दिन जो charges लगाए जाते हैं वह ठीक हैं या ग़लत हैं। स्पीकर साहिब, अगर इन charges का ताल्लुक Chief Minister साहिब की ज़ात से होता तो हमें दुःख न होता। यह जो charges लगाए जाते हैं इन का असर बहुत दूर तक जाता है। अगर इस जमहूरियत के बच्चे ने पनपना है तो मैं समझता हूं कि यह जो इलज़ामात Opposition की तरफ से लगाए जाते हैं जिन को मेरे जैसे आदमी भी महसूस करते हैं कि वह ठीक हैं उन के बारे में एक बार फैसला हो जाना चाहिए, फिर इस बात का पता लग जाएगा कि वह इलज़ामात सियासी मकसद हल करने के लिए लगाए जाते हैं या वह दरुस्त हैं। Enquiry के बाद सब की नियत का पता लग जाएगा। कल हमारे Chief Minister साहिब ने कहा था कि मैं इस chair पर parachute के ज़रिये से तो नहीं उतर आया बल्कि 32 साल की सेवा के बाद मैं इस position पर पहुंचा हूं। मैं जो कहने लगा हूं उसे सुन कर शायद कुछ नौ मुस्लम वज़ीर यह कह दें कि मैं कुर्सी के लिए यह बातें कह रहा हूं। मैं उन्हें बताना चाहता हूं कि बेशक उम्र में मैं Chief Minister साहिब से छोटा हूं मगर मुझे भी इस public life में आए आज 33 साल हो गए हैं और मैं उस में एक ही दरवाज़े से, जो कि कांग्रेस का है, दाखिल हुआ था। न मैं ने मास्टर तारा सिंह की शरण ली है, न मैं डाक्टर गोपी चंद की गोद में बैठा हूं और न ही मैं ने लाला जगत नारायण की माता जी को कहा था कि मेरे और लाला जी के रूप ज़रूर दो हैं मगर जान हमारी एक ही है।

देखा जो तीर खा के कमींगाह की तरफ,
अपने ही दोस्तों से मुलाकात हो गई।

स्पीकर साहिब, 33 साल से मैं वाहिद एक ही party का, Congress party का, वफादार रहा हूं।

**चौधरी देवी लाल** : आप की वफ़ादारी को सब जानते हैं।

**श्री प्रबोध चंद्र** : मैं आप को कुछ नहीं कहना चाहता क्योंकि मैं समझता हूं कि अगर झोटे को मार दिया जाए तो चमजुयें खुद बखुद मर जाती हैं। मैं जो कुछ कहूंगा उसे face value पर सोचा जाए। मुझे आज एक दो दोस्तों ने कहा कि चूंकि मुझे कुर्सी नहीं मिली इस लिए मैं charges लगाता हूं। जनाब, और कोई जाने या न जाने लेकिन Chief Minister साहिब जानते हैं कि मेरे लिए उस कुर्सी के पाने के लिए कोई लम्बी चौड़ी दीवार नहीं है। मैं जब Chief Parliamentary Secretary था तो मेरे इन के साथ कुछ इख्तलाफ हुए जिन की बिना पर मैं ने उसी वक्त resign कर दिया था। इस लिए कुर्सी वग़ैरह की जो बातें हैं वह बेबुनयाद हैं। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि इन बातों से बड़ी बड़ी चीज़ें वाबस्ता हैं। आज जो कुछ कहा जाता है किसी न किसी तरीके से उस में पंडित नेहरू का नाम आता है जिन को दुनिया

[श्री प्रबोध चंद्र]

कहती है कि आप कैरों साहिब को क्यों support करते हैं। जनाब, सात आठ साल पहले मैं कैरों साहिब की बहुत इज्जत करता था क्योंकि उन दिनों में उन का सोचने का ढंग ठीक था लेकिन आज मैं देख रहा हूं कि उन के ज़ाविए और सोचने के ढंग बिल्कुल बदल चुके हैं। आज पंजाब का बच्चा बच्चा कह रहा है कि पंजाब में शख़्सी हकूमत है और उन चंद आदमियों की हकूमत चल रही है जो Chief Minister साहिब के नज़दीकी रिश्तेदार हैं। आज जो लोग हमें ताने देते हैं जो कि इसी एवान में बैठे हैं मैं उन की बात बताता हूं। उन्हें कहा गया था कि सिर पर गांधी cap पहनो। उन्होंने कहा था कि मैं 303 की गोली खा लूंगा लेकिन टोपी नहीं पहनूंगा। वह लोग आज हमें ताने देते हैं जिन का Congress के मुताल्लक ऐसा विचार रहा है। मैं उन से अर्ज़ करूंगा कि हमें न कोई ज़ाती दुशमनी है, न कोई किसी किस्म की हिरस है और न किसी गद्दी की ज़रूरत है लेकिन जब यह इस किस्म की बातें होती देखते हैं और सुनते हैं तो मजबूर हो जाते हैं कि आपके notice में यह चीज़ें लाई जाएं। तो आज मैं, जनाब, उस offer को जो इस सदन में उनकी तरफ से की गई बग़ैर किसी लाग लपेट, hide and seek और आंख मचोली खेले कबूल करता हूं। इस के साथ ही उनके सामने यह बात भी रखना चाहता हूं कि आपके राज में smuggling, corruption and nepotism हद से ज्यादा बढ़ी। आपने अपने राज में अपने खानदान, अपने रिश्तेदारों, अपने दोस्तों, अपने जी हज़ूरियों और अपने चहेतों को फायदा पहुंचाने के लिए स्यासी ताक्त का इस्तेमाल किया। फिर, जनाबेआली, आपने इस सूबा की पब्लिक ज़िन्दगी और उस के अखलाक को नीचा किया और आप इस रास्ता पर चले कि हर आदमी को जो पंजाब में कुछ है उसको उसकी कीमत दी जाए और उसे खरीद कर उसका मुंह बंद किया जाए। जनाब, लोगों को नौकरियां दी गइं, ट्रकों और कोयलों के permits दिए गए और यह सब फायदे इस लिए पंहुचाए गए ताकि अपनी स्यासी ताक्त को अपने हाथों में रखा जाए। मेरा दूसरा अलज़ाम यह है कि Public Service Commission के purview से कुछ नौकरियां इस लिए निकाली गईं कि उन में अपने चाहते आदमियों को रखा जाए। अपने इस सूबा में corrupt तरीन अफसरों को तरक्कियां दीं ताकि उन को अपने काम में इस्तेमाल किया जाए। आपने इन्साफ की राह में रोड़ा बन कर मासूम लोगों को लपेट में लिया और जो लोग फांसी के काबिल थे वह आज़ादी से दनदनाते फिर रहे हैं। आपने उन लोगों को, जो मासूम थे मगर बहादुर थे, तरह तरह के जाल बुन कर यह कोशिश की कि उनको एक ग़लत कानून के फंदे में फंसाया जाए। जनाबेआली, आज से दो दिन पहले यहां पर कहा गया कि जो certificate Mr. Dass को.... (घंटी) तो, जनाब, उस शख्स के बारे में यहां बताया गया कि वह certificate.....

**Sardar Ajmer Singh :** On a point of order, Sir. When you have already ruled that allegations against a particular Minister can only be levelled when there is a substantive motion before the House, can the hon. Member go on making all these allegations one after the other during this discussion ?

**श्री अध्यक्ष** : जो point मैम्बर साहिब ने उठाया है वह बिल्कुल ठीक है कि अगर किसी मिनिस्टर या Ministry का conduct discuss करना चाहते हैं तो वह substantive motion के ज़रिए ही हो सकता है। यही बात मैं ने लाला जगत नारायण जी के वक्त में भी कही थी जब कि यह बातें होती थीं। आप discuss तो administration करते हैं लेकिन उस के साथ Ministers के conduct को भी जोड़ लेते हैं और discuss करना शुरू कर देते हैं। इस से बहुत confusion पैदा होती है। अगर आप किसी particular मिनिस्टर या मिनिस्टरी के खिलाफ बात लाना चाहते हैं तो उस का यह तरीका नहीं है जैसा आप कर रहे हैं। उसका तरीका वही है जो अभी मैम्बर साहिब ने point of order raise करके बताया है। यह बातें जो चल रही हैं यह मेरे लिए काफी परेशानी और सर दरदी पैदा करती हैं। तो मैं अर्ज़ करूंगा कि आप administration को discuss करते वक्त किसी Minister या Ministry के conduct को इस में शामिल ना करें।

(The point of order raised by the hon. Member is correct, namely, that if the conduct of a Minister or the Ministry is to be discussed this can be done through a substantive motion only. I had given this very ruling during the tenure of office of Shri Jagat Narain when such things were said on the floor of the House. The hon. member while speaking on the administration brings in the conduct of a Minister and starts discussing it. This creates a lot of confusion. If he wants to criticise a particular Minister or the Ministry, then this is not the way to do so as he is doing now. The way to discuss the matter is the same as has been pointed out by the hon. Member who raised the point of order. All these things which are going on, cause a good deal of worry and headache to me. I would, therefore, request that he should not criticise the conduct of a Minister or the Ministry while discussing the administration.)

**श्री प्रबोध चंद्र** : इसी लिए, जनाब, कि आपकी भी सिर दरदी खत्म हो जाए यह बात मैं कहना चाहता हूं कि यहां अकसर यह कहा जाता है कि जो लोग अलज़ामात लगाते हैं वह खुदगर्ज़ हैं, जाती अग्राज की बिना पर ऐसा करते हैं और उनमें कोई सदाकत नहीं है। तो मैं उस सदाकत को देखने के लिए चीफ मिनिस्टर साहिब ने जो offer की है उसे मानता हूं और बखुशी accept करता हूं। लेकिन मैं यह कह देना चाहता हूं कि जैसा कि आम रवायत है और उस रवायत पर अकसर अमल भी हुआ है कि जिस मिनिस्टर के खिलाफ कुछ charges हों उस से वह महकमा ले लिया जाता है। तो उसी बिना पर यह इन्साफ का तकाज़ा है कि पेशतर इस के कि यह मसला किसी independent शख्स या tribunal के सामने पेश किया जाए चीफ मिनिस्टर साहिब अपने ओहदे से असतीफा दें और अगर ऐसा नहीं कर सकते तो कम से कम law and order के महकमा को छोड़ दें। इसके साथ मैं, जनाब, अर्ज़ करूंगा कि अगर मेरे बारे में भी यह बात करते हैं तो मैं चाहता हूं कि मुझे भी इस तफतीश में शामिल कर लिया जाए।

**श्री अध्यक्ष** : एक offer चीफ मिनिस्टर साहिब की तरफ से हुई और वह Leader of the Opposition ने मान ली । आप भी उस को accept करते हैं लेकिन उस का आसरा ले कर आप इसे काफी लम्बा ले गए । यह ग़लत चीज़ है । अगर आप उस को मानते हैं तो बहतर है कि आप बजाए इस बात को प्रचार की शकल में पेश करें आप कह दें कि लिख कर दे देंगे । (An offer was made by the Chief Minister and it was accepted by the Leader of the Opposition. The hon. Member also accepts that but taking shelter of it, he has stretched it too far. This is not right. And instead of putting these things in the form of a discourse, he should say that he would submit these facts in writing.)

**लाला जगत नारायण चोपड़ा** : On a point of order, Sir । अभी अभी चीफ मिनिस्टर साहिब ने चौधरी बलबीर सिंह को shut up कहा है । क्या यह ठीक है ?

**श्री अध्यक्ष** : मैं ने नहीं सुना है । (I have not heard it.)

**लाला जगत नारायण चोपड़ा** : हम ने सुना है । उन्हों ने यह कहा है । आप उन से ही पूछ लें कि कहा है या नहीं ।

**श्री अध्यक्ष** : मैं ने नहीं सुना है । (I have not heard it)

(*At this stage official record was consulted.*)

**श्री अध्यक्ष** : यह चीज़ record में भी नहीं आई है । ( This has not come on the record even.)

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ । ਜੋ ਕੁਝ ਮੈਂ ਕਿਹਾ ਹੈ ਮੈਂ ਵੀ ਦਸ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਜੋ ਕੁਝ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਉਹ ਵੀ ਦਸ ਦੇਣ । (*Interruptions*)

**श्री अध्यक्ष** : अगर आप आपस में बैठे बैठे बातें करें तो उसका क्या इलाज है ? एक मैम्बर साहिब तकरीर कर रहें हैं क्या मैं अपनी तवज्जह उनकी तरफ रखूं या यह देखता रहूं कि आप इधर से बैठे बैठे क्या कहते हैं और वह उधर से क्या कहते हैं । (श्री प्रबोध चन्द्र से ) अब आपका वक्त खत्म हो गया है । (What is the remedy if they start talking while sitting in their seats? When an hon. Member is making his speech, should I devote my attention to him or to the remarks which he makes from his seat while sitting from this side or the hon. Chief Minister from the other.) (Addressing Shri Prabodh Chandra) (The time of the hon. Member is over now.)

**श्री प्रबोध चन्द्र** : मैं, जनाब, एक मिनट में यह खत्म करता हूं और अर्ज़ करता हूं कि यह काम जल्दी से जल्दी होना चाहिए, चाहे आप Attorney General, Advocate General या और independent tribunal को लगाएं

लेकिन वह tribunal ऐसा हो जिस पर सब मुतफिक हों (घंटी)। इसके साथ ही अर्ज़ है कि कुछ वज़ीर साहिब ने मेरे बारे में कहा है तो उस बारे में मैं कहूंगा कि मुझे भी उस तफतीश में शामिल कर लिया जाए।

**Mr. Speaker :** What is the opinion of the hon. Member (Sardar Ajmer Singh) ? When it has already been brought before the House, would it now be necessary to bring it through a substantive motion ?

**Sardar Ajmer Singh :** I think so, Sir.

**Mr. Speaker :** But when it has already come in the House, I think the hon. Member has got a right to explain it. So far as condemnation is concerned, I disapprove of it.

**चौधरी इन्दर सिंह** (जींद, जनरल) : स्पीकर साहिब, मैं आपका शुक्रिया अदा करता हूं कि आपने मुझे बोलने का मौका दिया। अभी कुछ देर पहले बहुत सी झड़पें सुनी गई हैं। पता नहीं वह दिल का दरद था या दिल के फफोले थे जो फोड़े गए लेकिन जहां तक इस बजट का ताल्लुक है इस पर कोई रौशनी नहीं डाली गई। खैर, मैं इसे छोड़ता हूं। यह जो वित्त मन्त्री जी ने इस साल का बजट हाउस के सामने रखा है इस में एक करोड़ 69 लाख का मुनाफा दिखाया गया है। लेकिन अगर इसे गौर से देखा जाए तो इस में मुनाफा नहीं बल्कि घाटा है और यह घाटे वाला बजट कहलाना चाहिए। एक करोड़ 95 लाख की रकम 'जो Outlay on Multipurpose River Schemes' की थी वह 'Revenue Expenditure' में दर्ज नहीं की। इस के इलावा 5½ करोड़ रुपए की रकम treasury bills liquidate करा कर ली गई और इस तरह यह एक करोड़ 69 लाख का मुनाफा दिखाया है

इस के साथ मैं यह अर्ज़ करूं कि हमारे जो opening balances हैं और इस साल के जो हमारे closing balances हैं उन से हमारी पोज़ीशन कुछ अच्छी दिखाई नहीं देती। इस सूबे की जो debt liabilities हैं वे 2 अरब 34 करोड़ 84 लाख के करीब हैं। इस में से 1 अरब 72 करोड़ और 8 लाख भाखड़ा नंगल प्राजेक्ट की हैं। जनाब स्पीकर साहिब, Second Finance Commission ने यह सिफारिश की है कि इस कर्ज़े का सूद 4 फीसदी से 3 कर दिया जाय। एक और expert मिस्टर सैली, जो रुड़की यूनिवर्सिटी के इंजनियर हैं, ने भी एक आर्टिकल में इस बात पर एतराज़ किया है। उन्होंने यह लिखा है कि यह कर्ज़ा मर्कज़ी सरकार को U.S.A. की तरफ से आता है और इस पर कोई सूद नहीं लगता। इस सूरत में मर्कज़ी सरकार को चार फीसदी सूद नहीं लेना चाहिए बल्कि ज़्यादा से ज़्यादा administrative cost एक आध फीसदी charge करनी चाहिए। जब इस तरह की expert opinion है और Second Finance Commission इस बात की हिमायत करता है तो यह पंजाब सरकार का मुजरिमाना फेल है कि वह सेंट्रल गवर्नमैंट के ऊपर दबाव नहीं देती कि इस सूद को कम किया जाय। अगर यह कम हो जाय तो पंजाब के अवाम पर पैसे का बोझ कम हो सकता है। इस

[चौधरी इन्द्र सिंह]

के इलावा मैं जनाब के रूबरू बजट के कुछ redeeming features रखना चाहता हूं और redeeming features का on the whole नकशा वित्त मन्त्री साहिब के notice में लाना चाहता हूं। एक redeeming feature यह है कि कोई टैक्स नहीं लगाया। जेलों के अन्दर जो कैंटीन सिस्टम है, earning system जारी किया है यह बहुत अच्छा पहलू है। पंचायतों को जो interest-free loan दिया जायगा वह भी बड़ी अच्छी बात है। लेकिन हम ने देखना यह है कि बजट का over all effect क्या होता है। आज पंजाब में बेरोज़गारी मुंह फाड़े हुए हमारे सामने दिखाई देती है लेकिन अफसोस का मकाम है कि पंजाब सरकार इस मसले की तरफ alive नहीं है और आंखें मून्दे हुए है। Record में दरज जो registered unemployment है वह 14 लाख के करीब है और जो हमारे पंजाब की आबादी है वह 1 करोड़ 87 लाख 149 है जबकि पिछले साल 1 करोड़ 66 लाख 107 थी। इस तरह से बहुत इज़ाफा हुआ है। और, स्पीकर साहिब, अभी unemployed आदमियों को register करने के लिए Employment Exchange बहुत थोड़े हैं। अगर और ज्यादा होते तो इस से भी ज्यादा तादाद हो सकती है। इसकी तरफ सरकार ने कोई ध्यान नहीं दिया।

इस के साथ ही law and order के मुताल्लिक सरकार की तरफ से दावा किया जाता है कि position अच्छी हुई है। अपोज़ीशन की तरफ से और सरकारी बैंचों की तरफ से भी अदादो शुमार पेश करने की कोशिश की गई है लेकिन जो कुछ सरकार कहती है उस के मुताबक भी अगर देखा जाय तो भी यहां की हालत इतनी तसल्लीबख्श नहीं जितना कि सरकार दावा करती है। अगर तसल्ली बख्श होती तो आए साल पुलिस फोर्स में अज़ाफा क्यों होता और उस के खर्च में अज़ाफा करने की कोई ज़रूरत नहीं थी। मेरा ख्याल है कि इस की वजह माकूल नहीं है और मैं उम्मीद करता हूं कि वित्त मन्त्री साहिब इस बात का जवाब देंगे कि पुलिस administration पर इतने अखराजात बढ़ाने की क्यों ज़रूरत पड़ी। पुलिस फोर्स के बारे में मैं आप के सामने figures पेश करता हूं। 1949-50 में पुलिस फोर्स 25,218 थी और उस का खर्च 3,09,00,180 था। 1951-52 में 26,946 हो गई और इस का खर्च 3,44,77,472 हो गया। 1956-57 में जब हमारे मुख्य मन्त्री जी ने charge लिया तो उस वक्त पुलिस फोर्स 32,602 थी और खर्च 4,48,47,935 था लेकिन revised estimates में यह खर्च बढ़ कर 5,27,00,204 हो गया। 1960-61 में यह बढ़ कर 5,45,73,508 हो गया। हमने सुना था कि cold war के chances कम होने पर armaments में कमी होती है लेकिन पंजाब सरकार की बिल्कुल नई policy है। ये कहते हैं कि जरायम में कमी हुई है, law and order की problem तसल्लीबख्श तरीके से हल हुई है लेकिन इस के बरअक्स पुलिस फोर्स बढ़ती गई और खर्च में अज़ाफा होता गया। इस तरह से unproductive खर्च बढ़ता जा रहा है। Civil administration पर 1957-58

में 8,20,74,000 रुपया खर्च हुआ, 1960-61 में 9,87,18,000 रुपया खर्च हुआ। इस तरह से 1,66,44,000 रुपया का ज्यादा खर्च दिखाया है। आखिर कौन सी reasons हैं जिन की वजह से तरक्की हुई है। अखराजात बढ़े हैं और उन में किसी तरह से कमी वाक्या नहीं हुई लेकिन इस के अलावा surplus budget दिखाया गया है। अगर सरकार के पास पैसा बचा था तो जरूरत इस बात की थी कि deserving तबके को relief दिया जाता। अगर और किसी को relief नहीं दे सकते थे तो कम से कम low paid employees को तो relief देते। इस सिलसिले में मैं यह अर्ज करना चाहता हूं कि जितने I.A.S. अफसर centre से आए हुए हैं अगर उन को वापस भेज दिया जाय और उन की जगह P.C.S. cadre के आदमी लगाए जाएं तो काम अच्छी तरह से चल सकता है और उस सूरत में अखराजात का बहुत सा हिस्सा बच सकता है और इस तरह बचाया हुआ पैसा low-paid employees को दिया जाना चाहिए ताकि वे अच्छी तरह से गुजर कर सकें। इस महंगाई के ज़माने में जब कि भाव इतने चढ़ गए हैं उन के लिए गुज़र करना मुश्किल हो गया है।

इसके इलावा, स्पीकर साहिब, एक बात और है कि 13,50,000 रुपया उन land owners को देना था जिन की surplus land acquire करनी थी। वह एक पैसा भी खर्च नहीं किया गया और पंचायतों पर 1,18,00,820 रुपए खर्च कर दिये जब कि कोई चुनाव नहीं करवाए गए।

इसी तरीके से privately-managed स्कूलों के लिए 25 लाख रुपया रखा था। उस में से एक पैसा नहीं खर्च किया। ये इस बजट के अन्दर inherent defects हैं। लाला जगत नारायण जी ने भी कहा था कि Resources and Retrenchment Committee की सिफारिशात पर अमल करना तो दरकिनार उस का ज़िक्र तक नहीं किया गया कि आया Government के under consideration है या नहीं। इस लिए ये सब बातें इस बात का इज़हार करती हैं कि सरकार ने इन की तरफ ध्यान नहीं दिया।

स्पीकर साहिब, अब मैं Language Committee का ज़िक्र करता हूं। इस सिलसिले में मैं यह अर्ज करना चाहता हूं कि गवर्नमैंट ने इस में जान बूझ कर शरारत करने की कोशिश की है और इस में उन आदमियों के नाम दिए गए हैं जो पंजाब के वायुमण्डल को खराब करने की कोशिश करते रहे हैं। मुझे अफसोस इस बात का है कि वायुमण्डल को खराब करने वालों के नाम इस कमेटी में दे कर गवर्नर को इस का प्रधान बना कर सख्त गलती की है। गवर्नर सूबा के constitutional head होते हैं और उन्हें किसी controversial, communal या political issue में एक body का head मुकर्रर करना न सिर्फ उन के शान के शायां ही नहीं बल्कि derogatory to his status है। यह ठीक है कि गवर्नर साहिब एक political status के आदमी हैं और बहुत अर्से से कांग्रेस के लीडर चले आ रहे हैं। मैं ज़ाती तौर पर गवर्नर के ओहदों को

[चौधरी इन्दर सिंह]

abolish करने के हक में हूं। लेकिन इस वक्त इन्हें remove करने का सवाल नहीं, सवाल इस बात का है कि जो Language Committee बनाई गई वह दुरुस्त तरीके पर बनाई गई या नहीं। यह सोचने की बात है कि आया गवर्नमैंट के लिये यह advisable था कि गवर्नर को इस कमेटी का प्रधान नियत करती। इस कमेटी में मजहब और भाषा के नाम पर communal आदमियों को नुमायंदगी दे कर स्टेट को बहुत नुक्सान पहुंचाने की कोशिश की गई है। यह स्कीम जान बूझ कर बनाई गई है ताकि communalism जिंदा रहे क्योंकि इस के बगैर चीफ मिनिस्टर की कोई जगह नहीं रहती।

(*At this stage, Khan Abdul Ghaffar Khan a member of the Panel of Chairmen occupied the Chair*)

चेयरमेन साहिब, दो आदमियों की Good will Committee बनाई गई जो इस बात की रिपोर्ट करे कि आया पहले formula को बदला जाए या नहीं। मैं समझता हूं कि इस Good will Committee पर हज़ारों रुपये बरबाद करने की कोई ज़रूरत नहीं थी। यह issue तकरीबन settled ही था। हरियाणा में पंजाबी की compulsion रखने की कोई वजह जवाज़ नहीं थी। मैं पंजाबी भाषा के खिलाफ नहीं हूं। एक नया issue खड़ा कर दिया है। हरियाणा की तरफ से इस पर कोई हमदर्दी का इज़हार नहीं किया गया। पंजाबी भाषा के साथ साथ National language भी पढ़ाई जानी चाहिये। फिर सवाल पैदा हुआ कि पंजाबी की लिपि क्या हो। भारत वर्ष को देखें तो पता चलेगा कि भाषा की एक लिपि होती है। लेकिन यहां पर ऐसी बातें खड़ी कर के पंजाब की फिज़ा को गंदा करने की मुनज्ज़म साजिश की गई। इस की जितनी मुज़म्मत की जाए उतनी कम है। जो उस में participants हैं अगर वे गवर्नर साहिब की invitation पर हाज़िर न हों तो what will be the position of the Governor. उस की पोजीशन awkward हो जाएगी। मैं समझता हूं कि यह अन्याय हुआ है और यह कमेटी कोई purpose serve नहीं करती।

चेयरमैन साहिब, अब मैं National Small Savings Scheme के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूं। यह स्कीम हर जिले में, हर तहसील में, हर गांव में लोगों की खाल उतारने के लिये जारी की गई है। स्कूलों में, तहसीलों में, गांवों में, थानों में, आप जा कर देखें तो Agriculture Inspectors, Co-operative Inspectors और पुलिस वाले Small Savings Scheme के लिये जबरी तौर पर रुपया जमा करने में मसरूफ रहते हैं। पिछले दिनों एक सवाल के जवाब में चीफ मिनिस्टर साहिब ने बताया था कि हम persuasion से रुपया जमा करना चाहते हैं लेकिन असल में यह बात नहीं। जबरी तौर पर Small Savings Scheme में रुपया जमा किया जा रहा है। पटवारियों को हिदायत है कि वे जबरी तौर पर चंदा जमा करें। चेयरमैन साहिब, मैं इस सिलसिले में एक मिसाल देना चाहता हूं। एक गांव में मुरब्बा बंदी की proceedings हुईं। एक आदमी ने दरखास्त

दी कि उस के नाम इंतकाल किया जाए। A.C.O. ने सीना तान कर जवाब दे दिया। कानूनगो ने इंतकाल पटवारी के पास भेजा। चेयरमैन साहिब, पटवारी ने जो रिपोर्ट दी वह मुलाहजा फरमाइये।

"ਸਾਇਲ ਨੂੰ 200 ਰੁਪਿਆ National Saving Scheme ਵਿਚ ਜਮ੍ਹਾਂ ਕਰਵਾਉਣ ਲਈ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਸੀ ਪਰ ਸਾਇਲ ਨੇ ਰੁਪਿਆ ਜਮ੍ਹਾਂ ਕਰਵਾਉਣ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਤਕ ਸਾਇਲ N. S. S. ਵਿਚ 200 ਰੁਪਿਆ ਦਾਖਲ ਨਾ ਕਰਵਾਏ ਇੰਤਕਾਲ ਦਰਜ ਕਰਨ ਦੀ ਮੰਜ਼ੂਰੀ ਨਾ ਦਿਤੀ ਜਾਏ।"

जनाब, चेयरमैन साहिब, इंतकाल दर्ज होने के सिलसिले में यह हालत है तो जब यह इंतकाल Consolidation Officer के पास तसदीक के लिये जाएगा तो फिर क्या हालत होगी। मैं असूली तौर Small Savings Scheme के खिलाफ नहीं हूं लेकिन जिस हिटलराना अंदाज़ से यह रुपया जमा किया जाता है उस की जरूर मुखालफत करता हूं। With your permission I lay this paper on the Table of the House.

Administration के बारे में इतना अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो administration run की जा रही है वह partisan pattern पर है। Advisory Committee बनानी हो, Co-operative Society बनानी हो, किसी को permits देने का सवाल हो तो अपने आदमियों को consider किया जाता है। छोटे अफसर से ले कर बड़े अफसरों तक हिदायतें जारी की गई हैं कि खद्दर के कपड़े पहना करें। खद्दर पहनना ruling party का symbol है। यह अफसर खद्दर के कपड़े पहन कर कांग्रेस पार्टी के लिये काम करते हैं। इस तरह से Congressmen का लिबास जो किसी वक्त इज्ज़त का चिन्ह था और British Imperialism के खिलाफ लड़ने के लिये एक कुर्बानी का निशान समझा जाता था अब political symbol of the ruling party बन गया है। यह कहना कि सरकार democratic तरीके से काम करती है बिल्कुल गलत है। हर level पर, चेयरमैन साहिब, आप को नज़र आयेगा कि फलां आदमी कैरों का आदमी है, फलां राओ साहिब का आदमी है, फलां राड़ेवाला का आदमी है और फलां चौधरी सूरज मल का आदमी है। यहां तक कि parallel हकूमत चलाई जा रही है। कोई हकूमत की प्रवाह नहीं करता। कांग्रेस कमेटियों के प्रधान बस्ता बे के गुंडे हैं। छः छः दफा सज़ाएं काट चुके हैं और पंजाब में हकूमत कर रहे हैं। यह सब बातें हमारी हकूमत पर एक बदनुमा धब्बा है। लाला जगत नारायण ने ठोस इलज़ामात लगाये हैं। इस सूरत में हमारी हकूमत का फर्ज़ हो जाता है कि एक tribunal मुकर्रर कर के enquiry कराए।

चेयरमैन साहिब, मैं law and order के मुतअल्लिक एक दो मिसालें देना चाहता हूं। इस वक्त हाउस में सिर्फ उद्योग मन्त्री जी बैठे हैं इस लिये मैं उन के गोश गुज़ार करना चाहता हूं। चेयरमैन साहिब, हम यह तो सुनते आये हैं कि कई आदमियों

[चौधरी इन्दर सिंह]

की caste तबदील की गई लेकिन इस राज में caste तो दरकिनार धर्म भी तबदील किये जाते हैं। ज़िला संगरूर में थाना शेरपुर में एक II year class का college student था जिस का नाम बलबीर सिंह है। उस के एक रिश्तेदार की senior police officer से बिगड़ी हुई थी। उन्हीं दिनों एक पटवारी की चोरी हो गई। उस ने थाने में रिपोर्ट की और उस सिलसिले में उस सिख II year student को थाने में बुलाया गया। पटवारी ने कहा कि जो मुलज़िम था वह सिख नहीं था। उस senior police officer की खुशनूदी हासिल करने के लिये उस लड़के के सिर के बाल कटवा दिये गये और उस case में फंसा दिया गया। तो इस राज्य में ऐसे ऐसे काम किए जाते हैं ताकि अफसरों और वज़ीरों की खुशनूदी हासिल की जाए। संगरूर के एक senior officer के रिश्तेदार ने उकलाना मंडी में दुकानें खरीदें। वह आदमी S.P. का, senior officer का बाप था, उसने खरीदी हैं। वे खाली नहीं होती थीं। मेरे हलका के बिटमड़ा के दो लालों को पकड़ लिया जो लड़का और बाप थे। उन्होंने कहा कि दोनों दुकानें खाली कर दी जाएंगी। यह राज चलता है। यह सिलसिला है। यह कहते हैं कि हमारे हां कोई ऐसा सवाल ही पैदा नहीं होता (*voices of shame shame from the Opposition Benches*) यह कहते हैं कि corruption का सवाल ही पैदा नहीं होता।

**Mr. Chairman :** Some hon. Members have just now uttered the words "Shame, shame". This is most objection able.

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ :** Shame, shame ਦੇ ਲਫਜ਼ ਹਰ ਹਾਊਸ ਵਿਚ, ਲੋਕ ਸਭਾ ਵਿਚ ਅਤੇ ਪਾਰਲੀਮੈਂਟ ਵਿਚ ਕਹੇ ਜਾਂਦੇ ਨੇ। ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ Opposition ਵਿਚ ਸੀ, joint ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ, ਅਸੀਂ ਤਾਂ ਓਦੋਂ ਨਹੀਂ ਸੀ, ਉਸ ਵੇਲੇ ਵੀ ਅਸੈਂਬਲੀਆਂ ਵਿਚ, ਪਾਰਲੀਮੈਂਟ ਵਿਚ ਇਹ ਲਫਜ਼ ਕਹੇ ਜਾਂਦੇ ਸਨ। ਇਹ un-parliamentary ਨਹੀਂ।

**Mr. Chairman :** There was no occasion for uttering those words.

**चौधरी इन्द्र सिंह :** जनाब, मैं Block Development के सिलसिले में अर्ज़ करने लगा था। Evaluation Committee के कुछ इकतसाबात आए। पता नहीं नीम सरकारी तौर पर या गैर सरकारी तौर पर अखबारों में आए। हमारे House के एक hon. Member उसके प्रधान हैं। बड़ी शिकायतें की हैं कि Development Blocks में कोई काम नहीं होता। उन्होंने कहा कि इस department ने development को block कर दिया है : महकमें में तरक्की कैसे हो सकती है। (*Laughter by Minister for Community Development*) मैं यह अर्ज़ करूंगा कि development blocks में क्या तरक्की होती है। अब Minister साहिब हंस रहे हैं। दो साल हुए नरवाना

के लिए 42,000 रुपया रखा गया। वहां के Panchayat Officer, B.D.O. के खिलाफ शिकायतें हुईं। वज़ीर साहिब ने कोई फैसला नहीं किया। Vigilance Department ने inquiry की। महकमें ने वह inquiry police के हवाले करने की सिफारिश की। दो साल हुए वह Chief Minister साहिब के हाथ में उनके मेज़ पर रखी है क्योंकि B.D.O. Chief Minister का रिश्तेदार था। मैं एक बात और कहना चाहता हूं कि इनका क्या काम हो रहा है। (घंटी) मैं समझता हूं कि Development Blocks बदचलनी के अड्डे हैं। यहां सरकार दावा करती है कि हम बड़ा काम करते हैं, तरक्की करते हैं, सड़कें बनाते हैं, education देते हैं। लेकिन वहां क्या होता है? मैं आपके सामने यह photo रखना चाहता हूं। यह photo वहां का development का काम ज़ाहिर करती है। यह B.D.O. और L.S.E.O. की है। With your permission Sir I place it on the Table of the House. यह photo L.S.E.O. की है जिसका नाम श्रीमती बलवंत कौर है। Evaluation Committee की report से Development Blocks की working का पता चलता है। जब Working Committee वहां गई तो वह लड़की तो वहां न मिली। B.D.O. ने कहा कि वह कहीं गई हुई है।

**श्रीमती सरला देवी शर्मा** : On a point of order. इन्होंने यह लड़की बलवंत कौर के बारे में कहा है। ऐसी बात नहीं हुई।

**चौधरी इन्द्र सिंह** : This is on record. उन्होंने कहा कि वह लड़की दिखाओ। B.D.O. साहिब ने Evaluation Committee को इत्तलाह दी कि मैं ने L.S.E.O. को बुलाने के लिए telegram दे दी है। जब telegram की नकल मांगी गई तो नकल नहीं दी गई लेकिन इस दौरान में उस L.S.E.O. का तबादला कर दिया गया। मुझे कहते हुए झिझक होती है कि इस में Chief Minister साहिब के Private Secretary या P.A., जिनका नाम सरदार महिंदर सिंह है, का हाथ है। मुझे तो Chief Minister साहब के पास जाने का सुभाग्य प्राप्त नहीं हैं। Chief Minister के इशारे से B.D.O. की तब्दीली करवाई है। यह cultural programme होता है। Development Blocks बदचलनी के अड्डे हैं। दावा किया गया है Governor's Address में कि इससे 80 फी सदी population covered है। 80 फी सदी का यह programme होता है। किसी जगह चले जाएं कोई काम नहीं हुआ। जब से PEPSU merge हुआ है Patiala Division में कोई सड़क नहीं बनी। अगर वज़ीर साहिब बता दें तो मैं मान जाऊंगा। (घंटी)

**श्री चेयरमैन** : आपने 15 मिनट ले लिए हैं। अब आप बैठें, तशरीफ रखें। (The hon. Member has taken 15 minutes. Now he may resume his seat.)

**चौधरी इन्द्र सिंह** : मैं wind up कर रहा हूं। जनाब, corruption की बाबत कई ऐसे ढौंग रचाए जाते हैं, मैं उस सिलसिले में यह अर्ज़ करूंगा कि यह administration किस तरह से चलती है। जनाब, अगर corruption कम है तो ज्यादा अफसरों के खिलाफ मुकद्दमें क्यों चलते हैं। अगर corruption कम है तो Vigilance Department क्यों चारों तरफ बढ़ाया जा रहा है। यह administration किस तरह से चलती है। मैं एक बात और बताना चाहता हूं। यह एक loudspeaker की मन्ज़ूरी है। यह statutory provision है कि इसको political purpose के लिए इस्तेमाल न किया जाए। यह photostat copy मैं Table पर रखता हूं ताकि वज़ीर साहबान को पता लग जाए कि loud speaker की मन्ज़ूरी कैसे दी जाती है। S.D.O. साहब बरनाला ने D.C. संगरूर को लिखा। मगर इसकी इजाज़त नहीं दी गई। तो उन्होंने लिखा—

"As they have assured that they won't propagate anti-Government, the permission is granted."

हालांकि कोई assurance नहीं। यह लिखना इस बात का सबूत है कि अगर आप गवर्नमैंट के हक में propaganda करोगे तो आपको इजाज़त है, अगर नहीं करोगे तो loudspeaker इस्तेमाल करने का कोई हक नहीं। इस तरह की administration चलती है। कहा गया है कि यह administration इन्साफ पर मुबनी है, यह अपने अगराज़ के लिए काम नहीं करती। (घंटी) सैंकड़ों, हज़ारों मिसालें ऐसी हैं। यह साक्षात और एक जीती जागती corruption की तसवीर है।

**उद्योग मंत्री** (श्री मोहन लाल) : चेयरमैन साहिब, मैं चाहता तो था उस वक्त बोलना जिस वक्त कि Leader of the Opposition हाउस में मौजूद होते ताकि उन की चंद एक बातों का जवाब दे सकता। वे आज बैंच पर नहीं, वे शायद आये भी नहीं। इसलिये मैं ने उन की अदम मौजूदगी में ही आज चंद एक speeches को सुन कर इस वक्त बोलने का फैसला किया। लेकिन फिर भी मैं यह ज़रूरी समझता हूं कि पहले चंद एक उन बातों का ही जवाब दूं जो कि Leader of the Opposition ने शुरू शुरू में कहीं थीं। आप जानते हैं कि इस बजट debate का आग़ाज़ ही Leader of the Opposition ने किया। चूंकि जो बातें वे कहें वह हमेशा काबिले कदर होती हैं। उन पर हमें पूरा ध्यान और तवज्जोह देनी चाहिये और इसलिये भी कि वे Opposition की तरफ से जिम्मेदार होते हैं। मैं ने इसी लिये अर्ज़ किया है कि मैं पहले चंद एक बातों का जो उन्होंने कहीं थीं उन की अदम मौजूदगी में ही जवाब दूंगा और वह भी सिर्फ उन बातों का जो कि मेरे महकमें से ताल्लुक रखती हैं। आप मुझ से आशा नहीं रखेंगे कि मैं बाकी महकमों के मुताल्लिक कुछ कहूं। दो मेरे ऐसे महकमें हैं जिन के मुताल्लिक उन्हों ने कुछ कहा था। Industries Department के मुताल्लिक खासतौर पर बहुत कुछ कहा और Food and Supplies Department के मुताल्लिक भी कुछ कहा। उन्होंने Industries Department के मुताल्लिक तो खासतौर पर काफी इलज़ामात लगाए थे, जितने सख्त अल्फाज़ में वे लगा सकते थे उतने में ही उन्होंने लगाए। इस से पहले कि मैं उन बातों का जवाब

5 00 p.m.

दूं मैं उन की अदम मौजूदगी में भी कुछ हवाला देना चाहता हूं उन की याददाश्त को ताजा करने के लिये। पिछले सैशन में उन्होंने कुछ बहुत से remarks पास किये थे Civil Supplies Department के मुताल्लिक और यह बात कही थी कि इस महकमे में काफी corruption है। चुनांचि मैं ने फौरन बाद उन को एक चिट्ठी लिखी थी। उस चिट्ठी की एक कापी आप को पढ़ कर सुनाता हूं। यह चिट्ठी मैं ने उन को 23 दिसम्बर को लिखी थी। मैं ने अगले दिन ही उन को लिखा था कि कल जो आप ने यह बात कही :

"While speaking upon the Appropriation Bill yesterday and while discussing the subject of State Trading you were pleased to observe that there was a widespread corruption in the Civil Supplies Department.

I shall be very much obliged if you could kindly let me know of any instances of corruption in the Civil Supplies Department which have come to your notice so that I may make the necessary enquiries."

मैं ने उन को अगले दिन यह चिट्ठी लिखी थी। उन का जवाब मुझ को आया था। मैं मुनासिब समझता हूं कि वह भी आप को पढ़ कर सुनाऊं। यह उन का जवाब चौदह जनवरी का है :

" You will excuse me for the delay which has occurred in my reply to your letter of the 23rd December. In my speech I had complained against the corruption in general in the Civil Supplies Department. I presume that you also feel that this Department under you is not free from corruption. Then there is a difference of degree, not of kind, between our views. As for specific instances, I shall be able to give you a few during the coming Budget Session."

अब मैं यह आशा रखता था कि जैसा उन्होंने मुझे लिखा था इस सैशन में, अगर अलहदगी में नहीं तो हाउस में ही कह कर कुछ बातें, कुछ ऐसे instances मेरे नोटिस में लाते जहां कि मेरे departments में कुछ corruption हुई हो। जैसा कि आप जानते हैं उन्होंने दो important speeches कीं। गवर्नर के Address पर जब general discussion हुई तो उस वक्त भी उन्होंने Opposition की तरफ से practically wind up किया था और काफी वक्त लिया था। लेकिन उन्होंने कोई ऐसी instance नहीं बताई। अब जब कि बजट पर general discussion शुरू हुई उस वक्त भी उन्होंने debate open किया। उन्होंने general अल्फाज़ में वही बातें दोहराईं। Civil Supplies Department के मुताल्लिक न सही अब Industries Department के मुताल्लिक उन्होंने कहा। लेकिन अब फिर मैं ने उन की सारी स्पीच को बड़े गौर से सुना। उन्होंने एक भी ऐसी instance नहीं बताई, न Civil Supplies Department के मुताल्लिक, न Industries Department के मुताल्लिक जहां वे बताते कि फलां अफसर ने या किसी और आदमी ने corruption की और जिस को वे मेरे नोटिस में या गवर्नमैंट के नोटिस में लाना चाहते हों। इसलिये मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जब यहां पर जनरल बातें होती हैं तो उन का जवाब भी जनरल तौर पर ही दिया जा सकता है। जब वह यह कहते हैं कि corruption है नीचे के level पर, दरम्यानी level पर

[उद्योग मंत्री]

और ऊपर के level पर तो सिवाए इस के मैं और क्या कहूं कि यह सारी बातें गैर जिम्मेदारी की कहते हैं। क्योंकि अगर कोई बात जिम्मेदारी से कहें तो हमें बताएं कि फलां आदमी ने, फलां अफसर ने फलां दफतर में या फलां शहर में कोई corruption का काम किया है। अगर कोई ऐसी मिसाल उन के पास है तो वह क्यों नहीं बताते ? अगर वे जनरल तौर पर बातें कहें और उन का जवाब भी जनरल तौर पर दिया जाए तो बात किसी नतीजे पर नहीं पहुंचती । एक बात उन्होंने खास तौर पर कही थी, नाम तो उन्होंने नहीं लिया था लेकिन फिर भी एक बात कही थी। उन्होंने कहा था कि Essentiality Certificates जो कि Department की तरफ से issue होते हैं और जिन की बिना पर Government of India import licence देती है उन में बहुत corruption होती है। उन्होंने फरमाया था कि पच्चास साठ फी सदी ऐसे Essentiality Certificate issue होते हैं जो कि bogus होते हैं। और ऐसी बातें उन्होंने कहीं। इस पर भी उन्होंने कोई मिसाल तो नहीं दी। फिर भी मैं आप के द्वारा उन की वाकफियत के लिये अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस का प्रोसीजर क्या है। वे क्या वाक्यात हैं जिन की बिना पर Leader of the Opposition को यह बातें कहने की ज़रूरत महसूस हुई । इस चीज़ के लिये State Government की तरफ से Government of India को recommendations होती हैं। यह एक प्रोसीजरल बात है । दो किस्म के certificates issue होते हैं । एक तो वह जो existing units हों, काम करने वाली कोई factories हों, कोई कारखाने हों, उन को issue होते हैं। दूसरे वे certificates होते हैं जो कि नया काम करने वालों के लिये होते हैं। जहां तक पहली किस्म के certificates का सवाल है जे कर कारखाने काम करते हैं, manufacturing का, किसी किस्म का खास माल लें कर उस की कोई चीज़ बनाते हैं वहां पर कोई गुंजायश किसी corruption की नहीं, होती न कोई सवाल ऐसा पैदा होता है। क्योंकि यह देखा जाता है कितना काम उन्होंने किया, कितनी capacity है, कितना माल मंगवाया, कितना manufacture किया, इन सब की बिना पर उन को Essentiality Certificates issue होते हैं। State Government के department की तरफ से होते हैं। Procedure उसका यह होता है कि जो हमारा District Industries Officer होता है वह अपने district के उन कारखानों की बाबत, उन के काम की बाबत जो ज़रूरी बातें होती हैं Essentiality Certificate issue करने के पहले, वह उन की तस्दीक करता है। उसके बाद State के Industries Directorate की तरफ से Essentiality certificate issue किया जाता है । दूसरी category उन Essentiality Certificates की है जो कि काम करने वाले नए कारखानों के सम्बन्ध में issue होते हैं। यह ठीक है कि इन नए कारखानों के लिए ये certificates issue करने के लिए पहले यह देखना पड़ता है कि क्या उसमें machinery लगा ली गई है, क्या

उसकी building खड़ी हो गई है, क्या वह हकीकतन काम करना चाहते हैं या नहीं। ये चन्द बातें हैं जो ज़रूरी तौर पर इस तरह के Essentiality Certificates issue करने से पहले देखनी पड़ती हैं।

अब यह बात जिस तरह से चली, वह भी मैं आप को बताना चाहता हूं। इस दफा जो Essentiality Certificates issue होने थे वह जनवरी के आखिर तक होने थे। गालबन वह तारीख यानी last date 31 जनवरी थी। अब मैं आप से अर्ज़ करूं कि इस दफा रोहतक ही ऐसा ज़िला है जहां से भारी तादाद में Essentiality Certificates हासल करने के लिए applications आईं और यह भी शायद इतफाक की ही बात है कि इनमें से भी ज्यादा तादाद उन applications की थी जो सोनीपत से, जो कि Leader of the Opposition की अपनी constituency है, आईं। इस सिलसिले में कुछ complaints भी गवर्नमैंट के पास पहुंचीं कि जो applications आईं, उन का एक बहुत सा हिस्सा ऐसा है जो कि genuine नहीं हैं। चुनांचि जब ऐसी शिकायात आईं तो हमने एक जिम्मेदार अफसर को Joint Director of Industries को, तहकीकात करने के लिए भेजा।

**श्री राम प्यारा** : सौदे बाजी इसी Director की ही मार्फत होती है। मैं इस बात के लिए challenge करता हूं। अगर आप कोई कमेटी मुकर्रर करें तो मैं साबत कर सकता हूं कि..........

**उद्योग मंत्री** : जरा सुन तो लो, अभी तो मैंने कुछ कहा ही नहीं कि challenge बाजी शुरू हो गई। (*Interruptions*)

**श्री राम प्यारा** : जो सोनीपत में defaulters हैं, उन्हीं के घर जाकर चाय पीते हैं ...... (*Interruptions*)

**श्री चेयरमैन**: आप यह क्या कर रहे हैं। House के decorum का भी कुछ ख्याल रखना चाहिए। (What is the hon. Member doing? After all maintenance of decorum in the House should also be borne in mind.)

**उद्योग मंत्री** : चेयरमैन साहब, अभी तो मैंने वाक्यात का बयान ही शुरू किया है कि इतनी घबराहट और बेचैनी आ गई। (*Interruptions*) (*Noise*)

**Mr. Chairman**: No interruption please. Nobody should interrupt him like that.

**उद्योग मंत्री** : तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि हमारे एक अफसर इस Industries Department के यानी Joint Director of Industries वहां गए। इन तीनों जगहों पर यानी सोनीपत, बहादुरगढ़ और रोहतक में वह तीन बार गए। वहां मौके पर जाकर उन्होंने तहकीकात की (*Interruptions by Shri Jagat Narain Chopra*) अभी जबान बन्द रखिए लाला जी, आप की तरफ भी आता हूं। जरा हौसला रखिए। (*Interruptions*)

**Mr. Chairman** : Order please. No interruptions.

**उद्योग मंत्री** : तो सोनीपत, बहादुरगढ़ और रोहतक में वह गए । (*Interruptions*)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : अभी अभी कह डालिए जो कहना है ।

**उद्योग मंत्री** : मैं आप के दामाद का, आपके लड़के का, आप की लड़की का नाम नहीं लूंगा, आप हौसला रखिए ।

**ਸਰਦਾਰ ਉਮਰਾਉ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir. ਜਨਾਬ ਪੰਡਿਤ ਜੀ ਔਰ ਲਾਲਾ ਜੀ ਨੇ House ਵਿਚ ਕਬੱਡੀ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ।

**ਉਦਯੋਗ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਹਾਲੇ ਮੇਰੀ ਤਰਫੋਂ ਨਹੀਂ ਸ਼ੁਰੂ ਹੋਈ; ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹੀ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ ਹੈ ।

**Mr. Chairman** : This is no point of order. The hon. Minister should carry on with his speech.

**उद्योग मंत्री** : तो जनाब चेयरमैन साहब, मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि इन तीनों जगहों पर जाकर मेरे Joint Director of Industries ने तहकीकात की । उन्होंने 120 ऐसी factories का मुलाहिजा किया । यह 120 factories थी जिनकी तरफ से जो दरखास्तें आई उनकी तादाद 154 थी । इन सभी factories को जाकर उन्होंने inspect किया । इस तरह मौका पर inspection करने के नतीजा के तौर पर 67 ऐसी दरखास्तें थीं जिन को नामँजूर कर दिया गया । इससे आप अन्दाज़ा लगा सकते हैं कि जहां जहां भी Government को information मिली कि किसी जगह से ऐसी नाजायज दरखास्तें की गई हैं जो कि मुस्तहक इशखास की नहीं, वहां गवर्नमैंट ने enquiry की और जितनी भी ऐसी bogus दरखास्तें थीं उनको नामँजूर किया गया । लेकिन चेयरमैन साहब, इस दौरान में क्या होता है ? हमारे पास उस Joint-Director की तरफ से written reports आई कि जब उसने factories को देखा, उनकी inspection की तो उसे threat किया गया उन लोगों की तरफ से जो उससे नाजायज़ काम करवाना चाहते थे । नाम नहीं लेना चाहता, आप खुद समझ लीजिए कि वह कौन हो सकते हैं । वह किसी ढंग से नाजायज काम कराना चाहते थे, वह चाहते थे कि वह officer कोई inspection न करे वह चाहते थे कि वह यह न देखे कि वहां मशीनरी लगी हुई है या नहीं, building बनी हुई है या नहीं, काम चल रहा है या नहीं । जो लोग ऐसे काम करवाना चाहते थे उन्होंने उस Joint Director को threat किया ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : पंडित जी, हिम्मत करो, नाम भी तो लो ।

**उद्योग मंत्री** : मैं आप की तरह बात बात पर नाम लेने का आदी नहीं हूं । ( *interruptions* )

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : जिन की बाबत कह रहे हो उन के नाम भी लो ।

**श्री चेयरमैन** : एक जगह तो आप एतराज़ करते हो कि साहब नाम क्यों लेते हैं और दूसरी तरफ आप कहते हो कि नाम लो। यह तरीका ठीक नहीं । I would not allow that. (On the one hand the hon. Members object to the mentioning of names of persons referred to and on the other they press for the names being disclosed. This is not proper. I would not allow that.)

**उद्योग मंत्री** : मैं किसी का नाम नहीं लूंगा। मैं इशारा भी नहीं करूँगा। यह मेरा काम नहीं है। ( *interruptions* )

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : इस तरह हमारी तसल्ली नहीं होगी।

**उद्योग मंत्री** : आप की तसल्ली कभी भी नहीं हो सकेगी। मैं आप की तसल्ली के लिए बात नहीं कर रहा। मैं House की तसल्ली के लिए बात कर रहा हूं। आप जरा अपना मुंह बन्द रखें।

**चौधरी बारू राम** : On a point of order Sir. क्या जब कोई मैम्बर एतराज करे तो मनिस्टर साहब की तरफ से यह कहा जा सकता है कि मैं individual Member की नहीं, House की तसल्ली करना चाहता हूं। Is he not a Member of this House ?

**Mr. Chairman :** What the hon. Minister means to say is that he is speaking to satisfy the whole House.

**Chaudhri Baru Ram :** But is he not a part and parcel of the House ?

**Mr. Chairman :** But the Minister has to convince the whole House not one hon. Member.

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : On a point of order, Sir. जनाब मेरी request यह है कि पंडित जी को नाम जरूर बताने चाहिएं। अगर वह किसी मैम्बर का नाम छुपाते हैं तो वह House के साथ इन्साफ नहीं करेंगे। उन को चाहिए कि बताएं कि फलां मैम्बर था जिसने धमकी दी।

**Mr. Chairman** : This is no point of order.

**उद्योग मंत्री** : चेयरमैन साहब, मैं आप के जरिए इन से अर्ज़ करता हूं कि इन्होंने अपनी बारी बहुत कुछ कहा। हमने कोई टोका टाकी नहीं की थी। इन को भी मेरी बात सुननी चाहिए और फिर जब मैं बगैर किसी का नाम लिए बात करता हूं तो इन को घबराहट और बेचैनी क्यों होती है? बहरहाल, मैं अर्ज़ कर रहा था कि Joint Director of Industries ने वहां से आकर उसी वक्त यह report की कि मुझे धमकियां दी गई। उसने आकर बताया कि न सिर्फ यह कहा गया कि हम तुम्हें बदनाम कर देंगे। न सिर्फ यह कि तुम्हारे जो रिश्तेदार हैं और जो अफसर लगे हुए हैं उनको बदनाम किया जाएगा बल्कि यह भी धमकी दी गई कि तुम्हारे बरखिलाफ अखबारों में भी propaganda किया जाएगा। मैं नहीं जानता कि किस तरह से धमकियां दी गई या क्या हुआ लेकिन जो उसने आकर गवर्नमैंट को report की वह

[उद्योग मंत्री]
यही थी। अब यह एक हकीकत है कि उस अफसर के खिलाफ अखबारों में भी कुछ बातें छपीं। सारी बातों को यहां बयान करके मैं House का ज्यादा time नहीं लेना चाहता। (*interruptions*)

**कुछ माननीय मैम्बर :** अखबारों के नाम ही बता दो।

**उद्योग मंत्री :** एक तो "हरियाना तिलक" है। तारीख शायद 14 जनवरी, 1960, है। इस तरह से एक अफसर के खिलाफ जातीतौर पर बातें निकलती है। मैं इस बारे में ज्यादा नहीं कहना चाहता क्योंकि गवर्नमैंट ने फैसला कर लिया है इसकी बिना पर prosecution करने का।

इस वास्ते मेरे लिये यह मुनासिब नहीं होगा कि मैं कोई ज्यादा बात इस किस्म की कहूं कि उस में से क्या निकला या क्या नियत थी या क्या बात थी। इसलिए सिर्फ इतना ही उन की वाक्फियत के लिये कहूंगा कि क्योंकि वहां जाती तौर पर उस अफसर के खिलाफ बातें कही गई हैं इसलिये prosecution का फैसला कर लिया गया है। तो चेयरमैन साहिब, आप अन्दाज़ा लगा लीजिये कि क्यों गवर्नयैंट पर यह इलज़ाम लगाये गये हैं। Leader of the Opposition ने भी यह इलज़ाम लगाया कि यों ही Essentiality Certificates जारी कर देते हैं। बल्कि उन्होंने तो 60 per cent तक झूठे certificates की बात कर दी थी। लेकिन आप अन्दाज़ा लगायें कि इस बारे में गवर्नमैंट कितनी strict verification इस बारे में कराती है कि गवर्नमैंट का एक बहुत बड़ा अफसर वहां मौके पर गया और उन का मुलाहिज़ा कर के बड़ी भारी तादाद में उन के लिये recommendations कीं और बहुत से cases reject किये और इसीलिये यह सारा मवाद निकला जो इस allegation के रूप में हाउस के सामने आया। इस बात के दो पहलू होते हैं। एक यह कि गवर्नमैंट का यह फर्ज़ होता है कि अगर उस के पास कोई नाजायज़ application आये और वह firm उस को सही तौर पर इस्तेमाल करना नहीं चाहती, जो माल मिले वह उसे black-market में बेचना चाहती है, मैं मानता हूं कि ऐसा होता भी है पर मैं एक बात बतला दूं कि जब ऐसा हो तो हमारा फर्ज़ हो जाता है उस को check करायें। इस का दूसरा पहलू है कि हम ने industries को बनाना है और इस के लिये देखना है कि वे raw material के लिये starve न करें। इसलिये हम इस चीज़ की verification करा के कि आया कोई firm उस माल से काम करना चाहती है या नहीं करना चाहती और सिर्फ मुनाफाखोरी करना चाहती है और उस माल को black-market में बेचना चाहती है, तब हम Essentiality Certificate के लिये हां या ना करते हैं। Essentiality Certificates की verification करना काफी टेढ़ी बात होती है।

इस के बाद एक अर्ज़ मैं कर दूं कि इस के बाद मैं और Director of Industries सोनीपत गये थे और इसी सिलसिला में गये थे और सोनीपत में उस area के industrialists को हम दोनों एक meeting में मिले थे। वहां मैं ने और मेरे Director ने उन industrialists से यह बात कही

कि अगर कोई भी ऐसा case Essentiality Certificate का या किसी चीज़ के qouta का उन के इल्म में हो तो वह हमें बतलायें मैं उस बारे में अपने Director of Industries को जो उस department की highest authority है उसे मौका पर भेज कर ऐसे case की पड़ताल कराऊंगा । आप सुन कर हैरान होंगे कि आप तक मेरे पास ऐसी कोई दरखास्त नहीं आई जिस से ऐसी हमें कोई इतलाह मिले हालांकि इस बात को हुए कोई एक या 1½ महिना हो गया होगा। ऐसी कोई दरखास्त हमारे पास नहीं आई कि किसी आदमी को या firm को नाजायज़ तौर पर Essentiality Certificate या qouta दिया गया है। हां इस तरह की दरखास्तें तो कई आई हैं कि जब हमारे Joint Director साहिब वहां पड़ताल के लिये गये थे उन्होंने हमारी दरखास्तें नामंज़ूर कर दी थी। लेकिन ऐसा कोई case हमारे notice में नहीं लाया गया जिस के लिये कहा गया हो कि उस case में जो Essentiality Certificate issue हुआ है वह नाजायज़ तौर पर हुआ है। फिर भी मैं यह claim नहीं करता कि कोई नाजायज़ certificate issue ही नहीं हुए होंगे । मैं यह मानता हूं कि यह हो सकता है कि अपनी किसी गर्ज़ से या नियत से किसी ने मिल मिला कर कोई गलत Essentiality Certificate जारी करवा लिया हो। तो मैं इतनी बात कह सकता हूं कि जहां तक गवर्नमैंट का ताल्लुक है, यह आज भी यही कोशिश करती है और पीछे भी करती रही है कि जब भी इस के notice में Essentiality Certificates की या quotas की कोई बात आये तो यह prosecute कराने को तैयार होगी। मैं आज भी मैम्बर साहिबान से request करता हूं कि आप मुझे बतलायें अगर आप के notice में कोई ऐसा case हो जब general तौर पर इस तरह के इलज़ाम लगाये जाते हैं तो इस से कोई फायदा नहीं पहुंचता। (*At this stage Mr. Speaker occupied the Chair.*)

**चौधरी बलबीर सिंह:** जो बात सरदार वरयाम सिंह ने कही है उस का जवाब दें।

**Mr. Speaker** : Order please.

**उद्योग मंत्री** : मैं आता हूं अभी उस तरफ भी । Leader of the Opposition ने जो बातें iron and steel के quotas के मुताल्लिक कहीं थी उस के मुताल्लिक मैं ने बहुत कुछ नहीं कहना । मैं सिर्फ इतना कहना चाहता हूं कि iron and steel की position अब आगे से बेहतर है और ज्यादा quota मिलते हैं और हमारी State का quota दिन बदिन बढ़ता जा रहा है। इसलिये हमारी State Government ने यह फैसला किया है कि जो industrial units 1956, 1957 और 1958 में नई लगी हैं उन को भी [इस purpose के लिये register कर लिया जाये और उन्हें भी quota दिया जाये । चुनांचि बहुत बड़ी तादाद में

[उद्योग मन्त्री]
applications हमारे पास आई और उन की verification हुई। और जिन के यह मिलना चाहिये था यह मिला और अब भी हमारे पास बहुत बड़ी तादाद में applications हैं जिन की verification हो रही है। काफी.....

**चौधरी लहरी सिंह** : Time का भी ख्याल रखें।

**Mr. Speaker** : No interruption, please.

**उद्योग मंत्री** : 1959-60 में जिन applications की district land पर verification करवाई गई–(*interruptions*)

**Mr. Speaker** : Order, please.

**चौधरी** लहरी **सिंह** : स्पीकर साहिब, मैं निहायत अदब के साथ आप से दरखास्त करता हूं कि मैं आप के सारे order मानने के लिये तैयार हूं लेकिन इतनी गुजारिश करता हूं कि जहां interruptions के बारे में मिनिस्टर साहिबान का ताल्लुक हो तो आप....

**श्री अध्यक्ष** : आप को यह कहते अच्छा नहीं लगता। मुझे पता है कि जब आप मिनिस्टर थे तो आप क्या किया करते थे। (This does not behove the hon. Member to say like this. I know what he himself used to do when he was a Minister.)

**उद्योग मंत्री** : मैं ने अर्ज़ किया था कि iron and steel के जो कोटे लोगों को दिये जाते हैं उन की हम ने आम पड़ताल कराई है। 1959-60 में हम ने 4,437 quota-holders की पड़ताल कराई थी और इन में से 787 cases में बेज़ाबतगियां पकड़ीं। उन के मुताल्लिक जो action लिया गया वह मैं इस वक्त नहीं कहता। यह मैं claim नहीं करता कि जो कुछ हुआ वह perfect हुआ। इस में कोई चीज़ गलत भी हो सकती है। लेकिन एक बात मैं यकीन के साथ कह सकता हूं कि अगर कोई बात हमारे notice में लाई जाये तो उस की जांच-पड़ताल करानी और उस के मुताल्लिक कोई action लेना यह हमारा काम बन जाता है। पेश्तर इस के कि आज जो बातें यहां कहीं गई हैं मैं उन का जवाब दूं मैं एक बात और अर्ज़ करना चाहता हूं जिस के बारे में Leader of the Opposition ने कहा था कि यहां पर लोग इन quotas के लिये मिनिस्टरों के आगे पीछे भागे फिरते हैं....

**श्री अध्यक्ष** : आप वक्त का भी अन्दाज़ा रखें। (The hon. Minister may also keep the time-limit in view).

**उद्योग मंत्री** : जितना वक्त आप देंगे मैं उतना ही लूंगा। लेकिन वक्त देते समय आप इस बात का ध्यान रख लें कि I have to touch so many points.

**श्री अध्यक्ष** : मेरा ख्याल है कि आप को बोलते 40 मिनट हो गये हैं। यह तो है नहीं कि सारा time ही मिनिस्टरों ने ले लेना है। अभी तो बहुत मैम्बर बोलने वाले रहते हैं। (I think it is about 40 minutes that the hon. Minister has been speaking and this cannot be that

the whole time is to be taken by the Ministers. Still a large number of Members are left who have to speak on the Budget.)

**मंत्री** : लेकिन इन 40 मिन्टों में कोई 20 मिन्ट तो interruptions ही होती रही हैं।

**श्री अध्यक्ष** : एक एक point को लेकर जल्दी खत्म कर दें। (He should touch each point one by one and finish off soon.)

**उद्योग मंत्री** : तो मैं अर्ज़ कर रहा था....

**श्री मंगल सैन** : जो बात सरदार वरयाम सिंह ने कही है उस का भी जवाब दें।

**उद्योग मंत्री** : ज़रूर दूंगा। मेरे दोस्त सरदार कर्म सिंह किरती जी ने यह बात बड़े ज़ोर से की थी कि बिजली की कमी की वजह से industry को बहुत बड़ा धक्का लगा है और Industries Minister इस हालत को सम्भाल नहीं सका इस लिए उस को इस्तीफा दे देना चाहिए। इस बात का जवाब देना मेरा फर्ज़ बनता है। मुझे तो कुछ समझ नहीं आई कि यह कितनी ज़िम्मेदारी की बात है। आखिर यह इसी बिना पर किस किस से इस्तीफा मांगेंगे? चूंकि tube-wells नहीं चलते इस लिए Agriculture के वज़ीर साहिब इस्तीफा दें, मेरे दोस्त श्री विद्यालंकार ने दुकानों का वक्त बदल दिया है चूंकि बिजली उन को नहीं दी जा सकती तो वह भी इस्तीफा दें और फिर जो बिजली के incharge मन्त्री हैं वह तो हैं ही बिजली के महकमे के इस लिए वह भी इस्तीफा दें। मगर शायद सब से बढ़ कर यह इस्तीफा परमात्मा वाहगुरु या God जिस को यह मानते हों, उस का मांगेंगे कि उस ने वक्त पर बारिशें क्यों नहीं कहीं और Hoist Chamber का accident क्यों हुआ। ऐसी ऐसी बातें होती हैं यहां पर कि उन में कोई ज़िम्मेदारी की बात दिखाई नहीं देती। फिर उन्होंने फरमाया कि जब हमारी अपनी industry starve हो रही है तो पाकिस्तान को बिजली क्यों दी जा रही है। जनाब यह है इन की वाकफियत का मियार! पाकिस्तान को 31st January, 1958, के बाद कोई बिजली नहीं दी गई, बंद कर दी गई मगर यह अब फरमाते हैं कि उन को बिजली देनी बंद कर दो। फिर कहते हैं राजस्थान को बिजली न दो। उन को 14 जनवरी से बिजली देनी शुरू हुई है और बंद कैसे की जा सकती है जब कि राजस्थान भी भाखड़ा नंगल योजना में एक बाकायदा हिस्सेदार है। इसी तरह फरमाया कि दिल्ली को भी बंद कर दो। कैसे यह सब बंद कर दें। दिल्ली ने तो खुद ही 25 फीसदी cut apply करना मान लिया है। इन बातों के और भी जवाब हैं मगर वक्त नहीं मेरे पास....

**श्री अध्यक्ष** : बहन सरला देवी मेरे Chamber में आई कि आप को बिठाऊं ताकि उन्हें time मिल सके। (हंसी) (The hon. Lady Member Shrimati Sarla Devi came to see me in my Chamber so that I may ask the hon. minister to wind up and resume his seat so that she may be able to get time to speak.) (*Laughter*.)

**उद्योग मंत्री** : बहुत अच्छा जनाब। मैं अब सिर्फ एक ही बात कहूंगा जिस को सुनने के यह मैम्बर साहिबान बड़े मुशताक हैं। स्पीकर साहिब, यह मैं तो समझता हूं कि हमारी बड़ी बदकिस्मती है कि हमें यहां पर personal बातों का जवाब देना पड़ता है। बड़ी झिझक महसूस होती है कि यहां पर एक ऐसा वक्त आया जब कि इस किस्म की personal बातें करने पर मजबूर होना पड़ा। इस बात को मैं बड़ी झिजक के साथ reference कर रहा हूं। दो, तीन मैम्बर साहिबान ने मेरे लड़के के मुताल्लिक कहा। मैं जनाब, उन्हीं को नहीं बल्कि इस House के हर मैम्बर को invite करता हूं कि वह फरीदाबाद में 'Hindustan Syringes' नाम की फैक्टरी जिस में मेरा लड़का काम करता है जा कर देखें। आप सब खुद जा कर देखिए वह किस तरह से काम करता है, किस लिबास में काम करता है। यह भी पता लगाएं कि उस ने किस तरह foreign technicians से किसी A.B.C. से, किस तरह काम सीखा है। मैं यह सारी बात बड़ी झिजक से बता रहा हूं कि आज कल एक वज़ीर का लड़का होने में कितने handicaps हैं। मैं तो जनाब बड़ा मुहतात आदमी हूं, मुझे मालूम था कि यह सब बातें यहां होंगी। मेरा लड़का Military में था। उस को चोट लगी और वह discharge कर दिया गया। वह मेरे पास एक साल से ज़्यादा अर्सा रहा मगर चूंकि मैं वज़ीर था मैं ने उसे पंजाब में काम नहीं करने दिया, उसे कोई नौकरी तक नहीं ले कर दी। और पेशतर इस के कि वह उस firm में हिस्सेदार बनता मैं ने अपने Chief Minister को लिख कर दिया कि इस तरह से मेरा लड़का यह काम करना चाहता है, क्या आप की इजाज़त है? यही नहीं मैं ने High Command को भी यह सब कुछ लिख कर दिया (तालियां), बाकायदा कांग्रेस President को चिट्ठी लिखी, कांग्रेस के General Secretary को यह बात लिख कर दी कि वह Military से discharge हो कर आया है और इस तरह से काम करना चाहता है (*interruption*)। अब आप का क्या हुक्म है। उन्होंने कहा कि तुम्हारा लड़का होना कोई जुर्म नहीं है। उस को काम करने दो, नौजवान को कब तक घर में बठाए रखोगे। इस के बावजूद मैं हरेक मैम्बर से कहूंगा कि आप को हर तरह से facility दी जायगी, आप वहां जाकर पूरी information हासिल करें। मैं यह बात साफ तौर पर यहां कहना चाहता हूं कि उस company को मेरे लड़के के उस में हिस्सेदार होने की वजह से State Government ने कोई facility नहीं दी और न वह लेगी। (तालियां) मेरे लड़के के उस में शामिल होने से पहले उस कम्पनी ने 50,000 रुपए का कर्ज़ लिया था जो हर कम्पनी लेने का हक रखती है। मेरा लड़का उस में शामिल तब हुआ जब वह कर्ज़ वापिस कर दिया गया। (तालियां) मैं challenge की बातें नहीं करता। ऐसी बातें किसी को भी शोभा नहीं देतीं। लाला जी ने चंद एक बातें कीं। मैं किसी के लड़के के मुताल्लिक बातें नहीं करूंगा और न ही इल्ज़ाम लगाऊंगा। यह मेरे लिए शोभा की बात नहीं होगी मगर ऐसी बातें किसी और के लिए भी शोभा की बातें नहीं हैं। मैं challenges में नहीं पड़ता मगर आप से

कहता हूं कि मेरा जो case है इसे example बनाओ और enquiry कराओ। (तालियां) लाला जी बनाएं, सरदार वरियाम सिंह बनाए.. (*interruptions by Shri Jagat Narain Chopra*) आप बात सुन लीजिए....

**Mr. Speaker**: No interruption please.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : Tribunal बनाओ।

**श्री अध्यक्ष** : जब आप बोलते हैं उस वक्त अगर *Interruption* हो तो आप तेज़ी में आ जाते हैं मगर जब आप की मर्ज़ी के मुताबिक बात नहीं होती तो आप को दुख होता है। मैं कोई *interruption* बरदाश्त नहीं करूंगा। (The hon. Member loses temper if he is interrupted while speaking but is piqued at any thing which is not palatable to him. I will not tolerate any interruption.)

**उद्योग मंत्री** : तो जनाब मैं अर्ज़ कर रहा था कि इस रोज़ रोज़ की बात को खत्म करने के लिए मैं मिसाल बनने के लिए तैयार हूं। मैं इन से यह मांग करता हूं कि यह मेरे मुताल्लिक या मेरे लड़के के मुताल्लिक कोई बात लिख कर दें और उस की enquiry करवाई जाए। (तालियां) Chief Minister से, Prime Minister से या कांग्रेस के प्रैज़ीडैंट से। मैं यह दलेरी से offer करता हूं कि अगर कोई इल्ज़ाम मेरे खिलाफ साबित हो गया तो मैं मिनिस्ट्री से क्या public life से ही retire हो जाऊंगा (तालियां)। मगर जो इल्ज़ाम लगाएं अपने दस्तखतों के नीचे लगाएं, कायरों की तरह बात न करें। (तालियां) और यह लिख कर दें कि अगर यह इल्ज़ाम साबत न हों तो हम public life से retire हो जायंगे। मैं challenge तो नहीं करता मगर मेरी ज़मीर साफ है, मेरे लड़के की ज़मीर साफ है। जनाब, मैं क्या कहूं किसी की ज़ाती गर्ज़ों के बारे। मगर जो बातें इन चीजों की तह में हैं वह आप सुन कर हैरान होंगे कि किस level पर यह बातें की जा रही हैं। इस House को ज़ातियात का अखाड़ा बना कर बातें की गई हैं। जिन मैम्बर साहिबान ने यह बातें की हैं अगर मैं उन के बारे कुछ बताना शुरू करूं तो यह इस House की शान के शायां न होगा। इस तरह से ज़ाती बातों की बिना पर यहां यह बातें करना ठीक नहीं। इस से House का prestige गिरता है और यह दिन -ब-दिन गिर रहा है इसे सम्भालिये। किसी सूरत में भी मैम्बर साहिबान को इतने low level पर debate नहीं लाना चाहिए। Discussion तो बजट पर होती है पर कभी किसी वज़ीर के लड़के की बातें की जाती हैं, कभी किसी वज़ीर के भाई की और किसी और रिश्तेदार की। क्या किसी Minister का लड़का होना या रिश्तेदार होना ही जुर्म हो गया ?

अगर आज हम साबका Ministers के लड़के लड़कियों की बातें करना शुरू कर दें और फहरिस्त तैयार करना शुरू कर दें तो और कोई काम न रह जाए। इस लिए मैं, स्पीकर साहिब, आप के ज़रिए तमाम मैम्बर साहिबान से निहायत नम्रता से प्रार्थना करूंगा कि इस House के वकार की और debate के level को

[उद्योग मंत्री]
परमात्मा के लिए हर हालत में चा ऊँरखिए। इस तरह की debate के level से इस House की शोभा नहीं हो रही। इतना ही कहता हुआ मैं, स्पीकर साहिब, आपका धन्यवाद करता हूं।

**श्री मंगल सेन** (रोहतक) : स्पीकर साहिब आज Budget पर बहस हो रही है। इस हाउस में आज गर्मा गर्मी रही। आज का विषय प्राय: माननीय मन्त्रियों के संबंधियों के बारे में कहने सुनने पर बीता है, प्रदेश की राज्य व्यवस्था के बारे में, प्रांत के law and order के बारे में और corruption के बारे में सारा समय लिया गया। इलजाम लगाए गए या उन इलजामात का जवाब देने में समय गुजरा, मैं इस विषय में कुछ नहीं कहना चाहता।

मैं बजट के बारे में निवेदन करना चाहता हूं कि इस साल हमारे वित्त मन्त्री महोदय ने बड़ी हुश्यिारी के साथ इस Budget को पेश किया है। और उन्होंने इस तरह का Budget आने वाले इन्तखाबात की भूमिका के तौर पर पेश किया है। हकूमत का खर्च गरीब का खून पसीना चूस कर चलता है और चलाया जाता है। पिछले वर्ष इसी तरह किया गया, बाद में विचार किया गया और जब सारे हालत की revision की तो बचत कर दी गई। इस बार भी इन्होंने टोटे का Budget इस ढंग से मुनाफे में तबदील कर दिया कि सरकार की securities में से रुपया निकाल कर योजनाओं पर लगाए जाने का विवर्ण दिया। इस वर्ष भी बजट में बचेगा। लेकिन हकीकत यह है कि घर का पैसा हम खा रहे हैं। स्पीकर साहिब, हर साल वित्त मन्त्री अपना बजट पेश करते हैं और नई नई योजनाएं पेश करते हैं और उनकी भूमिका देते हैं। इस बार भी योजनाएं रखी हुई हैं परन्तु, स्पीकर साहिब, अवाम को इस बजट से निराशा होती है। उन्हें कोई उत्साह नहीं मिलता, प्रेरणा नहीं मिलती, स्फूर्ति नहीं मिलती। बजट पेश करते वक्त आंकड़े कुछ दिए जाते हैं और इन्हें तीन तीन बार revise किया जाता है। Supplementary Estimates तीन तीन बार आते हैं। मैं निवेदन करूंगा कि आप जनता से आंख मचोली न खेलें। उन्हें भुलावा और पहेली में न डालें। कमज़ोरियों और गलतियों को छुपाना ठीक नहीं। किसी भी प्रदेश का बजट ऊंचा तब हो सकता है अगर उन के अन्दर शांती हो, प्रदेश में बसने वाली जनता आपस में भाई भाई बन कर रहे। किसी प्रकार का भी संघर्ष प्रदेश की उन्नति में बाधा बन जाता है। मैं, स्पीकर साहिब, इस संघर्ष की ओर संकेत कर रहा हूं। हमारे प्रांत के अन्दर संघर्षमयी समस्या है। यहां पर पहले से शासन करने वाले और party in power ने इस समस्या का हल ढूंडने के लिए एक कमेटी बनाई है। इस के अध्यक्ष राज्य के राज्यपाल साहिब को बनाया है। मैं निवेदन करना चाहता हूं कि एक ऐसी controversial issue और जटिल समस्या के अध्यक्ष राज्यपाल को बना दिया गया है। पंजाब के मुख्य मन्त्री ने अपने ही राज्य के राज्यपाल को इस कमेटी का Chairman मुकर्रर किया है। यह एक अनुचित बात है। Parliamentary system में इस तरह अगर एक पार्टी की हकूमत अपने ही राज्यपाल को इस तरह की समस्या को हल करने के लिए अध्यक्ष बना दे, तो यह अनुचित

बात है। इस तरह की बनाई गई भाषा समिति किस तरह इस समस्या का हल निकाल सकेगी। स्पीकर साहिब, आज ऐसी बात कही जा रही है परन्तु यह तो बबूल के कांटेदार वृक्ष तथा विषमई झाड़ी के समान समस्या जो खड़ी की गई है और भाषा का सवाल उतपन्न किया तो सच्चर साहिब ने तथा अन्य व्यक्तियों ने अपनी गद्दियों को बचाने के लिए खड़ा किया था। मुख्य मन्त्री ने और दूसरों ने एक दूसरे के टोले की टांगे खींचने के लिए गले मैं अंगूठा देकर गुरमुखी भाषा ठोंसने का फैसला किया था। अगर भाषा का मसला सच्चर फारमूला तैयार करने से पहले ही हल कर लिया जाता तो यह जोड़ तोड़ कैसे हो सकते थे। यह विषय बहुत गम्भीर है। इसका हल इस तरह से निकाला जाना कठिन है जिस तरह कि अभी इन्होंने एक समिति बनाई है। फिर यह कहा गया कि इसमें ऐसे शख्स लिए जाएं जो educationists हों। तालीम को बढ़ चढ़ कर फैलाने वाले इस समिति के नेता हों। यदि आपने राजनैतिक दल के नेता लेने हैं तो सारे पक्षों के इस समिति में क्यों नहीं लिए गए? यदि राजनैतिक दल लेने थे तो हरेक दल को लेना चाहिए था किसी एक पार्टी को नहीं लेना चाहिए।

स्पीकर साहिब मैं निवेदन करना चाहता हूं कि हमारी सरकार का इस समिति को बनाने का उदेश्य क्या है। इसमें संदेह की कोई बात नहीं कि आज इस हाऊस के नेता एक राजनीतज्ञ हैं और वह इस तरह की समिति बना कर इस मामले को जान बूझ कर लटकाना चाहते हैं। इस से पहले तो सदभावना समिति बनाई गई थी। इस ने सारे पंजाब का दौरा किया, जगह जगह पर गए। पंजाबी भाषा तथा हिन्दी भाषा के प्रचार करने वालों से मिले इसके साथ ही राजनैतिक दलों के लोगों से मिले और जगह जगह दौरे करके अपनी report तैयार की परन्तु हमारे चीफ मिनिस्टर ने उस सदभावना कमेटी की report को cold storage में रख दिया। फिर शिक्षा मन्त्री एक दिन इस report के कुछ extracts table पर रखने को लाए थे तो पता चला है कि चीफ मिनिस्टर साहिब ने उन्हें डांट दे दी कि इसे हाऊस के table पर नहीं रखना चाहे extracts ही हों।

यह कहते हैं कि हमने भाषा समिति बनाई है लेकिन मैं पूछना चाहता हूं कि इस से पहले की बनाई हुई सदभावना कमेटी ने जो रिपोर्ट दी है उसका क्या बना है और उसे शाया न करने का क्या कारण है? अगर यह भाषा समिति ही बनानी थी तो इस कमेटी पर जो लाखों रुपया सरकार की ओर से खर्च किया गया है और ग़रीब जनता के खून पसीने की कमाई को खर्च किया गया है इसे बरबाद करने की क्या ज़रूरत थी? यह किसी मन्त्री महोदय के घर की कटौती तो नहीं थी कि जिस तरह चाहा कर दिया। (*interruption by an hon. Member*) इनके पेट में पता नहीं क्यों दर्द हो रहा है।

**श्री अध्यक्ष :** आपको यह बात शोभा नहीं देती। (Please withdraw these remarks. It does not behove the hon. Member to utter such remarks. He may please withdraw them.)

**श्री मंगल सैन** : जनाब मैं इन इलफाज़ को वापस लेता हूं।

मैं निवेदन करता हूं कि कोई ऐसी समिति बनानी चाहिए जिसके ऊपर पैसा खर्च हो और जिसका प्रदेश के भविष्य के साथ संबध हो तो या तो सब से सलाह कर ली जाए या किसी भी दल के प्रतिनिधियों को न लिया जाए। परन्तु कठिनाई एक और है और वह यह कि यह भाषा का झगड़ा नहीं लिपि का संघर्ष है। इस के हल करने के बारे में जो समिति हो उस में सब के प्रतिनिधि लेने ज़रूरी हैं। नहीं तो सारी तपस्या और मेहनत और पैसा ज़ाया जाएगा और यह विवाद खत्म होने वाला नहीं।

दूसरी बात, स्पीकर साहिब, जो मैं निवेदन करना चाहता हूं वह यह है कि राज्यपाल जी ने भी और वित्त मन्त्री ने भी अपनी बजट speech में कहा है कि हम ने सहकारी समाज कायम करने के लिये इतनी इतनी Co-operative Societies खोली हैं ताकि अनपढ़ लोगों को फायदा पहुंचाया जाये। हम यह जानना चाहते हैं कि आज जो इस तरह की Societies बनी हुई हैं इसमें कितने लोग हैं जो इस से फायदा उठाते हैं। इन से वह लोग फायदा उठाते हैं जो चालाक लोग है या वह लोग हैं जो हकूमत करने वाल टोले के हवारी हैं। जिन के साथ इन का मतलब पड़ता है वह लोग ही सिर्फ फायदा उठाते हैं। जनता के नाम पर फायदा पहुंचाने की बातें होती हैं मगर जितने भी इनके अपने आदमी हैं उनको फायदा पहुंचता है आप जनता को नहीं। मैं दूर की बात नहीं सुनाता हमारे अपने शहर के अन्दर इस तरह का सिलसिला चल रहा है। हम ज्यादा नहीं तो हफ्ते में 2-3 बार तो वहां के General Manager से ज़रूर मिलते हैं। हमारे वहां जाने से वह प्रसन्न होते हैं इस बात की पुष्टि सामने बैठे हुए मास्टर गुरबंता सिंह जी भी ज़रूर करेंगे। General Manager ने क्या कहा कि वहां के प्रबन्धकर्ता तो Director हैं।

**श्री अध्यक्ष** : आप तो ऐसे बोल रहे हैं जैसे कोई धर्म प्रचार कर रहा हो। (हंसी) (The hon. Member is speaking in such a manner, as if he is delivering a religious discourse.) (*Laughter*)

**श्री मंगल सैन** : धर्म प्रचार करना भी स्पीकर साहिब कोई बुरी बात नहीं है। मैं आप से निवेदन करना चाहता हूं स्पीकर साहिब कि यह जो Development के नाम पर सरकारी योजनायें हैं यह सब bogus हैं। इन के मुताल्लिक Members ने जो अपनी Report दी है वह भी निराशा जनक है। यह बात भी तो आपके सामने आ ही गई है जो एक hon. Member ने इस House में आज एक Development Officer और एक ग्राम सेविका का चित्र पेश किया है। शायद यह आप तक पहुंच गया है। यह हाल है इन संस्थाओं का।

**श्री अध्यक्ष** : वह कोई खास चित्र नहीं है। चारपाई पर एक मर्द और एक औरत बैठी है। (There is nothing spectacular in that photograph. It shows a man and a woman sitting on a cot.)

**श्री मंगल सैन** : इस से आगे भी कहा जा सकता है, स्पीकर साहिब, और मैं क्या कहूं। आज सरकार हर बात पर शंका करती है और उस में अपने एक विचोले की तरह संबध रखना चाहती है। ज्यादा दूर ना जाइये आप चीनी की ही मिसाल ले लीजिये। जिस भाव आज चीनी मिलती है इस का भाव 1.15 nP. से लेकर 1.50 nP. तक का है। खाहमखाह बीच में नये नये टैक्स लगा कर यह rate बढ़ाया गया है। हमारी समझ में नहीं आता कि आखर यह welfare state किस तरह की है। इस तरह से बीच में जनता पर taxes लगाने का आखिर क्या मतलब है।

समय ज्यादा ना हो जाये इस लिये मैं अब बहुत ज़रूरी ज़रूरी बातें करता हूं। स्पीकर साहिब रोहतक शहर के अन्धर एक Improvement Trust कायम किया गया। चाहिये तो यह था कि उस का कोई ऐसा शख्श Chairman बनता जिसे जनता चाहती मगर आज वह शख्श Chairman बनाया गया है जो जनता का दुतकारा हुआ है और चोर दरवाज़े से लाकर जनता की छाती पर बैठा दिया है। वह एक congress उम्मीदवार जो हार खा चुके हैं उन का सुपुत्र है इस लिये Chairman बनाया गया है। Trust के किसी member ने हालांकि इस के हक में कोई vote नहीं दी मगर फिर भी उसे ही बनाया गया है ताकि next elections तक असरो रसूख कायम करे क्योंकि यह अच्छी तरह से जानते हैं कि आज इन की वहां पर क्या हालत है। आज इस तरह के Trust बना कर उन्होंने जनता की छाती पर अपने आदमी बिठाने का एक साधन बनाया हुआ है। Development जो हो रही है वह आपके सामने है। जहां जैसे ठीक लगता है अपने फायदे की बातें करते हैं कहीं कह दिया कि हमने colonies बसानी हैं या कोई और साधन बना लेते हैं। इस लिये स्पीकर साहिब मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि पण्डित मोहन लाल जी के सुपुत्र के मुताल्लिक इस House में कहां गया कि इन लोगों ने ऐसा किया है। इन्होंने कहा कि मैं challenge करता हूं आप कोई मिसाल सामने लाय। मैं और कुछ नहीं कहता मैं तो रोहतक के लोगों के मुताल्लिक ही कहता हूं कि वहां के Industrialists application ले कर गये थे ग़लती से मैं भी साथ था उस का क्या असर हुआ हकूमत पर और आज तक इन्होंने क्या किया है। इस लिये मैं रोहतक शहर के मुताल्लिक पंडित जी से निवेदन करूंगा कि वह Industrial area के मुताल्लिक कोई घोषणा करें।

**श्री अध्यक्ष** : घोषणा के बगैर आप की क्या तसल्ली नहीं होती। (हंसी) (Will it not be possible for the hon. Member to be satisfied without "ghoshna"?) (*Laughter*)

**श्री मंगल सैन** : घोषणा के बगैर तो जनाब कोई बात नहीं बनती। इस का करना तो ज़रूरी है। हम इन के महकमा के पास गये, इन्होंने मौका पर जा कर विचार करने को कहा। जब मौका दिखाया गया तो कहने लगे कि सोचेंगे विचारेंगे। मगर आज तक कुछ नहीं किया गया। सही हालात की इन को कोई खबर नहीं मिलती इस लिये मैं निवेदन करूंगा कि आप निचले staff को सावधान करें ताकि मामला ठीक तरह से चल सके।

[श्री मंगल सैन]

एक बात मैं वहां के Civil Hospital के मुताल्लिक अर्ज करना चाहता हूं। इस के ग्रोर हालात मुख्य मन्त्री महोदय को बताये गये। मगर कुछ नहीं बना। मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि इस आदमी का अपनी staff Nurse से व्यवहार अच्छा नहीं है। जब हम कोई बात कहते हैं तो मुख्य मन्त्री कहते हैं कि हमारे नोटिस में लाओ मगर इन के हवाले यह मामला किया गया जो आज तक लटक रहा है और कोई action नहीं लिया गया। इस के साथ ही मैं ने एक बात और कहनी है यह कह कर मैं बैठ जाऊंगा।

**श्री अध्यक्ष** : आप बैठ जाये आप ने काफी वक्त ले लिया है। (The hon. Member has taken enough time. He may now resume his seat.)

**श्रीमती सरला देवी शर्मा** (हमीरपुर-जनरल) : स्पीकर साहिब जो हमारे वित्त मन्त्री जी ने आज हमारे सामने बजट पेश किया है इस को हालात के मुताबिक देखते हुये मैं अपने वित्त मन्त्री को धन्यवाद देती हूं। इस के साथ ही मैं अपने Chief Minister साहिब को भी वधाई देती हूं जिन्होंने इतनी दिलचस्पी दिखाई है और हालात को देखते हुये आगे बढ़ रहे हैं। हमारा यह जो बजट surplus बना है। यह हमारी Cabinet के Members की और वित्त मन्त्री जी की वजह से ही है। इस बजट को देखते हुये हमें पता लगता है कि हमारे हां जो अनाज की समस्या थी वह हल हुई है और भी जितनी खाने पीने की समस्यायें थी वह हल हुई हैं। हर हालत में बढ़ौती ही हुई है कमी किसी बात की नहीं हुई। जब देश की partition हुई तो इस देश के दो टुकड़े हो गये मगर इस के बावजूद भी 10 गुना पैदावार पंजाब की बढ़ी है। देश के अन्दर पैदावार ज्यादा बढ़ाने का मतलब यह है कि हम ने गरीबी को दूर करना है।

6-00 p.m.

इसके साथ साथ ही हमारे देश के अन्दर इंडस्ट्री के क्षेत्र में बड़ी उन्नति हुई है। लेकिन मैं इस सम्बन्ध में कुछ बातें अपने इंडस्ट्री मिनिस्टर साहिब के सामने रखना चाहती हूं कि हमारे कांगड़ा ज़िले में कोई इंडस्ट्री नहीं है जिससे वह बहुत पिछड़ा हुआ है। हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब और दूसरे भाई व सरकार वहां की गुरबत को दूर करने की कोशिश कर रहे हैं लेकिन उसके लिए कुछ बुनियादी चीज़ों को देखना चाहिए। अभी मैं ने सुना कि कांगड़ा ज़िले के लिए कह दिया गया कि चूंकि वहां पर अनाज पैदा नहीं हो सकता इसलिए कूहलों पर पानी के लिए ज्यादा पैसा नहीं दिया जा सकता। लेकिन मैं बतलाना चाहती हूं कि कांगड़ा जिले से बहुत सी चीजें मिल सकती हैं जिस में खास चीज़ लेबर भी है जो कि देश को बनाने के लिए बहुत जरूरी है। हमारे यहां के मासूम बच्चे बाहर जा जा कर लोगों के बर्तन साफ करते हैं यदि उनकी तरफ देखा जाए तो कांगड़े में यदि कोई तरक्की का काम मुहैया किया जाए तो यह बच्चे जो जिस्म से बहुत मेहनत कर सकते हैं, उसके लिए लेबर के रूप में मिल सकते हैं। इसके इलावा मैं यह बतला देना चाहती हूं कि वहां पर और चीजें जैसे रीठा, कत्था वगैरह भी बहुत ज्यादा तादाद में मिल सकती है। धर्मसाला में यह बात देखी गई है कि वहां पर सीमेंट का

पत्थर बहुत ज्यादा मिल सकता है इस लिए अगर ग़ौर किया जाए तो सीमेंट फैक्टरी वहां आसानी से लगाई जा सकती है क्योंकि बिजली भी वहां पर तैयार होती है और पत्थर भी मिल सकेगा।

बजट देख कर मुझे बहुत खुशी हुई कि 1,29,33,000 रुपया इंडस्ट्री के लिए रखा गया और 1960-61 में 8,43, 98,000 रुपया खर्च करना है। लेकिन स्पीकर साहिब मुझे यह कहते हुए दुख होता है कि कांगड़ा के लिए सिर्फ 8,100 रुपया ऊनी काम सीखने के लिए रखा गया है। मैं आपके ज़रिए सरकार के नोटिस में यह बात लाना चाहती हूं कि वहां पर ऊनी काम बहुत अच्छा होता है, शालें बनती हैं, कम्बल बनते हैं और इसी तरह से और भी चीजें। तो यह सिर्फ 8,100 रुपया वहां के लिए आंसू पोंछने के लिए भी काफी नहीं है मैं तो यही प्रार्थना करती हूं कि वहां के लिए एक स्पेशल फंड रखा जाना चाहिए।

कुदरत की तरफ से हमारे जिले के लिए एक बहुत अच्छी चीज़ जो वहां के लिए हीरा है, मिला हुआ है और वह है वहां के जंगलात जो की बहुत घने है और 1959 में एक करोड़ 58 हज़ार और 240 रुपया की जो आमदनी हुई पंजाब को उसमें से 75 फीसदी रुपया कांगड़े जिला के जंगलों से मिला है। अगर यही रुपया हमारे यहां की तरक्की के लिए खर्च किया जाए तो बहुत अच्छी बात हो सकती है।

हाऊस में पिछले दिनों एक Village Common Land Act पास हुआ लेकिन उसमें देखने वाली बात है कि उसके तहत 4½ लाख एकड़ ज़मीन पंचायतों को दी हुई है लेकिन जिस ज़मीन पर दरख्त पैदा होते हैं और जिससे गवर्नमैंट को फायदा होता है वह हक किसानों को या पंचायतों को नहीं दिया गया इस लिए यह Village Common Land Act वहां के लिए अधूरा रह जाता है क्योंकि लोग दरख्तों से फायदा नहीं उठा सकेंगे।

एक बात और है और वह यह है कि कांगड़ा के लोगों को बरतन दिया जाता था जंगलात की तरफ से। लेकिन आज यह हालत है कि अगर वहां किसी का कोई आदमी मर जाता है तो उसे जलाने के लिए लकड़ी तक नहीं मिल रही। लोग चिल्ला रहे हैं। हमारे डिप्टी मिनिस्टर जंगलात वहां के रहने वाले हैं वह पूरी दिलचस्पी ले रहे हैं और उनके पास लोग representation भेजते हैं कि जो बरतन मिलता था वह मिलना चाहिए लेकिन वह मिल नहीं रहा।

स्पीकर साहब एक बात और मैं आपके ज़रिए गवर्नमैंट के पास तक पहुंचाना चाहती हूं कि जो चकबन्दी का काम हो रहा है वह इस तरह से हो रहा है कि खेतों को तबाह किया जा रहा है और उसका नतीजा जो होने वाला है वह यह कि जो वहां मकई पैदा होती है वह नहीं पैदा हो सकेगी और चावल तो पैदा होने से रहा। इस लिए इस तरफ पूरी पूरी तवज्जुह देनी चाहिए।

इसके बाद कुओं की बात है वह तो साफ है कि कांगड़े में बहुत कुएं नहीं बनाए जा सकते। हमें इसके लिए भी दुख नहीं है कि महेन्द्रगढ़ में, रोहतक में, गुड़गांव मे पानी वगैरह के लिए इतना काम क्यों किया गया या कि कालेज वगैरह क्यों इतने ज्यादा खोले

[श्रीमती सरला देवी शर्मा]
गए हैं लेकिन इतना जरूर कहना चाहती हूं कि हमारे यहां भी इन बातों का ध्यान दिया जाना चाहिए। हमारे चीफ मिनिस्टर ने तहसील हमीरपुर के लिए एक पोलिटेकनिक स्कूल मंजूर किया था लेकिन सैंटर के वज़ीर श्री हुमायूं कबीर ने इस लिए इनकार कर दिया कि वहां बैजनाथ में चूंकि एक पोलिटैकनीक है इस लिए यहां नहीं खुलना चाहिए।

**लोककार्य मन्त्री** : यह तो बजट में दर्ज है।

**श्रीमती सरला देवी** : बजट में तो है लेकिन उन्होंने इनकार कर दिया है और यह ठीक है कि सैंटरल गवर्नमैंट ने ना मंजूर कर दिया है। इस लिए मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से स्पीकर साहिब आपकी मार्फत यह प्रार्थना करना चाहती हूं कि वह इसके लिए पूरी कोशिश करें और fight करके यह स्कूल ज़रूर खुलवाएं।

आज वहां के लिए हालत यह है कि चूंकि कुएं नहीं बन सकते इस लिए पानी के लिए पैसा नहीं मिलता है। फिर tractors वहां नहीं चल सकते इस लिए agriculture के लिए पैसा नहीं मिलता। तो मैं अर्ज करती हूं कि Cabinet को यह देखना चाहिए कि वहां के लिए किस तरह से रुपया निकाला जाए ताकि वहां के लोगों की तरक्की हो सके।

अब मैं एक बात की तरफ़ ध्यान दिलाना चाहती हूं जिसकी यहां बड़े दिनों से चर्चा चल रही है कि पंजाबी सूबा बनना चाहिए। और इसी तरह हरियाना प्रान्त की आवाज़ उठाई जा रही है। मैं यह महसूस करती हूं कि यह पंजाब वही पंजाब है किसके पहले ही टुकड़े हो गए और आज हम फिर वही चीज़ दुहराने जा रहे है। चीफ मिनिस्टर ने यह कहा था कि हम पंजाबी सूबा नहीं बनने देंगे तो इस पर हमारे एक कम्युनिस्ट भाई ने जो आज यहां बैठे नहीं है कहा था कि बोली के आधार पर पंजाबी सूबा बना दो।

स्पीकर साहिब 1947 से पहले भी लोगों ने Pakistan का नारा बुलंद किया था और कहा था कि मज़हब के आधार पर Pakistan बनना चाहिए। उस के जो नतायज निकले वह सब के सामने हैं। सब ने देखा है कि कितने लोग बेघर हुए और कितने लोग मारे गए। जो पंजाबी सूबे का नारा लगाते हैं या हरियाना प्रान्त का नारा लगाते हैं वह महज़ अपनी leadership को कायम रखने के लिए ऐसी बातें कहते हैं वर्ना पंजाबी और हिन्दी भाषा को किसी तरह का खतरा नहीं है। आज हमें संजीदगी के साथ सोचना चाहिए कि हमारे देश की और पंजाब की कैसे तरक्की हो सकती है अगर देश के टुकड़े टेकड़े किए जाएगे तो हम तबाही की राह पर जाएंगे इस के इलावा मैं अर्ज़ करनी चाहती हूं, जैसा कि पण्डित मोहन लाल जी ने भी कहा था, कि House के अन्दर discipline होना चाहिए। (घण्टी)

**श्री अध्यक्ष** : अगर discipline की वात है तो फिर आप को बैठ जाना चाहिए। (If the hon. lady Member is anxious about the maintenance of discipline then she should resume her seat.

**श्री मती सरला देवी** : बहुत अच्छा स्पीकर साहिब मैं बैठ जाती हूं।

**पंडित भागीरथ लाल शास्त्री** (पठानकोट) · स्पीकर साहिब मैं ने Finance Minister साहिब के भाषण को बड़ी गौर के साथ पढ़ा है। किसी चीज़ की परख करने के दो

तीन तरीके होते हैं। जिन घरों में रोटी बनती है वहां पर दो चीज़े इस्तेमाल होती हैं। एक तो छाज और दूसरी छाननी। छाज का काम होता है कि कूड़ा करकट निकाल देता है और अच्छी चीज़ एक तरफ करके रख लेता है और छाननी जो होती है उस में 666 सुराख होते हैं और वह बढ़िया आटे को फैंक देती है और कूड़े करकिट को बीच में रख लेती है। सो मैं ने तो इस Budget को छाज की दृष्टि से देखा है और Opposition वाले भाइयों ने इसे छाननी की दृष्टि से देखा है। हमें संसार के अन्दर बुराई की चीज़ों को छोड़ कर भलाई की चीज़ों की तरफ जाना चाहिए। आप ने देखा है कि जो शहद की मक्खी होती है वह कांटेदार झाड़ियों को देखती हुई भी फूल के अन्दर घुस जाती है और शहद निकाल लेती है। मैं अर्ज करता हूं कि मैं शहद की मक्खी की तरह गुण ले लेता हूं। मुझे इस Budget में बहुत सी अच्छी चीज़ें मिली हैं। कुछ लोग ऐसे भी हैं जिन को इस में खूबी नज़र न दिखाई दी हो। मैं एक दफा कशमीर में एक garden में गया वहां बड़े शानदार फूल लगे हुए थे मेरा एक दोस्त मेरे साथ था उसने न फूल देखे और न फल देखे और कहने लगा कि पण्डित जी यहां पर रूड़ियां पड़ी हुई हैं। मैं ने कहा कि आप रूड़ियां देखते जाएं मैं ने तो फूल और फल देखने हैं। स्पीकर साहिब मेरा ज्यादा तर शिक्षा के साथ प्रेम है और शिक्षा मेरे जीवन का लक्ष भी रहा है। इस बजट के अन्दर अगर मैं गलती नहीं करता तो सारे budget का पांचवा या सातवां हिस्सा education के लिए रखा गया है और आठवीं जमात तक बच्चों की fees भी मुआफ कर दी गई है। यह बहुत अच्छी बात है लेकिन इस के साथ ही एक बात की तरफ मैं Minister साहिब का ध्यान दिलाना चाहता हूं। वह यह है कि यहां पर compulsory education होनी चाहिए। मैंने एक बच्चे को जिस की उम्र छः साल की थी बरतन साफ करते हुए देखा। मैं ने उस को कहा कि बेटा तुम पढ़ते क्यों नहीं। उस ने कहा कि हमें गरीबों को कौन पढ़ाने वाला है। उन के मां बाप के पास उन्हें पढ़ाने के साधन नहीं होते। इस लिए वह मजबूर हो कर अपने छः साल के बच्चे को बरतन साफ करने के लिए भेज देते हैं ताकि वह 5/7 रुपये लाए और वह अपना गुज़ारा कर सकें। इस लिए मैं समझता हूं कि compulsory education होनी चाहिए ताकि इस तरह के बच्चे भी पढ़ सकें। अभी अभी स्पीकर साहिब बीबी सरला देवी ने कहा था कि हमीरपुर में polytechnic schools नहीं खोला गया। मुझे खुशी है इस बात की उन्हें demand करनी चाहिए। मैं ने देखा है कि Hindi Region के अन्दर चार schools दिए गए हैं लेकिन पंजाबी region के लिए एक भी नहीं है। मुझे इस बात का ऐतराज नहीं कि Hindi Region को क्यों यह school दिए जा रहे हैं। मैं यह कहता हूं कि जहां पर कमी हो वहां पर polytechnic schools खोले जाने चाहिए। मैं Minister साहिब को अर्ज़ करना चाहता हूं कि मेरे इलाके में Pathankot से लेकर डलहौज़ी तक 55 मील के area में कोई High Schools नहीं है। आप पठानकोट से चल पड़े और डलहौज़ी तक चले जाएं कोई हाई स्कूल नहीं हैं। एक स्कूल डलहौज़ी में है या एक स्कूल अब पठानकोट में लेकिन जो दरमियानी

[पंडित भागीरथ लाल शास्त्री]

55 मील का area है उस में कोई हाई स्कूल नहीं है। आखिर उस पिछड़े हुए पहाड़ी इलाके के साथ यह बेइन्साफी क्यों है? मैं शिक्षा मन्त्री जी से निवेदन करना चाहता हूं कि आप ऐसे पिछड़े हुए इलाकों की तरफ भी अपनी तवज्जुह दें। स्पीकर साहिब मैं आप के ज़रिए एक और अर्ज़ करना चाहता हूं। पठानकोट की पिछले वक्तों में यानी अंग्रेजी राज्य के समय में कुल आबादी 20 हज़ार होती थी लेकिन अब वहां की आबादी लग भग 80 हज़ार के करीब है। अब वह एक बहुत बढ़ा टाऊन बन गया है लेकिन अफसोस की बात यह है कि वहां पर बड़ा हस्पताल नहीं है। वही अंग्रेज़ों के वक्त का छोटा हस्पताल है जब कि वहां थोड़े मरीज़ आते थे लेकिन अब जब कि आबादी 20 से 80 हज़ार हो गई है मरीज़ों की तादाद बढ़ गई है तो अब वहां बड़े हस्पतालों की भारी आवश्यकता है। पिछले दिनों हमारी डिप्टी हैल्थ मिनिस्टर साहिबा वहां गई थी तो उन्होंने सारी हालत देखी और वादा किया था कि यहां पर जल्दी से जल्दी बड़ा हस्पताल बनाएंगे। तो, अब मैं यह बात उनके सामने कहना चाहता हूं कि वह इस बात की ओर जल्दी ध्यान दें क्योंकि इस की वहां बहुत भारी ज़रूरत है। फिर हमारे उस area में पानी की बड़ी भारी दिक्कत है यानी पीने को पानी नहीं मिलता है। पहाड़ी इलाका है जिस की वजह से चार चार सौ फुट गहरे कुएँ खोदने पर भी पानी नहीं मिलता है। हमारी सरकार ने पिछले दिनों वहां water-supply का कुछ प्रबन्ध किया था लेकिन वह चंद गांव में ही हुआ है। बहुत धीरे धीरे काम हो रहा है और बहुत सारे गांव अभी तक बगैर पानी के हैं। इसकी तरफ जल्दी ध्यान दिया जाए। इस के साथ वहां पर अभी सड़कें भी नहीं हैं। छोटी मोटी सड़कों की तो मैं बात नहीं करता लेकिन जो गुरदासपुर ज़िला में बहुत ज़रूरी सड़कें थी वह भी नहीं बन सकी हैं। गुरदासपुर में पंडोरी का बड़ा भारी तीर्थ स्थान है। लाखों की तादाद में वहां लोग यात्रा के लिए जाते हैं लेकिन वहां के लिए सड़क नहीं बन सकी है। इसी तरह दीना नगर से बहराम गढ़ तक सड़क थी वह नहीं बन सकी है। इसी तरह से गुरदासपुर से हरदोशाई की सड़क है जिस की ओर मैं गवर्नमैंट का खास ध्यान दिलाना चाहता हूं। फिर पठानकोट के area में शाहपुर कंढी से पठानकोट तक 8 मील की सड़क है। रास्ते में पुलियां बगैरा तो बनी हैं लेकिन सड़क नहीं बनी है और उसकी तरफ मैं गवर्नमैंट का ध्यान दिलाना चाहता हूं... (*interruptions*) स्पीकर साहिब जैसा कि मैंने पहले कहा हमारे हाऊस में कुछ लोग ऐसे हैं जिनका दृष्टिकोण ऐसा है कि वह बुराई ही बुराई ढूंढ़ते हैं और उनको कहीं भलाई नज़र नहीं आती है और इसका नमूना हम ने अभी देखा है। ऐसे चंद ही आदमी होते हैं इस लिए घबराने की कोई बात नहीं है। उनका काम ही ऐसा होता है कि उन्होंने बुराई ही ढूंढ़नी है अच्छाई की तरफ नहीं जाना है मैं भी एक दफा कुछ ऐसे आदमियों की मजलस में जा बैठा था जिन्होंने फैसला किया था कि देखिए गल्त बातें कौन ज्यादा से ज्यादा कहता है। जहां भी कुछ लोग ऐसे हैं जो एक दूसरे से बढ़ चढ़ कर गल्त बातें कहने की दौड़ में लगे रहते हैं। एक भाई साहिब उठे और फोटो दिखाने लगे, एक दूसरे साहिब उठे वह कहीं से किसी चिट्ठी का नम्बर ही ले आए और फिर तीसरे ने कोई और राम कहानी छेड़ दी जिस का सिर पैर नहीं था। स्पीकर साहिब, पंजाब में 1½ करोड़ की आबादी है।

यहां पर नेक लोग भी बसते हैं और बुरे लोग भी यहीं बसते हैं। सभी अच्छे नहीं हैं और सभी बुरे नहीं हैं। अगर इतनी आबादी में चंद आदमी खराब भी निकल आएं तो यह कुदरती बात है और फिर किस किस के पीछे हर समय डंडा ले कर दौड़ा जा सकता है। यह तो मुल्क की बातें हैं हमारे घरों में क्या होता है ? मैं कहता हूं एक घर में सारे एक जैसे नहीं होते हैं। मैं इस हाउस में वह वह लोग बतला सकता हूं जो अपने घरों में अपने बेटे बेटियों पर काबू नहीं पा सकते हैं। यह तो $1\frac{1}{2}$ करोड़ की आबादी का मामला है और कहीं कहीं कोई बुराई आ जाना कुदरती है। कोशिशें की जाती है और दूर भी की जाती है लेकिन इस के बावजूद रह जाती है और यह बातें होती रहती हैं। फिर मैं एक और बात की ओर अपने शिक्षा मन्त्री का ध्यान दिलाना चाहता हूं। पिछले दिनों अखबारों में भी मैं ने पढ़ा और यहां हाउस में भी गुरदासपुर का furniture का मामला आया था। मैं भी चाहता हूं कि इस बात की पूरी enquiry की जाए कि furniture किस ढंग से बनवाया गया और खरीदा गया। मैं ने एक अलमारी देखी जो 130 रुपए में खरीदी गई लेकिन आम market में उसकी कीमत 70 रुपए थी। मैं ने पूछा कि ऐसा क्यों तो मुझे जवाब मिला क्या करें महाराज जिस ने order दिया था 33 फीसदी तो उसको ही देना पड़ा। अगर यह बातें हुई हैं तो इस चीज़ की पूरी enquiry होनी चाहिए मुझे भी पता है और काफी सुनने में आया है कि स्कूलों के लिए जो furniture बना है और अलमारियां बनी हैं उनके अन्दर बड़ा गोल माल है। मैं यह कहना चाहता हूं कि जब गवर्नमैंट और दूसरे बड़े बड़े scandals पकड़ रही है तो इसे भी पकड़े और सारी enquiry होनी चाहिए ताकि असलियत लोगों के सामने आ जाए (घंटी) बस मुझे सिर्फ दो मिन्ट और दें। मैं अर्ज़ करता हूं कि गवर्नमैंट ने बड़ी कृपा की कि गुरदासपुर में एक गवर्नमैंट कालिज खोला है। उस के लिए हम ने भी एक लाख 25 हज़ार रुपया इकट्ठा करके दिया है। लेकिन एक बात का बड़ा खेद है कि जहां पहले वह एक स्कूल की building में खोला था अभी तक वहां पर ही है उसकी building का कोई प्रबन्ध नहीं हुआ है। उस के लिए अभी तक कोई science rooms नहीं हैं। तो मैं यह बात उनके ध्यान में लाना चाहता हूं कि इस बात की तरफ ख्याल करें। फिर ऊना भी एक ऐसी जगह है जहां पर एक बहुत बड़ा सनातन धर्म हाई स्कूल और डी० ए० वी० हाई स्कूल है लेकिन वहां पर कालिज कोई नहीं है। वहां भी खुलना चाहिए। ऐसे कालिजों और स्कूलों की तरफ ज़रूर ध्यान दिया जाए। (घंटी) बस स्पीकर साहिब एक मिनट और दीजिए। तो मैं एक अर्ज़ अपने शिक्षा मन्त्री जी से और करना चाहता हूं वह यह है कि आपको पिछले दिनों प्राइवेट स्कूलों का एक बड़ा भारी deputation मिला था। मैं कहता हूं कि अगर आप प्राइवेट स्कूलों को ज़िन्दा नहीं रहने देना चाहते तो फिर उनको साफ कह दो कि भाई अपने स्कूल बंद कर दो। बस इतना कह दो और एक मिनट में यह सारी बात खत्म हो जाए गी पहली अप्रैल आ रही है हम स्कूलों को ताले लगा दें गे। लेकिन दुख की बात यह है कि गवर्नमैंट उनको ले भी नहीं सकेगी। हम आप से आशा रखते हैं कि इन प्राइवेट स्कूलों को ज्यादा से ज्यादा grants दे कर

[पंडित भागीरथ लाल शास्त्री]

ज़िन्दा रखें। जैसा कि आपकी भी और चीफ मिनिस्टर साहिब की भावना है कि हर स्कूल को ज़िन्दा रखा जाए (घंटी) एक बात कह कर खत्म करता हूं। और यह बात बहुत ज़रूरी है। वह यह है कि आज यहां हिन्दी और पंजाबी की शिक्षा के बारे में बड़ा शोर मचाया जा रहा है। मैं गवर्नमैंट को इस चीज़ के लिए बधाई देता हूं कि जितना सुन्दर प्रबंध हिन्दी पंजाबी पढ़ाने का पंजाब में है उतना किसी दूसरे प्रांत में दिखाई नहीं देगा ( *Cheers* ) मैं यह बात बता दूं कि मेरा शुरू से ही हिन्दी से बहुत प्रेम रहा है और हिन्दी मेरे जीवन का एक अंग है लेकिन मुझे हैरानी होती है कि हिन्दी का शोर आज वह लोग डाल रहे हैं जो कुर्सियों की वजह से नाराज़ हैं। ऐसे सज्जन जो अब हरियाणा प्रांत का शोर मचा रहे हैं पहले कांग्रेस से नाराज़ हुए तो हिन्दी रक्षा समिति बना ली। वहां से भी नाराज़ हो कर निकले तो अपना आर्य समाज बना लिया लेकिन वहां भी दाल न गली और कोई रास्ता न मिला तो अब हरियाणा प्रांत का नारा लगा दिया.....

( *interruptions* )

**श्री अध्यक्ष** : Order, order अब आप बैठ जाएं। (Order, order Now the hon. Member may please resume his seat.)

**श्री मुनि लाल कामरेड** (शिमला) : स्पीकर साहिब.......

6-30 p.m.

**Mr. Speaker** : The House stands adjourned till 9-00 a.m, tomorow.

(*The Sabha then adjourned till* 9. *a.m. on Tuesday* , *the* 8*th March,* 1960)

8826P.V.S.—349—6-8-1960 C., P. & S., Pb Chandigarh

# Punjab Vidhan Sabha
## Debates

*8th March, 1960*

Vol. 1 No. 15

**OFFICIAL REPORT**

**CONTENTS**

*Tuesday, the 8th March, 1860*



CHANDIGARH :
Controller of Printing and Stationery, Punjab
1960

Price Rs. 4.35 nP.

# *ERRATA*

PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES VOL. I NO. 15
DATED THE 8TH MARCH, 1960.

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| 1960 | 1860 | Title | 7 |
| addressed | addrssaed | (15) 2 | 1 |
| officer | offcier | (15) 2 | 13th from below |
| Lady organiser | Lady organisor | (15) 2 | 10th from below |
| Assistant | Assitant | (15) 5 | 4th from below |
| Dining | Dinning | (15) 8 | 13th from below |
| total | toal | (15) 14 | 28 |
| Date | dtae | (15) 21 | 1 |
| interchangeable | inter chageable | (15) 21 | 23 |
| Bhatinda | Bhitinda | (15) 28 | 2nd from below |
| work | works | (15) 37 | 11th from below |
| वकार | बकार | (15) 44 | 13 |
| Read 'ਤਾਂ' after | 'ਨਹੀਂ' | (15) 50 | 15 |
| Evaluation | Evoluation | (15) 64 | 4 |
| laboratory | laboratary | (15) 69 | 17 |
| labour | lobour | (15) 72 | 17 |
| speech | speach | (15) 73 | 2 |
| रूपए में | में रूपए | (15) 73 | 18 |
| beneficent | beneficient | (15) 75 | 2 |
| Read " ; " after | "ਦੀ" | (15) 75 | 4 |
| Co-operative | co-operating | (15) 82 | 15 |
| Confidence | Confidance | (15) 88 | 28 |
| Discussion | Disscusion | (15) 97 | Heading |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

*Tuesday, the 8th March, 1960*

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh at 9.00 a. m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### RURAL CONFERENCES HELD IN AMRITSAR DISTRICT DURING 1959

***5123. Shri Balram Das Tandon:** Will the Chief Minister be pleased to state whether any Rural Conferences arranged by Government were held in the year 1959 in district Amirtsar; if so, the places where these were held together with the names of persons who addressed them?

**Shri Hans Raj Sharma (Chief Parliamentary Secretary):** A statement containing the requisite infoimation is laid on the Table of the House.

**Statement showing the places of Rural Conferences held in Amritsar District during 1959and persons who addressed these Conferences**

| S. No. | Date | Place | Persons who addressed the Conference |
|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 |
| 1 | 27th January, 1959 | Bhure Gill | 1. Dr. Parkash Kaur, Deputy Minister<br>2. District Public Relations Officer |
| 2 | 12th February, 1959 | Chahertta | 1. District Public Relations Officer<br>2. Publicity Supervisor |
| 3 | 16th February, 1959 & 17th February, 1959 | Kohat Wind | 1. Sarpanch.<br>2. Publicity Supervisor<br>3. Sardar Sohan Singh, M.L.A. |
| 4 | 23rd February, 1959 | Ram Bagh Amritsar | 1. Shri Prithvi Singh, M.L.C.<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Shri Charan Singh, M.L.A. |
| 5 | 24th February, 1959 | Joura | 1. Professor Yashwant Rai, Deputy Minister |
| 6 | 14th March, 1959 | Jabowal | 1. District Public Relations Officer<br>2. Sarpanch |
| 7 | 27th March, 1959 | Singh Bela | 1. Ch. Suraj Mal, Minister<br>2. Sardar Sohan Singh, M.L.A.<br>3. District Public Relations Officer |
| 8 | 28th March, 1959 | Singh Bela | 1. Master Gurbanta Singh<br>2. Sardar Karnail Singh<br>3. District Public Relations Officer |

[Chief Parliamentary Secretary]

| Serial No. | Date | Place | Persons who addrssaed the Conference |
|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 |
| 9 | 29th March, 1959 | Singh Bela | 1. Giani Kartar Singh<br>2. Sardar Sohan Singh, M.L.A.<br>3. District Public Relations Officer |
| 10 | 11th April, 1959 | Khassa | 1. District Public Relations Officer<br>2. District Development Officer<br>3. Poets |
| 11 | 12th April, 1959 | Maqbul Pur | 1. Sardar Amrik Singh, Municipal Commissioner<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Publicity Organisers<br>4. Poets |
| 12 | 18th May, 1959 | Gohlwar | 1. Chief Minister<br>2. Dr. Parkash Kaur<br>3. Sardar Narain Singh<br>4. Sardar Darbara Singh<br>5. District Public Relations Officer<br>6. Publicity Surpevisor |
| 13 | 23rd May, 1959 | Gaggo Mahal | 1. Dr. Parkash Kaur<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Giani Inder Singh |
| 14 | 3rd June, 1959 | Nag Kalan | 1. Deputy Minister, Health<br>2. Publicity Supervisor |
| 15 | 4th June, 1959 | Mohan Bhandari | 1. Deputy Minister, Health<br>2. Publicity Supervisor |
| 16 | 5th June, 1959 | Sohal | 1. Speaker, Vidhan Sabha<br>2. Professor Yashwant Rai<br>3. District Public Relations Officer<br>4. Publicity Supervisor |
| 17 | 19th July, 1959 | Naushera Panuan | Publicity Supervisor |
| 18 | 3rd August, 1959 | Ekalgada | 1. Chief Minister<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Publicity Supervisor |
| 19 | 19th August, 1959 | Baba Bakala | 1. Chief Minister<br>2. District Public Relations Offcier |
| 20 | 31st August, 1959 | Panj Graon | 1. District Public Relations Officer<br>2. Publicity Supervisor<br>3. Lady Organisor |
| 21 | 20th September, 1959 | Verka | 1. Chief Minister |
| 22 | 20th September, 1959 | Bohru | 1. Deputy Minister Welfare<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Publicity Supervisor |
| 23 | 24th October, 1959 | Jandiala | 1. Shri Mohan Lal, Minister |
| 24 | 25th October, 1959 | Jandiala | 1. Chief Minister<br>2. Shri Mohan Lal, Minister<br>3. Shri Manohar Lal, Secretary<br>4. District Public Relations Officer |

| Serial No. | Date | Place | Persons who addressed the Conference |
|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 |
| 25 | 3rd November, 1959 | Mian Wind | 1. Block Development Officer<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Publicity Supervisor<br>4. Health Officer |
| 26 | 4th November, 1959 | Fateh-i-bad | 1. District Development Officer<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Head Master<br>4. Poets |
| 27 | 5th November, 1959 | Naushera Panuan | 1. District Development Officer<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Block Development Officer |
| 28 | 7th November, 1959 | Khalra | 1. District Development Officer<br>2. Mahasha Banarsi Dass<br>3. District Public Relations Officer<br>4. Block Development Officer |
| 29 | 8th November, 1959 | Mehta | 1. District Development Officer<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Tehsildar<br>4. Sardar Sohan Singh, M.L.A.<br>5 Poets |
| 30 | 9th November, 1959 | Ajnala | 1. District Development Officer<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Publicity Supervisor<br>4. Poets |
| 31 | 10th November, 1959 | Ramdas | 1. Deputy Minister, Health<br>2. Dr. Upkar Singh<br>3. District Public Relations Officer<br>4. Sardar Uttam Singh |
| 32 | 11th November, 1959 | Gandiwaind | 1. Block Development Officer<br>2. District Development Officer<br>3. District Public Relations Officer |
| 33 | 14th November, 1959 | Ram Tirath | 1. Mahasha Banarsi Dass<br>2. Rao Birendar Singh<br>3. Sardar Narain Singh<br>4. District Public Relations Officer |
| 34 | 15th November, 1959 | Bhakna Klan | 1. Education Minister |
| 35 | 20th November, 1959 | Kotla Sultan Singh | 1. Deputy Minister, Health<br>2. Dr. Upkar Singh |
| 36 | 21st November, 1959 | Tarpai | 1. Deputy Minister, Health<br>2. Dr. Upkar Singh<br>3. District Public Relations Officer |
| 37 | 7th December, 1959 | Viram | 1. Deputy Minister, Health<br>2. Dr. Upkar Singh<br>3. District Public Relations Officer<br>4. Publicity Supervisor<br>5. Lady Organisor |
| 38 | 19th December, 1959 | Ramdas | 1. Deputy Minister, Health<br>2. Dr. Upkar Singh<br>3. District Public Relations Officer<br>4. Publicity Supervisor<br>5. District Medical Officer of Health |
| 39 | 31st December, 1959 | Bagha | 1. Deputy Minister ,Health<br>2. District Public Relations Officer<br>3. Publicity Supervisor |

**श्री बलराम दास टण्डन** : स्पीकर साहब, एक मिनट पहले मुझे statement मिली है और चूंकि यह statement इतनी लम्बी चौड़ी है कि एक दो मिनट में नहीं पढ़ी जा सकती इस लिए इस पर supplementaries कल करने की इजाज़त दे दी जाए ।

**श्री अध्यक्ष** : आप को काफी पहले आना चाहिए था और आकर पढ़ना चाहिए था । [The hon. Member should have come earlier and studied the answers.]

**श्री बलरम दास टण्डन** : स्पीकर साहब, यह answer एक दिन पहले भी सप्लाई किया जा सकता था। यह ज़रूरी नहीं कि कुछ देर पहले दिया जाय। आखर इतनी लम्बी चौड़ी statement है एक दो मिनट में कैसे पढ़ी जा सकती थी ?

**श्री अध्यक्ष** : आप अभी पूछ लें। [He may ask supplementaries just now.]

**श्री बलराम दास टण्डन** : स्पीकर साहब, जब तक देख न लूं क्या question कर सकता हूं। I shall not be able to do justice to this question.

**श्री अध्यक्ष** : मैं agree नहीं करूंगा। [No, I shall not agree to it.]

**श्री बलराम दास टण्डन** : क्या चीफ पार्लियामेंट्री सैक्रेटरी साहिब बतायेंगे कि जो statement उन्होंने दी है उस में किसी अपोज़ीशन के मेम्बर को बुलाया हुआ नहीं बताया, इस की क्या वजह है ?

**चीफ पार्लीमेंटरी सैक्रेटरी** : अपोज़ीशन के मेम्बर इस में interested नहीं हैं।

**श्री बलराम दास टण्डन** : मैं पूछना चाहता हूं कि क्या इस के बारे में कभी अपो-ज़ीशन के उन मेम्बरों के ख्यालात पूछ कर बताने की कोशिश की गई जिन की कई बातें सरकार की policy से मिलती हैं ?

**चीफ पार्लीमैण्टरी सैक्रेटरी** : कई दफा पूछा है लेकिन वे तो interested ही नहीं हैं ।

**श्री बलराम दास टंडन** : स्पीकर साहिब, यह गलत statement दी जा रही है। इन्होंने कभी नहीं पूछा ।

**श्री अध्यक्ष** : आपने अपनी तकरीर में कह देना। Questions are meant for eliciting information. [The hon. Member may refer to it in details in his speech. Questions are meant for eliciting information.]

**श्री बलरम दास टण्डन** : स्पीकर साहब, यह गलत बात कह रहे हैं। मैं इन से यह बात पूछना चाहता हूं कि ये जो सारे जलसे पब्लिसिटी के महकमें की तरफ से हुए जिन में

वक्तन फवक्तन मिनिस्टरों, M.L.Cs., M.L.As. और Chief Minister साहब को बुलाते रहे और अपोजीशन के मेम्बरों को नहीं बुलाते रहे तो इस से क्या मैं यह समझूं कि यह कांग्रेस की stage बनी हुई है ?

**चीफ पार्लीमेंटरी सैक्रेटरी** : कांग्रेस की अलग stage है । यह तो पब्लिक रिलेशन्ज़ डीपार्टमेंट की stage है और वे तमाम लोग जो development में interested हैं preside भी करते हैं और लोगों को अपने ख्यालात भी बताते हैं ।

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** : क्या मैं पूछ सकता हूं कि जो जलसे Public Relations Department की तरफ से organise किए गए हैं वहां दूसरे M.L.As. के नाम भी invitations भेजी गई हैं ?

**चीफ पार्ली मेंटरी सैक्रेटरी** : नोटिस दें तो पता कर के बता सकता हूं ।

---

ASSISTANT DIRECTOR, CONSOLIDATION, FOR PEPSU REGION

***5121. Shri Balram Das Tandon:** Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state—

(a) the name of the place where the office of the Assistant Director. Consolidation for the Pepsu Region, has been located;

(b) the total number of days for which the said Assistant Director held his court at his head quarters during the last three years;

(c) whether it is a fact that an allowance is paid to him in case he holds his court at a place other than his headquarters; if so, the total amount so far paid to him as allowances?

**Shri Harbans Lal (Deputy Minister):** (a) Inside Quila Mubarik at Patiala.

(b) One day during the last three years.

(c) No special allowance is paid except Travelling Allowance as admissible under the rules. The total amount of Travelling Allowance and Daily Allowance drawn by the Assistant Director, Consolidation of Holdings, Patiala, during the last three years amounts to Rs. 6,319.57 nP.

**श्री बलराम दास टंडन** : क्या डिप्टी मिनिस्टर साहब बतायेंगे कि क्या वजह है कि तीन साल के अन्दर सिर्फ एक दिन वहां पर गए और वहां जा कर भी लोगों को नहीं बुलाया ? लोग इस बात की शिकायत करते हैं कि वे इस लिये जाते हैं कि T.A. मिल सके ।

**उप-मंत्री** : दो मील का T.A. कितना बनेगा ।

**श्री अध्यक्ष** : अगर वहां न जाएं तो public को नुकसान होता है, अगर जाएं तो आप कहते हैं T.A. लेते हैं । [If he (Assitant Director, Consolidation) does not go there, then public interest suffers, but if he goes, then the hon. Member complains that the officer does so simply to draw T.A.]

**श्री बलराम दास टंडन** : स्पीकर साहब, जो इलाके तीन चार मील पर हैं, वहां पर मैं गया हूं और लोगों ने मुझे शिकायत की कि तीन साल के अन्दर एक दिन भी नहीं मिले।

**Chief Minister**: It is regrettable.

---

SUPPLY OF FERTILIZERS BY WAY OF TACCAVI

***4872. Shri Ram Piara**: Will the Minister for Agriculture and Forests be pleased to state—

(a) with reference to the replies to Starred Questions Nos. 3251 and 1291 printed in the lists of questions for 28th February, 1959 and 24th March, 1958 (list of postponed questions) respectively the number of loanees traced out so far, the amount recovered and the action taken by Government in respect of those who remain untraced so far;

(b) whether any enquiry in this connection is going on against some officers or officials; if so, the date when this was started and result thereof;

(c) the name of the Enquiry Officer, who is conducting the enquiries?

**Shri Harbans Lal (Deputy Minister)**: (a) 35 loanees have been traced out so far, and a sum of Rs. 10,564.86, nP recovered from them. Efforts are being made to trace out the remaining loanees.

(b) Yes. After finalising preliminary enquiry into doubtful cases by the Police, they are sent to the Court of law if sufficient evidence is available against the defaulters. Two cases against Government officials were registered by the Police in the Court during March and July, 1959, and are still pending trial.

(c) Shri Ram Singh, Sub-Inspector, Police, Karnal, is conducting enquiries into such cases in Karnal District.

**श्री राम प्यारा** : डिप्टी मिनिस्टर साहब ने बताया है कि श्री राम सिंह enquiries कर रहे हैं। क्या वज़ीर साहब बतायेंगे कि enquiry आज कल नहीं कर रहे हैं और उन्हें transfer कर दिया गया है ?

**उप-मंत्री** : आप ने information दे दी है। आप का शुक्रिया।

**श्री राम प्यारा** : डिप्टी मिनिस्टर साहब ने बताया है कि two cases against Government officials were registered by the police. क्या वे उन के नाम बता सकते हैं ?

**Mr. Speaker**: What have you to do with their names ?

**श्री राम प्यारा** : पूछ कर आगे question करूंगा।

**Mr. Speaker**: Please leave it.

representations करने वालों को कोई जवाब नहीं दिया जाता और उन की जो दिक्कतें हैं उन की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया जाता। इसी तरह इम्तहानों का result स्कूलों में थोड़ा staff होने की वजह से खराब निकलता है। मैं महेन्द्रगढ़ की बाबत कह सकता हूं कि वहां High School का result below 30 per cent था। सरकार को चाहिये कि जिन स्कूलों का result खराब हो उन के Headmasters के खिलाफ action ले। मेरे नोटिस में एक ऐसा case है जहां result अच्छा दिखाने के लिये इम्तहान में नकल लगाने की खुली इजाज़त दी गई। अगर इस तरह नकल लगाने की इजाज़त दी जाए तो education का मयार और गिरता जाएगा। इसी तरह स्कूलों में staff के झगड़े होते हैं । Headmaster एक तरफ होता है और staff दूसरी तरफ। इस मामले में prompt action न लेने की वजह से बीमारी फैल कर लड़कों में चली जाती है। इस तरह से तमाम स्कूल का माहौल बिगड़ जाता है। इस तरफ भी सरकार को तवज्जुह देनी चाहिये। मैं इस सिलसिले में एक अर्ज़ करना चाहता हूं कि शिक्षा सम्बन्धी administration चंडीगढ़ headquarters में स्थापित है । उन को हम आचार्य मानते हैं। इन लोगों में सादगी होनी चाहिये ताकि आम जनता उन से मिल कर कोई लाभ उठा सके। अगर कोई आदमी Education Department के किसी अफसर से मिलता है तो उसे ऐसा महसूस करना चाहिये जैसे कोई मरीज़ डाक्टर के पास जा कर महसूस करता है। लेकिन Education Department में यह बात नहीं। इस महकमे में हर एक चीज़ लोगों से खुफिया रखी जाती है। अगर किसी अफसर से मिलने जाओ तो इस तरह बात करते हैं जैसे यह Home Department है। स्कीमें बनाते वक्त मेम्बर साहिबान को भी confidence में नहीं लेते । नारनौल में एक कालेज है लेकिन वहां कोई lecturer दो महीने से ज्यादा नहीं ठहरता। अगर गवर्नमेंट किसी कालेज को efficiently run नहीं कर सकती तो उसे disaffiliate कर देना चाहिये लेकिन आज तक उस की हालत को बेहतर बनाने के लिये कोई कार्रवाई नहीं की गई। मेरा सुझाव है कि Education Department में पुलिस rule कर देना चाहिए (Bell) स्पीकर साहिब, मुझे कुछ वक्त और दिया जाए । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि स्कूलों में inspection की तरफ भी पूरी तवज्जुह देने की ज़रूरत है। हमारे डिप्टी मिनिस्टर महाशय बनारसी दास जी ने 770 गांव का दौरा किया है और वहां speeches deliver की हैं। अगर inspection का काम उन के सुपुर्द किया जाए तो स्कूलों की हालत बेहतर हो सकती है।

अब मैं, स्पीकर साहिब, Famine के बारे में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। Famine की definition मुझे समझ में नहीं आई । जिस इलाके में floods आते हैं और फसलें तबाह हो जाती हैं उस इलाके को famine-stricken area समझा जाता है लेकिन अगर किसी इलाके में बारिश न होने की वजह से फसलें नहीं हुईं तो वहां famine तसव्वर नहीं किया जाता। जहां floods आये हों और फसलें न बोई गई हों तो ख्याल किया जाता है कि वहां famine पड़ गया है। महेन्द्र गढ़ में बारिश न होने की वजह से दो फसलें लगातार fail हो चुकी हैं लेकिन ऐसी हालत के बावजूद वहां

[श्री निहाल सिंह]
famine नहीं समझा गया। Famine relief का जो बजट में provision किया गया है वह आमतौर पर उन इलाकों के लिये है जहां मिनिस्टर खुद रहते हैं। ( Bell ) स्पीकर साहिब, हमारे ज़िले को कम से कम इतना famine relief दिया जाए कि वहां education free कर दी जाए। Second Five-Year Plan में जो schemes हैं उन्हें इसी साल शुरू किया जाए ताकि उन कामों के हो जाने से ऐसे हालात पैदा न हों। वज़ीर साहिब ने फरमाया है कि महेन्द्रगढ़ में आयंदा के लिये वे अफसर नहीं भेजे जायेंगे जो किसी वजह से condemn हो गये हों लेकिन मैं तो कहूंगा कि वहां तो अफसर भेजे ही नहीं जाते। इस वक्त पोज़ीशन यह है कि P.W.D., B.R. का दफ्तर, Agriculture का दफ्तर, Executive Engineer का दफ्तर रोहतक में हैं। ज़िला महेन्द्रगढ़ उस के मातहत है। Public Health का दफ्तर हिसार में है, Forest का दफ्तर, District Medical Officer of Health का दफ्तर हिसार के साथ attached है, District Animal Husbandry Officer हमारे district में नहीं। हमारे कालेज का Principal जो अक्तूबर में retire हो गया था उस की जगह अभी तक कोई Principal appoint नहीं किया गया। District & Sessions Judge वहां संगरूर से आता है, Inspector of Industries दूसरे ज़िले में हैं, Electricity का दफ्तर रोहतक में है। पिछले कई महीनों से चार Blocks बगैर B.D.O.s के काम करते चले आ रहे हैं। आज हमारी गवर्नमेण्ट यह दावा करती है कि वह तरक्की की स्कीमें जारी कर के backward areas को फायदा पहुंचाना चाहती है लेकिन हमारे ज़िले की मौजूदा हालत यह है कि जिन कामों से रोज़ का वास्ता पड़ता है उन सब के दफ्तर दूसरे ज़िलों में हैं। (*Bell*) स्पीकर साहिब, आप मेहरबानी कर के दो-चार मिनट और बोलने के लिये मुझे दे दें। मैं आप को यकीन दिलाता हूं कि हमारे ज़िले का और कोई मैम्बर मेरे बाद नहीं बोलेगा।

**श्री अध्यक्ष** : यह आप कैसे कह सकते हैं कि कोई नहीं बोलेगा ? (How can the hon. Member say that no other member of his district would speak ?

**श्री निहाल सिंह** : आप देख लीजिए। स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि जहां तक Electricity का ताल्लुक है......

**श्री अध्यक्ष** : मैं तो काफी परेशान हूं। या तो मैं आप से तलख हूं या निकालने तक जाऊं। आप मेरी शराफत का नाजायज फायदा उठाना चाहते हैं। 20 मिनट हो गए हैं आप को बोलते। इस House में 150 members में से आप की party के 40 members नहीं बोल सके। (I feel much annoyed. Either I should be harsh with the hon. Member or go to the extent of asking him to withdraw from the House. He is taking undue advantage of my leniency. He has been

speaking for the last 20 minutes. Out of 150 members of this house not even 40 hon. Members of his party have been able to speak.)

**श्री निहाल सिंह** : इसलिए मैं अर्ज़ करता हूं कि इस गवर्नमेंट को कोई न कोई policy बनानी चाहिए जिस से backward areas के लिये खास planning section खोलना चाहिए ताकि उन की तरक्की का भी ध्यान किया जा सके।

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ :** ਮੈਂ ਕਲ Opposition Party ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ time ਨਹੀਂ ਦਿਆਂਗਾ Treasuary Benches ਦੇ 120 ਮੈਂਬਰਾਂ ਵਿਚੋਂ 40 ਮੈਂਬਰ ਵੀ ਨਹੀਂ ਬੋਲੇ। (I will not give time to the members of the Opposition Party tomorrow. Out of 120 members of the Treasury Benches not even 40 members have spoken.)

**श्री हुकम सिंह कामरेड** (राए) : स्पीकर साहब, Budget पर discussion चल रही है। आप ने भी देखा है और इस House ने भी देखा है कि Budget पर discussion इस तरह हुई, यहां पर House में इस तरह की बातें हुई कि कुछ इलज़ामात लगाये जाते हैं और personal explanations दिये जाते हैं। House जिस नतीजे पर पहुंचना चाहता है, जिस issue पर discuss करना चाहता है उस को side track कर दिया जाता है। स्पीकर साहब, जो Budget हमारे सामने पेश किया गया है उस के लिये मैं डाक्टर गोपी चंद साहब, जो कि हमारे Finance Minister साहब हैं, की होशियारी की दाद देना चाहता हूं। होशियारी इस लिए कि Budget के figures को इस तरह manipulate किया कि घाटे के Budget को surplus कर दिया। स्पीकर साहब, हम देखते हैं कि 25 करोड़ रुपये की तो हम security खो बैठे हैं। अढ़ाई अरब रुपये के करीब हमारे सूबे पर कर्ज़ा है। फिर कहा गया है कि Budget surplus है, हम तरक्की की तरफ जा रहे हैं, हमारा सूबा बहुत ऊंचा उठ रहा है। यह बात मेरी समझ में नहीं आई। मैं यह बात अपने वित्त मंत्री से वाज़ह करना चाहता हूं कि यह जो beneficent Departments पर खर्च किया जाता है वह रुपया पूरा नहीं किया जाता। हर साल के Budget में कोई न कोई तखमीना दिया जाता है कि beneficent Departments में इस चीज़ पर रुपया खर्च किया जाएगा। उन का नतीजा यह होता है कि काफी से ज्यादा रुपया उन departments से lapse हो जाता है। स्पीकर साहब, इस के बारे में अभी हमारे Chief Minister साहब ने भी बताया है और यहां तक कहा कि Budget का 75 प्रतिशत रुपया देहात पर खर्च होता है। सिर्फ 25 प्रतिशत रुपया हमारे शहरों पर खर्च होता है। स्पीकर साहिब, उन्होंने यह कहा कि हम देहात में सब कुछ ले जाना चाहते हैं। मेरे ज़िले में रोहना देहात में, सोनीपत तहसील में, लड़कियों का high school है। उस high school की चहारदीवारी नहीं। वह school roadside पर है, लेकिन उस की चहारदीवारी नहीं। वहां उस हलका की लड़कियां पढ़ती हैं देहात में। न वहां boarding का इंतज़ाम है। स्पीकर साहब, उस के लिए

[श्री हुकम सिंह कामरेड]

मैं ने अपने Education Minister साहब को पिछले दिनों चिट्ठी लिखी। दो दफा reminders दिए। अपने Deputy Minister साहब को personally application दी; Chief Minister साहब को मिला। लेकिन इस के बावजूद जवाब क्या मिलता है ? हमारे Education Minister साहब की आदत है कि वह एक भाषण झाड़ दिया करते हैं। उन्होंने भाषण झाड़ दिया कि पंडित जवाहर लाल जी का ख्याल है कि हमारे यह होना चाहिए कि building के बगैर बच्चों को पढ़ाएं। मैं नहीं समझता कि बच्चों को बगैर building के पढ़ाया जा सकता है। सरकार यह समझती है, हम यह समझते हैं कि लड़कियों की तालीम जरूरी है। लेकिन वहां स्कूल की चहारदीवारी नहीं। वहां boarding house भी नहीं। लड़कियां स्कूल के कमरों में ही रहती हैं। वे लड़कियां रात को desks बाहर निकाल कर कमरों में चारपाइयां लगाती हैं। जब सवेरा होता है तो चारपाइयां निकाल कर desks लगाती हैं। Chief Minister साहब कहते हैं कि मेम्बर साहबान को कुछ आदत हो गई है, House में कहते हैं, हमें कोई बात लिख कर नहीं देते। इस के बारे में मैं ने आप को बताया है कि मैं ने सब कुछ लिख कर दिया; आज तक कोई सुनने के लिये तैयार नहीं हुआ। मैं अपने Education Minister साहब को दरखास्त करूंगा कि अब तो उस school की चहारदीवारी बना दें। कम अज़ कम roadside की तरफ तो compound wall बना दें ताकि बच्चियों को बाहर से जो लम्बी-चौड़ी traffic है उस से बचाया जा सके।

इस के बाद मैं corruption के बारे में कहना चाहता हूं। हमारे Chief Minister साहब ने भी कहा है, और members की तरफ से भी काफी कुछ कहा गया है कि सूबे में corruption बिल्कुल खत्म होती जा रही है। मैं देखता हूं कि हमारा Anti-corruption Department या Vigilance Department हर साल बढता है। वह बज़ाते खुद इस बात का सबूत है कि सूबे में corruption बढ़ रही है। Vigilance Department या Anti corruption Department बना है। Corruption को इस से भी दूर नहीं रखा जा सकता। माहौल ही ऐसा है। पंजाब में क्या सारे हिंदुस्तान में material conditions ऐसी हैं कि corruption को रोका नहीं जा सकता। Anti Corruption Department की मिसालें मेरे पास मौजूद हैं। वे खुद corrupt हो गए हैं। वे किसी की inquiry करते हुए corrupt हो गए हैं। पिछले दिनों भी मैं Governor के Address पर बताने लगा था। उसमें दो अफसर थे। एक school के Headmaster ने corruption कर ली थी। Department वाले खुद corrupt हैं। तमाम गांव की statement ली। वह बयान फाड़ कर दूसरे बयान लिखे गए। मैं कहता हूं कि जब तक सूबे की material condition तबदील और अच्छी नहीं होती तब तक corruption नहीं रोकी जा सकती। इसके लिये क्या करना चाहिए ? हमारी services में हमारे अफसरान की तनखाहें कम अज़ कम इतनी ज़रूर होनी चाहिएं जिन से

ज़रूरियात ज़िंदगी पूरी हों, जैसे Police Department है, बहुत सारे और महकमें हैं, तब वे corruption को रोक सकते हैं। उस पर तमाम ज़िम्मेदारी है। आज एक constable को क्या मिलता है ? एक constable को दो रुपये House allowance दिया जाता है। अंग्रेज़ों के राज में भी यह allowance 2 रुपये था । उस वक्त 2 रुपये House allowance fix किया था । अब भी दो रुपये दिया जाता है। जब कि दूसरी जगहों पर allowance बढ़ा दिया है तो एक constable ने क्या गुनाह कर दिया है कि उस का House allowance दो रुपये ही रहे ? उस को daily allowance 5 आने—यानी कि चाय का half set दिया जाता है। आप यह समझ सकते हैं कि जिस आदमी को 5 आने दिए जाएं वह सारा दिन इन से कैसे गुज़ार सकता है। एक constable जब यह देखता है कि बीवी बच्चों का गुज़ारा नहीं चलता, बच्चों को पूरी तरह तालीम नहीं दे सकता, अपनी बीवी को और घर को साफ-सुथरा नहीं रख सकता रोज़ाना ज़रूरत की चीज़ें नहीं ले सकता तो बदमाशी करने की बात होगी, उस का ध्यान उधर जाएगा। तो ऐसा माहौल कब हो सकता है ? ज़रूरी बात है कि वह इस किस्म की बातें करेगा । (घंटी)

**श्री अध्यक्ष** : आपने 10 मिनट तो ले लिए हैं; बस ठीक है। (The hon. Member has spoken for 10 minutes. That will do.)

**श्री हुकम सिंह कामरेड** : स्पीकर साहब, 5 मिनट कल ले लूंगा।

**श्री अध्यक्ष** : मैं देखता हूं कि panel of Chairmen के members ने कसम खा रखी है कि यहां बैठना ही नहीं। Deputy Speaker भी कई बातों की वजह से बाहर गए हुए हैं। इस मुश्कल को हल करने के लिये मैं Panel में एक दो junior members appoint करने का विचार रखता हूं ताकि मुझे कुछ relief मिल सके। (I find as if the Members of the Panel of Chairmen have made it a point not to remain in their seats. The Deputy Speaker is also away due to certain reasons. To overcome this difficulty I am thinking of appointing one or two junior members on the Panel of Chairmen so that I may get some relief.)

1.30 *P.M.* *The Sabha then adjourned till 9.A.M. on Wednesday the 9th March,* 1960.

8827 PVS—349—10-8-60—C., P. & S., Pb. Chandigarh

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*9th March, 1960*

Vol. I—No. 16

**OFFICIAL REPORT**

CONTENTS

*Wednesday, the 9th March, 1960*




CHANDIGARH

Printed by the Controller of Printing and Stationery, Punjab

1960

Price: Rs. 3.75 nP.

## *ERRATA*

## PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES, VOL. I, No. 16, DATED THE 9TH MARCH, 1960.

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| देखे | देखा | (16)7 | 12 |
| Add the word "में इस की" after the word "Chandigarh" | | (16)7 | 13 |
| Delete "रोज़ाना" and "से" after "कर" | | (16)8 | 2 |
| waste | was e | (16)8 | 7 |
| Read the word "ग्रौर" for "कि" | | (16)8 | 25 |
| Gazette | Gaztte | (16)10 | 4th from below |
| ਸਾਬਤ | ਾਬਤ | (16)11 | 8 |
| "यानी" before | "ਕਾਂਗਰਸ" | (16)11 | 13 |
| ਜਾਏ | ਜਾਟੇ | (16)20 | 23 |
| रोटी | राटा | (16)21 | 22 |
| गुप्ता | ग | (16)22 | last |
| पट | पिंट | (16)24 | 10 |
| ਵਿਚ | ਲਿਚ | (16)26 | 17 |
| ਮੰਗਦੇ | ਮੰਗਦ | (16)31 | 21 |
| Surplus | Su plus | (16)33 | 16 |
| shyness | shynes | (16)45 | 7 |
| ਕਿ | ਕੇ | (16)51 | 15 |
| Add "ਕੀ" before "ਡਰ" | | (16)51 | 2nd from below |
| ही | भर | (16)53 | 21 |
| के | का | (16)54 | 18 |
| बातें | बांतें | (16)56 | 13 and 22 |
| Delete "प्रोफैसर" before "श्री" | | (16)55 | 21 |
| ਬਹੁਤ | ਬਹੂਤ | (16)56 | 8th and 11th from below |
| short fall | short full | (16)63 | 3 |

## PUNJAB VIDHAN SABHA

**Wednesday, the 9th March, 1960**

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh, at 9.00 a.m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

### QUESTION HOUR (DISPENSED WITH)

**Shri Prabodh Chandra :** Sir, I suggest that the Question Hour be dispensed with today.

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : On a point of order, Sir. स्पीकर साहिब, आप को याद होगा कि पिछले सैशन में Leader of the Opposition ने यह सवाल उठाया था कि No-Confidence Motion लाने के लिये रूल्ज़ में तबदीली होनी चाहिये ।

**श्री अध्यक्ष** : लाला जी यह बात तो Question Hour के बाद ही take up की जा सकती है । (This matter can be taken up after the Question Hour.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : वह तो आप dispense with करने वाले हैं ।

**आवाजें** : जनाब, आज बोलने वाले बहुत से हैं इस लिये Question Hour को dispensed with कर दिया जाए ।

**Mr. Speaker**: In order to accommodate the wishes of the hon. Members the Question Hour is dispensed with.

**श्री अध्यक्ष** : हम ने बजट की बहस के लिये पांच दिन मुकर्रर किये थे लेकिन चूंकि मिनिस्टर साहिबान ने भी अपने महकमों की बहस का जवाब देना था इस लिये मैम्बरों के लिये बजट को discuss करने के लिये चार दिन से भी वक्त थोड़ा रह गया । (We had fixed five days for the discussion of the Budget. But since the Ministers had to reply to the debate pertaining to the departments under their charge, the time left for the hon. Members to discuss the Budget was reduced to less than 4 days.)

**उद्योग मंत्री** : पांच दिन की बहस में कुदरती तौर पर मिनिस्टरों ने भी तो बोलना ही था । जब वक्त निश्चित किया गया था तो यह भी understanding थी कि मिनिस्टर भी बोलेंगे ।

**श्री अध्यक्ष** : आज किसी मैम्बर को पांच या सात मिनट से ज्यादा समय नहीं दिया जाएगा । ज्यादातर जो मैम्बर ट्रेज़री बेंचों पर बैठे हैं उन को वक्त दिया जाएगा क्योंकि आपोज़ीशन के मैम्बर साहिबान तो पहले भी काफी वक्त ले चुके हैं । (Today no hon. Member will be allowed to speak for more than 5 or 7 minutes. As the hon. Members belonging to the Opposition groups have already been given sufficient time,

[Mr. Speaker]

today most of the time will be given to the Members occupying the Treasury Benches.)

**पंडित राम किशन भड़ोलियां** : उन में से बहुत से ऐसे हैं जो कि बोलना ही नहीं चाहते। जो लोग बोलना नहीं चाहते उन को क्या ज़रूर बोलने के लिये मजबूर करना है ?

ADJOURNMENT MOTION

**श्री अध्यक्ष** : Adjournment Motions और No-Confidence मोशन move करने का प्रोसीजर *Ad-hoc* Rules Committee के under consideration है। लेकिन रूलिंग के मुताबिक और conventions के मुताबिक बजट सैशन में कोई Adjournment* मोशन नहीं आ सकती। (The procedure in respect of moving Adjournment and No-Confidence Motions is under consideration of the *Ad-hoc* Rules Committee. However, according to the conventions already established and rulings given, no adjournment motion can be allowed during the Budget Session

* * * * * * * *

* * * * * * * *

*Expunged as ordered by the Chair.*

**पंडित श्री राम शर्मा** : On a point of order, Sir. यह ठीक है कि Minister concerned को जवाब देने के लिये टाईम मिलना चाहिये लेकिन उस टाईम की कुछ limit भी तो होनी चाहिये। यह नहीं होना चाहिये कि जितनी देर वे चाहें बोलते जाएं।

**श्री अध्यक्ष** : चूंकि कुछ महकमों के बारे में नुक्ताचीनी की गई है इस लिये यह होना चाहिये कि उन महकमों के Ministers in-charge को जवाब देने के लिये समय मिले। (Since the working of some of the departments has been criticised it is desirable that the Ministers incharge of those departments should be given time to give a reply.)

**उद्योग मन्त्री** : स्पीकर साहिब, मेरी अर्ज़ है कि बहस में मैम्बर साहिबान ने हिस्सा लिया है और कई important points का ज़िक्र किया है अगर उन points का नोटिस न लिया जाए तो debate को proper respect नहीं show की जा सकती। इस लिये जब मिनिस्टर साहिबान जवाब देंगे तो naturally वे वक्त लेंगे।

**पंडित श्री राम शर्मा** : उस टाईम की कुछ limit होनी चाहिये न कि कई कई घंटे वे बोलते रहें। अगर सारा वक्त वही बोलते रहेंगे तो मैम्बरों के लिये क्या वक्त बचेगा ?

**मुख्य मन्त्री** : अपोज़ीशन के लीडर इस बात को तसलीम करेंगे कि चूंकि बहुत से मैम्बर बोलते हैं तो उन सब के points का जवाब देने में मिनिस्टर को वक्त भी लगता है।

**श्री बलराम दास टंडन** : जिन मिनिस्टर साहिबान ने debate का reply देना होता है उन को चाहिये कि वे बाकी मिनिस्टर साहिबान की बातों को भी cover करें।

---

***Dr. Bhag Singh, M.L.A.**
**Pandit Ram Kishan Bharolian, M.L.A., and**
**Sardar Achhar Singh Chinna, M.L.A.,** } to ask

for leave to make a motion for the Adjournment of the business of the House to discuss a definite matter of urgent public importance, namely, total lock out of Textile and Powerloom Factories at Ludhiana against the declared policy of the Government, resulting into unemployment of over 5 thousand workers.

**Mr. Speaker**: The hon. Members should not waste time of the House

## AMENDMENT OF RULES OF PROCEDURE

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : जनाब मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि पिछली दफा आपोज़ीशन के लीडर ने आप की खिदमत में यह गुज़ारिश की थी कि No-Confidence Motion लाने के लिये रूल्ज़ में तबदीली होनी चाहिये। हाउस आफ कामन्ज़ में भी जहां कि मैम्बरों की तादाद बहुत ज़्यादा है ऐसी मोशन लाने के लिये मैम्बरों की तादाद सिर्फ चालीस है। पंजाब में बहुत ज्यादा तादाद रखी हुई है, इस रूल में जरूर तबदीली होनी चाहिये। आप ने यकीन दिलाया था कि इस बात पर विचार किया जाएगा।

**पंडित श्री राम शर्मा** : जब मैंबर साहिबान किसी मिनिस्टर के मुताल्लिक कुछ कहना चाहते हों तो आप कहते हैं कि substantive motion लाओ। लेकिन वे substantive मोशन कैसे ला सकते हैं। क्योंकि इस मतलब के लिये मैम्बरों की तादाद बहुत ज्यादा रखी हुई है। इस तरह से आप को भी दिक्कत पेश आती है। अगर कोई reasonable नम्बर रख दिया जाये तो आप को भी दिक्कत नहीं रहेगी। जब तक substantive motion न लाई जाए उस वक्त तक हम किसी की ज़ात के मुताल्लिक कुछ नहीं कह सकते। इस लिये मेरी गुज़ारिश है कि इस चीज़ के लिये रूल्ज़ तबदील होने चाहियें।

श्री **अध्यक्ष** : जैसे कि हाउस को मालूम है इस चीज़ पर विचार करने के लिये एक कमेटी मुकर्रर की जा चुकी है। इस कमेटी की मीटिंग कल 11 बजे दिन के लिये मुकर्रर हुई है। जैसा उस कमेटी का फैसला होगा हम वैसे ही करेंगे। लीडर आफ दी आपोज़ीशन को पता ही है कि चूंकि उद्योग मन्त्री जो कि इस committee पर सरकार को re-present करते हैं, एक मीटिंग इस लिये न attend कर सके कि उस दिन कौंसिल का इजलास था और दूसरी मीटिंग इस लिये न attend कर सके चूंकि वे बीमार थे, यही वजह है कि इस बात का अभी तक फैसला नहीं हो सका। लोक सभा में adjournment motion को support करने के लिए जो percentage मुकर्रर की हुई है वह दस है लेकिन हमारे हां यह percentage बीस है। मैं अर्ज़ करूँ कि बाज़ दफा मुझ को भी दिक्कत पेश आती है proceedings को regulate करने के लिये क्योंकि मैम्बर साहिबान ऐसी बातें अपनी तकरीरों में लाने की कोशिश करते हैं जो कि substantive motion पर ठीक तरह से कही जा सकती हैं। लेकिन मैं अपनी personal opinion इस बात में नहीं दूंगा। *Adhoc* Committee में गवर्नमैंट के representatives भी हैं और आपोज़ीशन के भी हैं, यह मामला उस के ज़ेरेगौर है और जैसे वे फैसला करेंगे वैसे ही हम कर लेंगे। (As the House is aware a Committee has already been constituted to consider this matter. A meeting of that Committee has been fixed for to-morrow at 11 a.m. and we will carry out whatever decision is taken by that Committee. The Leader of the Opposition is already aware , that this matter could not be finalised because the Minister for Industries re-presenting the Government on that Committee could not attend one meeting due to a meeting of the Council and the second meeting due to his indis-position. The percentage of Members necessary to support an adjourn-ment motion in the Lok Sabha is 10 and in our case it is 20. I may state

[Mr. Speaker]
that sometimes I find it difficult to regulate the proceedings because the hon. Members try to bring such things in their speeches which could appropriately be said on substantive motions. Any way I will not give my personal opinion in this matter. The Ad-hoc Committee on which the Government and the Opposition are adequately represented is seized of this matter and we will do what is recommended by that Committee.)

**पंडित श्री राम शर्मा :** आप को खुद भी तो अख्तियार है ।

**Mr. Speaker :** I do not want to exercise my discretion in this matter.

## PAPERS RE-LAID ON THE TABLE

**Chief Minister** (Sardar Partap Singh Kairon) : Sir, I beg to relay on the Table the amendments (9 notifications) made in the Punjab Motor Vehicles Rules , 1940, as required under section 133 (3) of the Motor Vehicles Act, 1939.

## GENERAL DISCUSSION ON THE BUDGET FOR THE YEAR 1960-61(CONCLD)

**Mr. Speaker :** Now general discussion on the Budget will be resumed. Yesterday, when the House adjourned, Shri Hukam Singh Comrade was still on his legs. He may resume his speech.

**श्री हुकम सिंह कामरेड** (राए) : स्पीकर साहिब, कल मैं आप की खिदमत में अर्ज़ कर रहा था कि अगर सूबे में से corruption को खत्म करना है तो जरूरी है कि सूबे की material conditions यानी social, इक्तसादी और political ढांचे में तबदीली करने की जरूरत को priority दी जाए । जब तक इन मूल हालात में तबदीली न होगी आप का Vigilance Department कुछ नहीं कर पाएगा, वह corruption को नहीं रोक सकेगा । कल भी मैंने एक मिसाल दी थी । आज फिर एक मिसाल आप के सामने पेश करता हूँ । वह है police के महकमे में constables के allowance के बारे में । जो वाकिया मैं बयान करने जा रहा हूँ वह यहीं Assembly के premises के अन्दर हुआ । तीन चार constables आपस में बातें कर रहे थे । उनमें से एक ने दूसरे से चार आने के पैसे बीड़ी सिगरेट के लिये उधार लिये । उसके बाद क्या हुआ ? दूसरे दिन जब उसने अपने पैसे वापस मांगे तो उसने जवाब दिया कि जिस वक्त मेरा allowance मिलेगा तब मैं तुम्हारे पैसे वापस करूँगा । Allowance तो साल साल के बाद मिलता है ; मामूली सी बात के लिये आठ दस महीने का अर्सा लग जाता है । लिहाज़ा, उनमें आपसमें झगड़ा हो गया—जूताजाती और लाठीबाज़ी तक नौबत आ गई और उनका case यहां चण्डीगढ़ के थाने में दर्ज हुआ । जहां पर services की हालत यह है वहां, स्पीकर साहिब, आप imagine करें कि corruption कैसे दूर हो सकती है । ऐसा ही trend आम तौर पर आम public की तरफ भी है । यह देखा जाता है कि कोई भी आदमी इमानदारी से काम करने के लिये तैयार नहीं । हमारे वज़ीर साहिबान ने सूबे के अन्दर ढांचा ही ऐसा बना रखा है कि हर आदमी यह समझता है कि जब permit लेकर, quota लेकर या किसी और तरीके से अच्छा पैसा कमाया जा

सकता है तो मेहनत क्यों की जाये। एक मिसाल हमारे Leader of the Opposition ने भी दी कि हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब एक गांव में गए। इत्तफाक से वह गांव मेरी तहसील का है। वहां उनका जलूस निकाला गया और उस आदमी को black-market करने की खुली छुट्टी दे दी गई। जब वज़ीर साहिब पांच तारीख को सोनीपत गए तो G.T. Road पर उसी आदमी के साथ बैठकर चाय पी जाती है, खाना खाया जाता है। जब एक या दो आदमियों को corruption करने के लिये बढ़ावा दिया जाता है तो मेरी समझ में नहीं आता कि corruption कैसे रुक सकती है।

इसके अलावा एक और tendency administration के अन्दर बुरी तरह से घुसी हुई है। वह यह कि हर महकमे के अन्दर दरखास्तों को delay करने का और उन पर action लेने के लिये approaches का एक ऐसा माहौल पैदा किया हुआ है कि corruption खुद ब खुद create होती है और पनपती है। इसी लिये तो मैं कहता हूँ कि जब तक material conditions को change न किया गया, corruption दूर नहीं की जा सकती। इत्तफाक से Education Minister साहिब इस वक्त यहां नहीं बैठे हैं। उन्हीं के महकमे की बात है। मैं नाम नहीं लेता उस आदमी का, वह Joint Director के पास गया। उसने वह काम करने से इनकार कर दिया। उन्होंने कहा कि under rules यह काम नहीं हो सकता। वह मिनिस्टर साहिब के सामने भी शायद पेश हुआ। उन्हों ने भी इनकार कर दिया। लेकिन वही काम चार घण्टों के बाद एक शराब की बोतल के इवज़ हो जाता है। मैं Education Minister साहिब से दरखास्त करता हूँ कि बावजूद इस बात के कि वह शरीफ़ भी हैं, ईमानदार भी हैं लेकिन ज़रूरी है कि जो administration उनके नीचे काम करती है, उसे पाक और साफ रखा जाए। कितने अफसोस का मुकाम है कि जिस चीज़ पर Joint Director हुक्म देने से इनकार कर दें, वही काम एक छोटा सा Clerk या Assistant एक शराब की बोतल के इव्ज़ करने की हिम्मत कर सकता है। मैं गुज़ारिश करूँगा कि इस किस्म की बातों को रोकना चाहिये और पूरी सख्ती के साथ रोकना चाहिये। हमारे मंत्री साहिबान को चाहिये कि वह अपने अपने departments के अन्दर इन बातों की तरफ़ ध्यान दें।

**चौधरी हरि राम** (धर्मसाला) : स्पीकर साहिब, मैं आप का बड़ा मशकूर हूँ कि आप ने मुझे बोलने के लिये टाइम दिया है। मैं इस हाऊस का सन् 1952 से मैम्बर चला आता हूँ और हर साल गवर्नर साहिब के एड्रैस पर और बजट पर बहस सुनता चला आया हूँ और उस में हिस्सा लेता आया हूँ। इस साल से पहले गवर्नर साहिब के एड्रैस पर और बजट पर जो भी बहस होती रही है वह बड़ी wholesome और constructive हुआ करती थी। लेकिन इस दफा जो discussion गवर्नर साहिब के एड्रैस पर और बजट पर हुई है और जो supplementary estimates पर हुई है उसका मयार आम तौर पर इतना गिरा हुआ रहा है कि इस हाउस की respect लोगों की नज़रों में इस हद तक गिर गई है कि one feels shy of being known as a Member of Legislature in the public। इस हालत में वह कैसे पब्लिक के सामने आएं। मैंने देखा है कि ज्यादातर speeches जो इस तरफ के मैम्बर साहिबान और आपोज़ीशन की तरफ से की गई उन में सिवाए mud-slinging और mud-throwing के और

[चौधरी हरि राम]

कोई बात अपनी constituency या हलके के हित के लिये नहीं कही गई। हालांकि लीडर आफ दी हाऊस ने इन लोगों को हाऊस में ही open invitation दी थी कि आप उन को ज़रा भी शिकायत है तो बतायें, वह enquiry करके मुजरिम को सज़ा देंगे लेकिन यह कहां....इनका intention तो मिनिस्टरज़ को बदनाम करना है। Too much of everything is bad. People have now come to realise that it is altogether a false propaganda. स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करता हूँ कि मौजूदा financial year का जो बजट पेश किया गया है उससे यह रौशन है कि हमारी स्टेट ने हर पहलू में—economically, in agriculture, education, industry, transport, foodgrains—एक नुमायां तरक्की की है और बड़ा अच्छा, खूबसूरत बजट हमारे फाइनैंस मिनिस्टर साहिब ने हमारे सामने पेश किया है जिसके लिये मैं उन को और गवर्नमैंट को बधाई देता हूँ।

इस के साथ साथ, स्पीकर साहिब, मैं चन्द बातें suggest करूँगा जिनका सम्बन्ध मेरे पहाड़ी ज़िला से है। अव्वल बात तो यह है कि हमारे पहाड़ी इलाका में सब से बड़ी तकलीफ जो है वह means of communication की है। हालत यह है कि वहां की नदियों ने एक एक गांव को दो दो, तीन तीन हिस्सों में तकसीम कर दिया है। इसका नतीजा यह होता है कि स्कूल या हस्पताल तो गांव के एक हिस्सा में है लेकिन बरसात के आठ नौ महीनों में जब कि नदियों में पानी के बहाव के कारण एक तरफ से दूसरी तरफ जाना नामुमकिन हो जाता है, एक गांव दो दो तीन तीन टुकड़ों में कट जाता है तो वहां के लड़के न स्कूल, जो दूसरी पार हों वहां जा सकते हैं और न ही दूसरे हिस्सों के लोग उस पार हस्पताल से दवाई हासिल कर सकते हैं। इससे लोगों को बहुत तकलीफ का सामना करना पड़ता है। और हर साल माली और जानी काफी नुकसान हो जाता है।

पिछले बजट में जिस वक्त हमारे Leader साहिब ने देखा कि ज़िला कांगड़ा को जो उस का proper हिस्सा Development में बनता था वह नहीं मिला तो उन्हों ने हमारे ज़िला के तमाम M.L.A.s की meeting बुलाई और दो तीन meetings बुलाने के बाद उन्हों ने बहुत सारी scheme में हमें एक भारी रकम देने का फैसला किया। हरेक M.L.A. ने जो अपनी २ स्कीमें पेश कीं उन में से बहुत सारी schemes Second Five-Year Plan में ही include करने का फैसला कर दिया। लेकिन उन के मुताल्लिक मैं अर्ज़ करूँगा कि उन में से जो means of communications की स्कीमें थीं उन पर महकमा P.W.D. ने आज तक कोई ग़ौर नहीं किया और न ही आज तक वहां कोई काम शुरू किया गया है। मिसाल के तौर पर मैं अर्ज़ करता हूँ कि मेरे हलके के लिये पांच Pedestrian bridges मंज़ूर हुई थीं, जिन में से एक घेरा गांव के पास गज खड पर बननी थी, दूसरी मौज़ा दरेणी में खौली नदी पार करने के लिये bridge मंज़ूर हुई थी। इन के अलावा तीन और बड़ी important bridges इस में include की गई थीं, एक मौज़ा बोह में खड बराहल पर, एक लंज गांव के पास खड गज और तीसरी मौज़ा गालियां में बनेर खड पर। यह सब ज़बरदस्त और खतरनाक

हैं और बरसात के दिनों में इन्हें अबूर करना बड़ा ना मुमकिन हो जाता है। लेकिन आज तक महकमाजात की तरफ से इन pedestrian bridges के बनाने का काम शुरू नहीं किया गया। इस लिये मैं P.W.D. के मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूँगा कि यह काम जल्दी शुरू कराया जाये।

इस के अलावा एक बात और बड़ी ज़रूरी है जो मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ और वह यह है कि पिछली बरसात के दिनों में जब हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब लाहौल Spiti की Advisory Council की meeting attend करने Dharmsala गये थे तो वहां रात को इतनी जोर की बारिश हुई थी कि उस से वहां की गज नदी में सख्त flood आया। इतनी भारी नदी है वह कि overflow कर गई और उस की वजह से उस के एक bank में breach हो गया। उस bank के बह जाने के कारण वहां बहुत सी अराज़ी भी बह गई और बरबाद हो गई और उस के साथ ही कुछ मकानात भी बह गये। उस दिन चीफ मिनिस्टर साहिब ने खुद मौके पर जा कर वहां हालात देखा और उन्हों ने मुझे फरमाया कि मुझे फौरन Chandigarh याद दिलाई जाये। सो मैं ने एक बड़ी लम्बी चौड़ी दरखास्त उन्हें भेजी जो कि इन्हों ने महकमा P.W.D. Irrigation के सपुर्द कर दी। उस महकमा की तरफ से एक चिट्ठी मुझे आई कि हम इस पर फौरन ग़ौर कर रहे हैं। लेकिन मैं हाउस को बताना चाहता हूँ कि आज तक वहां कोई कार्यवाई नहीं हुई। इसलिये मैं मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करता हूँ कि अगली बरसात से पहले पहले उस breach की मुरम्मत करा दी जाये नहीं तो वह तमाम गांव बह जायेगा और उस के साथ बहुत सारी ज़रखेज़ अराज़ियात भी बह जाएंगी और बहुत नुकसान होगा। और ज़िला का सब से बड़ा और ज़रखेज़ ilaqa बरबाद हो जायेगा।

दूसरी अर्ज़ मैं ने means of communication के बारे में करनी है। हमारे इलाका में जो चम्बी-धर्मसाला road है उस के बनाने के लिये कई बार कई साल से कहा जाता रहा। उस road को हमारे जो पहले P.W.D. के मिनिस्टर थे खुद मौके पर जा कर देख आये थे और चीफ मिनिस्टर साहिब और Chief Engineer ने भी वह मौका देखा है और हमारे जो मौजूदा मिनिस्टर साहिब हैं उन्हें भी उसे देखने के लिये कहा गया है। यह चम्बी-धर्मसाला road already moterable है लेकिन उसे remodel कर दिया जाना चाहिये। इस वक्त अगर पठानकोट से धर्मसाला आना हो तो via Gagal रास्ता है अगर चम्बी-धर्मसाला रोड remodel हो जावे तो Pathankot से धर्मसाला आने में 6 मील की बचत हो जाती है। चम्बी से धर्मसाला 6 मील है इस में से तीन मील तो बहुत अच्छी हालत में है और regularly military trucks वग़ैरह की आमद वरफत है। इस के आगे एक बड़ा पुल गिर गया हुआ था वह अब बन रहा है। इस से आगे 3 miles Dharmsala रह जाती है। यह फासला भी moterable है। थोड़ी remodelling की ज़रूरत है। अगर Chambi-Dharmsala road remodel हो जावे तो 6 miles फासला कम हो जाता है। धर्म साला से धर्मसाला Cantonment तक 50 vehicles रोज़ाना आती जाती हैं। बेशुमार money और time बच जाता है। धर्मसाला से आगे Yol Camp 5 miles पर है जहां regular motor service जाती है। लेकिन मौजूदा रास्ता Pathankot Yol

[चौधरी हरि राम]

camp चक्कर लगा कर रोज़ाना ( 53 miles ) से जाता है। अगर Chambi-Dharmsala Road बन जावे तो आगे Yol camp वाला फासला 5 miles रह जाता है और पठानकोट से yol camp का रास्ता 8 miles कम हो जाता है। कम अज़ कम 70 vehicles का आना जाना रोज़ाना है। Chambi—Dharmshala road remodel होने से Dharmsala, Dharmsala Cantonment and Yol camp जाने के लिये तकरीबन 18 miles का फासला कम होता है और 3,000 रुपया और time का जो national was e हो रहा है बच जाता है। इतने बड़े daily national waste से State को बचाया जा सकता है।

अब स्पीकर साहिब, मैं कुछ education के बारे में अर्ज़ करना चाहता हूँ। हमारे प्रान्त में education की हालत बड़ी अच्छी है और हम ने इस में बड़ी तरक्की की है। लेकिन मैं यह अर्ज़ करता हूँ कि हमारे ज़िला Kangra में जो एक college है उसे ही कम अज़ कम full fledged college तो होना चाहिये। उस में M. A. classes जारी करने की हमारी बहुत मुद्दत से demand चली आ रही है। क्योंकि हमारे बच्चे नीचे Plains में आ कर M. A. की तालीम हासल नहीं कर सकते इस लिए उन के लिये बड़ा ज़रूरी है कि वहां M. A. classes खोल दी जायें। Kangra में सिर्फ एक ही college है, वहां B. Sc. Geology की classes तो हैं लेकिन M. Sc. Geology की classes नहीं हैं इस लिये वहां M. Sc. Geology की classes खोलने का इन्तज़ाम किया जाये।

फिर हमारे जिला में लड़कियों के लिये कोई college नहीं है जिस की बड़ी ज़रूरत है। वहां पर लड़कियों का सिर्फ एक हाई स्कूल है। Boarding house का इन्तज़ाम नहीं जिसके लिये उन्हें बहुत तकलीफ उठानी पड़ती है। इसलिये वहां पर एक तो लड़कियों के लिये college खोलने का इन्तज़ाम किया जाये और दूसरा उन के लिये boarding house का इन्तज़ाम किया जाना सख्त ज़रूरी है।

एक अर्ज़ मैं ने health के महकमे के बारे में करनी है। कल यहां एक question के बारे ज़िक्र चल रहा था कि उस के जवाब में हमारे Deputy Minister for Health ने जवाब दिया था कि जब कभी हम किसी डाक्टर की transfer ज़िला कांगड़ा में करते हैं तो वह वहां जाने से इनकार कर देता है और यहां तक कि वह अस्तीफा दे देता है और वहां नहीं जाना चाहता। इस लिये मैं अर्ज़ करता हूँ कि इस बजट में एक Medical College, Dharmsala जारी करने का या फिर 3rd Five Year Plan में हमारे ज़िला में एक Medical College खोलने का provision ज़रूर किया जाये ताकि हमारे बच्चे डाक्टरी पढ़ सकें।

अगर Medical कालिज का इस ज़िले में arrangement न हुआ तो हमारे पहाड़ी इलाका की यह तकलीफ हरगिज़ दूर न होगी।

बाकी demand के बारे में फिर अर्ज़ करूँगा। Thanks.

**ਸ਼੍ਰੀ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ** (ਕਰਨਾਲ): ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ Address ਅਤੇ ਬਜਟ speech ਤੇ discussion ਦੇ ਦੌਰਾਨ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਬੜਾ ਜ਼ਿਕਰ ਆਇਆ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ

ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਖੁਰਾਕ ਦਾ ਬੜਾ ਇਜ਼ਾਫਾ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਇਥੇ ਖੁਰਾਕ ਦੀ production ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਦਾ ਕੀ ਹਿਸਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਥੇ ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਤਾਂ ਦੋ ਗੱਲਾਂ ਵਿਚ ਬੜਾ ਇਜ਼ਾਫਾ ਹੋਇਆ ਹੈ, ਇਕ ਤਾਂ ਸੁਰਖੀ ਬਿੰਦੀ ਦਾ ਇਸਤੇਮਾਲ ਵਧਿਆ ਹੈ, ਇਸ ਕੰਮ ਵਿਚ ਸਾਡਾ ਪੰਜਾਬ ਸਾਰੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਦੂਜੇ ਨੰਬਰ ਤੇ ਆਇਆ ਹੈ ਦੂਜਾ ਇਥੇ ਬੰਦੇ ਵੀ ਰੋਜ਼ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਹਾਲਾਂਕਿ ਸਾਡੀ ਗੌਰਮੈਂਟ ਵਲੋਂ ਇਸ ਬਾਰੇ ਬੜਾ propaganda ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਜਿਥੇ ਤਕ ਸਾਡੀ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦਾ ਤਲੁੱਕ ਹੈ ਇਹ ਪਾਣੀ ਦਾ ਪਰਬੰਧ ਕਰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਬਿਜਲੀ ਦਾ ਪਰਬੰਧ ਕਰਦੀ ਹੈ। ਸਾਡੇ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਚੌਧਰੀ ਸੂਰਜ ਮਲ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ, ਇਥੇ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਬੇਟੇ ਦਾ ਰਾਜ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਵਿਚ ਕਿਸਾਨ ਲਈ ਜਿਹੜਾ fertilizer ਚਾਹੀਦਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਹ ਵੀ ਚੋਰੀ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਔਰ ਕਿਸਾਨ ਤਕ ਨਹੀਂ ਪਹੁੰਚਦਾ। ਔਰ ਜੇਕਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਦਮਾਸ਼ਾਂ ਨੂੰ ਜੇਹੜੇ fertilizers ਦੇ ਚੋਰ ਹਨ, ਕਿਸੇ Sub-Inspector Police ਨੇ ਪਕੜਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਉਥੋਂ ਬਦਲ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਹੁਣ ਇਥੇ ਬਿਜਲੀ ਦੀ shortage ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਆਪਣਿਆਂ tube-wells ਲਈ ਚਾਹੀਦੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਸਿਨਮਿਆਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਪਰ ਕਿਸਾਨਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣਿਆਂ tube-wells ਲਈ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ। (*interruptions*) ਮੈਂ Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ Challenge ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਔਰ ਸਾਬਤ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਿਨਮਿਆਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਬਿਜਲੀ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਤੇ tube-well ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਜਿਸ ਕਰ ਕੇ ਫਸਲਾਂ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ ਤੇ ਕਣਕ ਦੀ ਫਸਲ ਸੁਕ ਰਹੀ ਹੈ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮਜੂਦਾ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਤਿੰਨਾ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦਾ ਖਤਰਾ ਹੈ। ਪਹਿਲਾ water logging ਦਾ। ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸੇਮ ਵਧਦੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਇਥੇ ਕਿਸੇ ਵੇਲੇ ਬੜੀ ਭਾਰੀ ਮੁਸੀਬਤ ਆ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਦੂਜਾ ਖਤਰਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਥੇ ਗਰੀਬ ਆਦਮੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਗਰੀਬ ਹੁੰਦੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਤੇ ਅਮੀਰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਅਮੀਰ ਹੁੰਦੇ ਜਾਂ ਰਹੇ ਹਨ। ਜਿਹੜੇ class IV employees ਹਨ ਜਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਦਿਨ ਬਦਿਨ ਭੈੜੀ ਹੁੰਦੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਤੀਜਾ ਖਤਰਾ ਇਥੇ immoral traffic ਦਾ ਬਣਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਹਾਡੇ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਕ ਲੱਖ ਰੁਪਏ ਦੀ ਇਕ building ਖਰੀਦੀ ਹੈ।

ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ main points ਨੂੰ discuss ਕਰਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ House ਵਿਚ ਜ਼ਿਕਰ ਹੋਇਆ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮੋਟਰਾਂ ਦੀ agency ਲੈ ਲਈ ਹੈ, ਸ਼੍ਰੀ ਜਗਤ ਨਾਰਾਇਣ ਜੀ ਨੇ cheque ਦਾ ਨੰਬਰ ਹੀ ਦੇ ਦਿਤਾ ਕਿ ਇਸ ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ 41,000 ਰੁਪਿਆ ਲਿਆ ਹੈ ਮਗਰ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਲਾਂ ਨੂੰ ਅਹਿਮੀਅਤ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦਾ। ਆਖਿਰ ਜਿਸ ਨੇ ਗੱਦੀ ਲਈ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਉਸ ਦਾ ਕੁਝ ਤਾਂ ਫਇਦਾ ਉਠਾਉਣ ਦਿਉ। (*interruption*) ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਵੀ ਕੋਈ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਿਸੇ ਵਜ਼ੀਰ ਦੀ ਕੱਲਰ ਵਾਲੀ ਜ਼ਮੀਨ ਲੈ ਲਈ ਹੈ ਜਾਂ ਦਾਰੂ ਹੇੜਾ ਅਤੇ ਰਾਮਪੁਰਾ ਵਿਚ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਰੁਪਿਆ ਬਰਬਾਦ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ........

ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ : ਤੁਸੀਂ ਬੜੀ ਹੁਸ਼ਿਆਰੀ ਨਾਲ ਗ਼ਲਤ ਪਾਸੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹੋ। (The hon. member is very cleverly proceeding in the wrong direction.)

ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ : ਮੈਂ ਜਨਾਬ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਾਉਣ ਲਗਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਅਜਿਹੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਤੇ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਾ ਕੀਤਾ ਕਰਨ (ਹਾਸਾ) । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਵੀ ਗਿਲਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਪਾਣੀਪਤ ਸ਼ੂਗਰ ਮਿਲ ਵਿਚ ਲਖਾਂ ਰੁਪਏ ਦਾ ਗਬਨ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ enquiry ਕਰਾਉ ਅਤੇ ਉਸ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਸ਼ਾਮਿਲ ਕਰੋ ਤਾਂ ਜੇ ਸਾਬਤ ਨਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਮਰਜ਼ੀ ਸਜ਼ਾ ਮੇਰੇ ਲਈ ਮੁੱਕਰਰ ਕਰ ਦੇਣਾ । ਖੈਰ ਇਸ ਗਬਨ ਤੇ ਵੀ ਮੈਨੂੰ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਹੀਂ । ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਵੀ ਇਤਰਾਜ਼ ਨਹੀਂ ਕਿ ਕਰਨਾਲ ਦੇ Advocate ਤੇ 420 ਦੇ ਮੁਕਦਮੇ ਵਿਚ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਦਾ ਕਹਿਣ ਦੀ ਹਿੰਮਤ ਕਰਨਾ ਕਿ 5000 ਰੁਪਿਆ ਮੇਰੇ ਸਾਹਮਣੇ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਗਿਆ । ਖੈਰ ਮੈਂ ਇਸ ਵਿਚ ਵੀ ਨਹੀਂ ਜਾਂਦਾ । ਮੈਂ ਇਸ ਨੂੰ ਬੜੀ ਛੋਟੀ ਜਿਹੀ ਗਲ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ Secretary Sailor's and Soldiers Board ਨੇ ਲਿਖਿਆ that the case should be handed over to the police for prosecution. ਪਰ ਸਾਡੇ Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਲਿਖ ਭੇਜਿਆ 'suggest some lesser punishment' ਉਹ lesser punishment ਵਾਲੀ ਗਲ ਵੀ ਖੁਹ ਖਾਤੇ ਪੈ ਗਈ । ਖੈਰ ਮੈਂ ਇਸ ਨੂੰ ਵੀ ਛਡਦਾ ਹਾਂ । ਇਹ ਵੀ ਕੋਈ major ਗਲ ਨਹੀਂ ਹੈ । (*interruption*) ਕਰਨਾਲ municipal ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਗੜਬੜ ਸੀ । ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਆਈਆਂ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਕਰਨ ਲਈ ਇਕ Magistrate ਲਾਇਆ । ਉਸਨੇ ਕਿਹਾ ਬਹੁਤ ਗਬਨ ਹੋਇਆ ਹੈ, mal—administration ਹੈ, ਇਸ ਨੂੰ supersede ਕਰੋ । D.C. ਨੇ ਲਿਖਿਆ supersede ਕਰੋ, commissionor ਨੇ ਲਿਖਿਆ supersede ਕਰੋ, Deputy minister for Local self Government ਨੇ ਲਿਖਿਆ supersede ਕਰੋ ਪਰ Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਪਣੀਆਂ dictatorial powers ਦਾ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕਰਕੇ ਲਿਖਿਆ ਕੋਈ ਜ਼ਰੂਰਤ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਇਸ ਨੂੰ ਵੀ ਛਡਦਾ ਹਾਂ । (ਹਾਸਾ) ਮੈਂ ਬੜਾ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ ਕਿ ਕਰਨਾਲ Marketing Committee.....

ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ : ਮੈਂ ਆਪ ਦੇ ਬੋਲਣ ਦੇ ਢੰਗ ਤੇ ਬੜਾ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ । (ਹਾਸਾ) ਕੋਈ positive ਗਲ ਕਰੋ । (I am surprised at the hon. Member's mode of speech (*laughter*). He should say something positive.)

ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ : ਕਰਨਾਲ Marketing ਕਮੇਟੀ gazttee ਹੋ ਗਈ । D. C. ਨੂੰ order ਚਲੇ ਗਏ ਅਤੇ circulate ਹੋ ਗਏ । ਪਰ Chief Minister ਨੇ ਸੋਚਿਆ ਕਿ ਡਾਕਟਰ ਪਰਮਾਨੰਦ ਅਤੇ ਰਾਮ ਪਿਆਰੇ ਦਾ ਅਸਰ ਵਧ ਜਾਵੇਗਾ । ਉਹ ਗਜ਼ਟ ਹੀ ਖਬਰੇ ਜਲਵਾ ਦਿਤਾ ਜਾਂ ਪੜਵਾ ਦਿਤਾ । ਸਾਲ ਹੋ ਗਿਆ ਉਹ pending

ਹੈ । ਇਸ ਨੂੰ ਵੀ ਛਡ ਦਿਉ । (ਹਾਸਾ) Industries ਦੇ ਵਜ਼ੀਰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ corruption ਵਿਚ joint director ਦਾ ਕੋਈ ਹਥ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੇ essentiality certificate ਜਗਾਧਰੀ ਅਤੇ ਲੁਧਿਆਣੇ ਵਿਚ ਦਿਤੇ ਗਏ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ enquiry ਕਰਾ ਦਿਉ । ਮੈਂ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿ Industry Minister ਅਸਤੀਫਾ ਦੇ ਦੇਣ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਇਹ ਮਹਿਕਮਾ ਲੈ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਅਤੇ joint director ਨੂੰ 6 ਮਹੀਨੇ ਦੀ ਛੁਟੀ ਤੇ ਤੋਰ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਤੇ Chief Minister ਸਾਹਿਬ enquiry ਕਰਨ । ਉਸ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਵੀ ਮਿਲਾ ਲੈਣਾ ਕੁਝ ਨ ਨਿਕਲੇ ਤਾਂ ਮੇਰੇ ਲਈ ਜੋ ਮਰਜ਼ੀ ਸਜ਼ਾ ਰਖ ਦੇਣਾ ਜੇ ਸਬਤ ਹੋ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਕੋਈ ਸਜ਼ਾ ਨਹੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਛੁਟ ਹੈ । (ਹਾਸਾ) ਫਿਰ Transport ਦੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ permits political sufferers ਨੂੰ ਦਿੰਦੇ ਹਾਂ । ਮੈਂ ਦਿਖਾ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬਦਮਾਸ਼ਾਂ ਨੂੰ permits ਦਿਤੇ ਗਏ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਫੋਟੋ ਥਾਨੇ ਵਿਚ ਲਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ । ਖੈਰ ਇਸ ਨੂੰ ਵੀ ਛਡਦਾ ਹਾਂ । ਸਾਡੇ Office Secretary, ਕਾਂਗਰਸ ਐਸੰਬਲੀ Party ਦੇ Secretary ਨੂੰ 22 permits ਮਿਲੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਜੋ ਇਖਤਿਆਰਾਤ D. C. ਕਰਨਾਲ ਨੂੰ ਨਹੀਂ, S. P. ਨੂੰ ਨਹੀਂ, ਉਹ ਇਸ ਨੂੰ ਹਨ । ਇਸ ਨੂੰ specially ਭੇਜਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਡਾਕਟਰ ਪਰਮਾ ਨੰਦ ਤੇ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ ਜਲਸਾ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਕੜ ਕੇ ਅੰਦਰ ਕਰੋ । ਉਹ ਗਲ ਵਖਰੀ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਧੜਕਾ ਪੈ ਗਿਆ ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਨੂੰ ਹਥ ਨਾ ਪਾਇਆਂ। (*interruption*) ਖਾਸ ਤੌਰ ਤੇ ਇਕ ਜੀਪ ਤੇ 45 ਰੁਪਏ ਖਰਚ ਕੀਤੇ । ਜੋ ਜ਼ਮੀਨ ਖਰੀਦੀ ਗਈ ਹੈ ਉਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਸੇ ਜੱਜ ਨੂੰ enquiry ਕਰਨ ਦਿਉ । ਜੇ ਕੁਝ ਨਿਕਲੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਜ਼ਾ ਭੁਗਤਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹਾਂ । ਮਗਰ ਇਹ ਤਾਂ corrupt ਅਫਸਰ ਦੀ corruption ਨੂੰ shield ਕਰਦੇ ਹਨ । ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਅਸੀਂ ਤਫਤੀਸ਼ ਕਰ ਲਈ ਹੈ ਪਰ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦਸਦੇ ਕੁਝ ਨਹੀਂ । ਕਲ Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ Metro Motors ਦੀ ਦੁਕਾਨ ਤੇ National Motors ਦਾ ਵੀ ਬੋਰਡ ਲਗਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਤਾਂ ਕੀ ਹੋਇਆ । ਉਹ 41,000/- ਰੁਪਿਆ ਕਰਜ਼ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੋਵੇਗਾ ਜਾਂ ਮੰਗ ਕੇ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੋਵੇਗਾ । ਪਰ ਅਜਿਹੀਆਂ ਗਲਾਂ ਤੇ public ਦੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਸ਼ਕੂਕ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਇਹ ਰਫਾ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਿ ਮੌਲਵੀ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਬਾਰੇ ਔਰਤ ਹੋਣ ਦੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਰਨ ਲਗ ਪੈਣ । (*interruption*) ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਕੋਈ ਫਿਕਰਾ ਪਸੰਦ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਤੇ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਕੋਈ । ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਦੇ ਫਿਕਰੇ ਚੰਗੇ ਲਗਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਹ ਲੋਕਾਂ ਨਾਲ ਪਿਆਰ ਕਰਨ ਲਗ ਪੈਂਦੇ ਹਨ । ਸਾਡੇ ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ ਜੀ ਨੂੰ ਬਾਬਰ ਦਾ ਇਹ ਫਿਕਰਾ ਬੜਾ ਪਸੰਦ ਹੈ 'ਬਾਬਰ ਬ ਐਸ਼ ਕੋਸ਼ ਕਿ ਆਲਮ ਦੋਬਾਰਾ ਨੇਸਤ' ।

ਸ੍ਰੀ ਪ੍ਰਬੋਧ ਚੰਦਰ : ਜ਼ਿੰਦਾਬਾਦ ।

ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ : ਆਪ ਵੀ ਜਲਦੀ ਕਰੋ ਕਿ ਵਕਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨੇਸਤ । (ਹਾਸਾ) (The hon. member may wind up soon as the time at my disposal is rather short.)

ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ : ਤਾਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਪਹਿਲਾਂ ਖਤਰਾ water-logging ਦਾ ਹੈ। 1956 ਵਿਚ ਸੇਮ ਦਾ ਰਕਬਾ 20 ਲਖ ਏਕੜ ਸੀ, ਇਹ ਹੁਣ 35 ਲਖ ਏਕੜ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ। ਜੇ ਕਰ ਇਸ ਨੂੰ ਵਕਤ ਤੇ control ਨਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਸਾਰੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ water-logging ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ। ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਸ ਦੇ ਹਲ ਲਈ ਅਸੀਂ ਇਹ ਕੀਤਾ ਹੈ, ਉਹ ਕੀਤਾ ਹੈ 'ਮਗਰ ਮਰਜ਼ ਬੜ੍ਹਤਾ ਗਿਆ ਜੂੰ ਜੂੰ ਦਵਾ ਕੀ।' ਇਸ ਵਿਚ ਰੱਤੀ ਭਰ ਵੀ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ that this Government has totally failed to combat this water-logging menace. ਇਸ ਕੰਮ ਵਿਚ ਵੀ ਕੁਝ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਨਾਲ ਸੌਤੀਲੀ ਮਾਂ ਵਾਲਾ ਸਲੂਕ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ।

ਦੂਜਾ ਖਤਰਾ ਹੈ ਗਰੀਬ ਆਦਮੀਆਂ ਤੋਂ। ਆਪ ਪਿਛਲੇ 5, 7 ਸਾਲਾਂ ਦੇ figures ਵੇਖ ਲਉ the rich have become richer, the poor have become the poorer. ਭਾਵੇਂ class IV ਦੇ employees ਦੀ ਹਾਲਤ ਵੇਖ ਲਉ ਭਾਵੇਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਜਾਂ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵੇਖ ਲਉ ਕੁਝ ਅਮੀਰ ਆਦਮੀ ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਸਰਮਾਇਆਦਾਰ ਹੋਣ ਜਾਂ ਵਡੇ ਵਡੇ ਅਫਸਰ ਜਾਂ Ministers ਉਹ ਹੋਰ ਅਮੀਰ ਹੋ ਰਹੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ 190 ਰੁਪਏ ਦੀ ਬਿਜਲੀ ਵਿਚ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਤੇ ਗਰੀਬਾਂ ਵਿਚਾਰਿਆਂ ਨੂੰ 60 ਰੁਪਏ ਵਿਚ ਮਕਾਨ, ਤਾਲੀਮ, ਖਾਣ ਪੀਣ ਆਦਿ ਸਭ ਕੁਝ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰਨ ਲਈ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਖਤਰਾ ਵਧ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਇਸ ਲਈ ਹੈ ਕਿ ਕੁਝ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਦੇ ਇਰਦ ਗਿਰਦ ਸਫੈਦ ਪੋਸ਼ ਅਤੇ ਜ਼ੈਲਦਾਰ ਇਕੱਠੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਨਾਮ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕਰਕੇ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ challenge ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੈਂ ਅਜਿਹੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ list essentiality certificates ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਦੇ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਅਗਰ enquiry ਕਰਵਾਈ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਕਈ ਕੁਝ ਨਿਕਲੇਗਾ। ਡਾਕਟਰ ਪਰਮਾ ਨੰਦ ਅਤੇ ਮੈਂ ਇਕ public statement ਦਿਤੀ ਸੀ....(ਵਿਘਨ)। ਸਰਕਾਰ ਉਸ ਨੂੰ ਗਲਤ ਕਹਿੰਦੀ ਅਤੇ ਸਾਡੇ ਤੇ ਮੁਕੱਦਮਾ ਚਲਾਂਉਦੀ......

ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ : ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ challenge ਬਾਜ਼ੀ ਅਤੇ ਮੁਕੱਦਮੇਬਾਜ਼ੀ ਦੀਆਂ ਗਲਾਂ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਬਜਟ ਤੇ ਆਪਣੇ view ਦਸੋ। (The hon. member need not indulge in challenges or talk of litigation. He would express his views on the Budget.)

ਸ੍ਰੀ ਰਾਮ ਪਿਆਰਾ : Tenants ਦੇ ਮਸਲੇ ਦੇ ਹਲ ਬਾਰੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੁਝ laws ਬਣਾਏ ਹਨ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਹੋਰ ਖਰਾਬ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਫਿਰ ਜਨਾਬ ਮੈਂ ਇਕ ਸਵਾਲ ਪੁਛਿਆ ਅਤੇ ਜਵਾਬ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਇਕ ਅਜਿਹਾ circular ਹੈ ਕਿ ਪੁਲਿਸ ਵਾਲੇ ਜੋ ਸ਼ਰਾਬ ਪੀਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ action ਲਿਆ ਜਾਵੇ। ਅਤੇ ਇਸ ਮਾਤਹਿਤ 123 ਪੁਲਿਸ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ action ਲਿਆ ਗਿਆ। ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕੋਈ ਵੀ ਵਡਾ ਅਫਸਰ ਨਹੀਂ ਸੀ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ 90 Constables, 20,

25 Head Constables ਇਕ ਜਾਂ ਦੋ A. S. I.s ਸਨ। ਕਿਸੇ ਵਡੇ ਆਦਮੀ ਦੇ ਖਿਲਾਫ action ਨਹੀਂ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ । ਜੇ ਕਰ Additional I. G. ਦਾ medical examination ਕਰਵਾਇਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਪਤਾ ਚਲੇਗਾ ਕਿ ਉਹ ਰੋਜ਼ ਸ਼ਰਾਬ ਪੀਣ ਵਾਲਾ ਹੈ ਪਰ ਅਜਿਹਿਆਂ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਪੁਛਦਾ । ਅਗਰ ਇਹ circular ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਵੀ action ਲਿਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਇਕ ਹੋਰ ਗਲ ਵਲ ਮੈਂ ਆਪ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਕ ਆਲੀਸ਼ਾਨ ਇਮਾਰਤ ਇਕ ਲਖ ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਵਿਚ ਖਰੀਦੀ ਹੈ ਜਿਥੇ immoral traffic ਦੇ victims ਰਖੇ ਜਾਣਗੇ । ਮੈਂ ਇਸ ਇਕ ਲਖ ਰੁਪਏ ਦੇ ਖਰਚ ਨਾਲ agree ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ । ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਗਰੀਬ ਜਨਤਾ ਤੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾ ਕੇ ਰੁਪਏ ਇਕਠੇ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਇਮਾਰਤਾਂ ਖਰੀਦਿਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨਾਂ ਵਿਚ immoral character ਦੇ ਲੋਕੀ ਰਖੇ ਜਾਣ ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਜਨਰਲ ਆਚਾਰ ਉਚਾ ਕਰਨ ਲਈ ਯਤਨ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਪਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਜੋ ਜੇਲ ਵਿਚ ਭੇਜੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਤਲ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਹਨ, ਡਾਕੇ ਮਾਰਨ ਵਾਲੇ ਹਨ, ਕਿਸੇ ਦਾ ਘਰ ਭੁਗਾ ਤਬਾਹ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਹਨ ਉਨਾਂ ਦੇ ਸੈਰ ਕਰਨ ਲਈ ਅਤੇ ਦੁਬਾਰਾ ਇਸੇ ਤਰਾਂ ਦੇ ਸੰਗੀਨ ਜੁਰਮ ਕਰਨ ਲਈ ਘਰਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਬਿਲਡਿੰਗਾਂ ਖਰੀਦੀਆਂ ਜਾਣ; ਕਿਸ ਬਿਨਾ ਤੇ ਅਜਿਹੇ ਖਰਚਾਂ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦਿਤੀ ਜਾਵੇ । ਕਈ ਗੁੰਡਾ ਗਰਦੀ ਕਰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਆਚਰਣ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਆਰਾਮ ਲਈ ਬਿਲਡਿੰਗਾਂ ਖਰੀਦੀਆਂ ਜਾਣ । ਇਸ ਖਰਚ ਨਾਲ ਮੈਂ ਬਿਲਕੁਲ ਐਗਰੀ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਜੋ ਅਫਸਰਾਨ ਇਨ੍ਹਾਂ traffic ਵਿਚ ਮਦਦ ਕਰਦੇ ਹਨ ਉਨਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ action ਲਿਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ (ਘੰਟੀ) ਮੈਂ ਸਿਰਫ ਇਕ ਮਿੰਟ ਵਿਚ ਹੀ ਆਪਣੀ ਤਕਰੀਰ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਗਲਾਂ ਕਰਦੀ ਗਈ ਤਾਂ ਸੂਬੇ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਦਤਰ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ ਅਤੇ confusion will become worse confounded and the corrupt will become more corrupt.

---

## PERSONAL EXPLANATION BY THE MINISTER FOR IRRIGATION AND POWER

सिंचाई तथा बिजली मंत्री (राओ बीरेन्द्र सिंह) : On a point of personal explanation Sir, स्पीकर साहिब कामरेड राम प्यारा ने कुछ बातों के बारे में दीदा दानिस्ता गलत बयानी की है मैं उसके सिलसिले में तरदीद करना चाहता हूँ । इन्हों ने ज़मीन के सिलसिले में ग़लत बयानी की है कि seed farm के लिये और हरिजनों को बसाने के लिये मेरे गांव रामपुरा का नाम लिया है (*interruption*) और इसके साथ ही दारुहेड़ा गांव का नाम लिया और कहा कि वज़ीर के रिश्तेदारों ने नाकस ज़मीन कल्लर की ज़मीन 14 हज़ार रुपए में सरकार को बेच दी । जैसा कि मैं पहले ही अर्ज़ कर चुका हूँ दीदा दानिस्ता इसमें ग़लत बयानी की गई है । और हकूमत के खिलाफ है ।

जहां तक स्पीकर साहिब रामपुरा गांव की ज़मीन का तअल्लुक है 25 एकड़ ज़मीन seed farm के लिये सरकार ने खरीद की । इसके लिये महकमा के अफसरान ने और

[सिंचाई तथा बिजली मन्त्री ]

सरकार ने landowner को बारहा request करके यह ज़मीन ली । और इस लिये भी कि इसके इलावा उस ब्लाक में और कोई ज़मीन available न थी। और इस ब्लाक में दो साल से इस काम के लिये provide की गई रकम lapse हो रही थी। इस ज़मीन को बेहतरीन समझा गया क्योंकि यह शहर के नज़दीक है। यह कहा गया कि 14 हज़ार रुपया सरकार ने खर्च किया और आमदन कुछ भी नहीं हुई। यह वह ज़मीन है जिसमें दो फसलें मिलती हैं हालांकि यह बारानी है। यह suburban इलाके में है सड़क के किनारे है और शहर से सिर्फ आध मील दूर है। फिर जो 14 हज़ार रुपए खर्च किए गए उसकी तफसील मैं स्पीकर साहिब आपके सामने अर्ज़ करता हूँ। 10 हज़ार रुपया Tube-well के लिये Government ने अलग रखा हुआ है जो अभी तक वहां के Agricultural Officer के account में पड़ा है। और 4 हज़ार रुपये Building पर खर्च हुए। एक फसल तो इसकी ली नहीं जा सकी क्योंकि tenants वक्त पर इसे आबाद न कर सके लेकिन रबी की फसल पर जहां 250 रुपए खर्च हुए सरसों और चने पैदा हुए इससे 16 हज़ार से ऊपर Government ने हासिल किये।

दूसरी ज़मीन दारुहेड़ा के बारे में, स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करूँ कि इन्हें पता नहीं किस बात का गिला है। कामरेड राम प्यारा को दर्द है इस बात का कि इनके एक साथी M.L.A. अपनी ज़मीन जो बेहद नाकस थी सरकार के पास 12 हज़ार में बेचने की कोशिश करते रहे लेकिन जब सरकार ने ऐसी नाकस ज़मीन को खरीदने में माज़ूरी ज़ाहर की तो इन्हें दर्द होने लगा। 12 हज़ार की नाकस ज़मीन न लेकर अगर अच्छी और बेहतर ज़मीन development के लिये खास मेहरबानी करके किसी ने सस्ती दे दी तो इन्हें परेशानी होने लगी। स्पीकर साहिब उन M.L.A. साहिब की दरखास्त हमारे पास मौजूद है। इस में मैं नहीं समझता कि किस तरह से किसी वज़ीर का तअल्लुक जोड़ा जा सकता है।

बाकी रही दारुहेड़ा की ज़मीन। वहां पर जो ज़िमींदार है उसकी रिश्तेदारी तो शायद 10 पुश्तों से भी मेरे साथ नहीं मिलती हां हो सकता है उसने मुझे वोट दे दिया हो। वहां पर 250 एकड़ ज़मीन हरिजनों को settle करने के लिये ली गई। Landlord के पास काफी ज़मीन थी और surplus थी इसके साथ ही Harijan Social Welfare Board का एक तरीका है कि एक Committee मुकर्रर की जाती है उसमें Harijan M.L.A. भी शामल होता है। Beneficiaries भी शामल होते हैं और दूसरे लोग भी। फिर tenders invite किए जाते हैं और expert opinion ले कर lowest Tenderer से ज़मीन खरीद की जाती है। जो ज़मीन दारुहेड़ा में ली गई इसका किसी वज़ीर से या उसके रिश्तेदार से तअल्लुक नहीं। यह सरासर गलत बयानी है। यह ज़मीन 348 रुपए फी एकड़ के हिसाब से खरीद की गई। साही नदी के पास और सड़क के साथ यह ज़मीन है। यहां पर 10 फुट पर पानी मिला और अच्छा था जहां कि दूसरी जगहों पर 75—80 फुट पर पानी मिला वह भी खारी और बाकी की ज़मीन सैलाब ज़दा थी। इन के बारे में मौलवी साहिब ने एक सवाल किया था लेकिन ज्ञानी जी मालूमात पूरी न होने के कारण जवाब न दे सके। यह ज़मीन जो 348 रुपए फी एकड़ पर

खरीद की गई इस तरह की ज़मीन इतनी सस्ती नहीं मिल सकती। इस कीमत पर तो बंजर नहीं मिल सकती। यहां पर मैं यह भी अर्ज़ कर दूं कि हमारे एक M.L.A. ने दरखास्त दे रखी है कि वह ज़मीन फरोख्त करना चाहता है और यह कि 1,200 रुपए फी एकड़ में उसकी ज़मीन ले लो वह ऐसी ज़मीन है जहां पर पानी नहीं मिलता और निहायत नाकस है। अब आप ही बताएं कि गवर्नमैंट 1,200 रुपये फी एकड़ पर नाकस ज़मीन क्यों खरीद ले और 348 रुपए फी एकड़ पर उस से अच्छी ज़मीन क्यों न ले। ऐसी बातों को ज़ाती चीजें बना कर पेश करना ठीक नहीं। ऐसी बातों पर इनको दर्द नहीं होना चाहिये। ज़मीन महकमा खरीदता है इसके लिये वज़ीर ज़िम्मेवार नहीं ठहराए जा सकते। जो अफसरान खरीद करते हैं उनकी ज़िम्मेदारी है। इससे किसी वज़ीर का तअल्लुक कैसे जोड़ा जा सकता है। अगर इस तरह के इलज़ामात लगाए जाएं तो अफसोस होता है, आखिर ज़मीन वही बेचेगा जिसके पास होगी। अगर यह outlook यह न बनाएं कि वज़ीर के रिश्तेदार के पास ज़मीन है या उसे कर्ज़ा दिया गया है तो साईकल के पंक्चर लगाते लगाते इन के पास इतना रुपया इकट्ठा न हो जाए और उनके पास ज़मीन इस तरह से नहीं आई जिस तरह से इनके पास आई है और फिर कौन इन की दुकान पर साईकल खरीदने जाए अगर यह तरह तरह के बे सिर पैर और बेबुनियाद अलज़ामात वज़ीरों या उनके रिश्तेदारों पर न लगाएं। (*interruption*) (*noise*)

**Mr. Speaker** : Order please.

**श्री प्रबोध चन्द्र** : On a point of order Sir, जनाब मेरा point of order यह है कि आया किसी मिनिस्टर को यह liberty है कि वह इतने bad taste में personal remarks किसी member के खिलाफ पेश करे। (*interruption*) (*noise*)

**श्री अध्यक्ष** : क्या मैम्बर साहिब इस तरह हाऊस की कार्रवाई को चलाना चाहते हैं। आप जो चाहें बातें यहां पर कहें और अगर उनकी तरदीद की जाए तो आपको दुःख होता है। I will not allow such interruptions, order please. (Does the hon. Member want the proceedings of the House to be conducted in this way ? He wants complete freedom to say any thing he likes but feels upset when he is contradicted. I will not allow such interruptions. Order please.)

**श्री राम प्यारा** : जनाब मेरे पास record मौजूद है। आप देख सकते हैं। (*Interruption*)

**श्री अध्यक्ष** : Order please मैं ने राओ साहिब की बातें सुनी हैं मैं convinced हो गया हूं कि आप ने जो बातें की हैं वह गलत हैं। (तालियां) (I have listened to the explanation made by Rao Sahib and I am convinced that whatever the hon. Member Shri Ram Piara has stated is not correct) (*Cheers*)

**Maulvi Abdul Ghani Dar** : On a point of order, Sir. (*Interruptions*)

[ਸਰਦਾਰ ਹਰਚਰਨ ਸਿੰਘ]
ਪਹੁੰਚਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਨਹੀਂ ਹੈ ਉਹ ਪੂਰਾ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਿਹੜੇ ਮਤੇ ਆਉਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਫੇਰ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਗਰੀਬ ਭਰਾਵਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਬਣਾ ਸਕਾਂਗੇ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਮੈਂ ਏਸ ਮਤੇ ਦੀ ਤਾਈਦ ਕਰਦਾਂ ਹਾਂ ਔਰ ਆਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ।

**श्री श्री कृष्ण शास्त्री वैद्य** (सफीदों) : चेयरमैन साहिबा, यह जो resolution पेश हुआ है मैं इस की ताईद करता हूं। लेकिन मैं देख रहा हूं कि आज हरिजनों को इस तरह से बातें कर के बहलाया जा रहा है, उन्हें इस तरह बहलाया जा रहा है जैसे भूखे बच्चे को दूध दिखा कर चुप करवाया जाता है। हम देख रहे हैं लगातार तीन सालों से हरिजनों को ज़मीनें देने के लिए प्रस्ताव आते रहे हैं। लेकिन बाद में खोदा पहाड़ और निकला चूहा वाली बात होती रही है। यहां पर हरिजनों के Minister भी बैठे हुए हैं और उन के Members भी बैठे हुए हैं। वह हरिजनों के बहलावे की बातें करने के इलावा और कुछ नहीं करते और न ही कर सकते हैं। यह जो लारे लप्पे की बातें हैं यह अच्छी नहीं। हम सब लोग देहातों में रहने वाले हैं और हरिजनों की हालतों को अच्छी तरह से जानते हैं। वज़ीर साहिब या कई और साहिबान बड़े फख्र से कहते हैं कि हम ने हरिजनों को लम्बरदारियां देने का सिलसिला शुरू किया है। लेकिन उस से हरिजनों की जो दुर्दशा हो रही है वह हम रोज़ देखते हैं। एक एक लम्बरदारी के पीछे 50-50 गेड़े लग चुके हैं थानों की तरफ। बीच में वकील खड़े हो जाते हैं और चौधरियों को लड्डू खिलाए जाते हैं। लेकिन उन को आज तक Lambardar नहीं बनाया। मेरे हलके में एक बड़ौली गांव है वहां पर हरिजनों को इकट्ठा कर के चौधरी कहने लगे कि जो हमें party करवाने के लिए ज्यादा बोली देगा हम उसे लम्बरदार बनवा देंगे। वहां पर 10 रुपए से बोली शुरू हुई और एक चमार ने 390 रुपए की बोली दी। उन में एक तीसरा आदमी और candidate था वह कहने लगा कि मैं बोली दे कर लम्बरदारी नहीं लेनी चाहता। मेरी तहसील में पांच पांच सौ हरिजन जाते हैं। सुबह से लेकर शाम तक चौधरी लोग उन से खूब खाते हैं, होटलों वालों की भी चांदी होती है लेकिन लम्बरदारी किसी को भी नहीं मिलती मिलाती। इस तरह से उन्हें ख्वार किया जाता है। ज़मीन उन को कौन देता है और कौन लम्बरदारी देता है। इस प्रस्ताव में लिखा है जो लोग भूमि के अभिलाषी हों उन को ज़मीन दी जाए। चेयरमैन साहिबा, कौन आदमी है जो ज़मीन न लेना चाहे। उस के लिए तो दीवाना साहिब भी तैयार हो जाएंगे। हमारे भाई भड़ोलियां जैसे बड़ी बातें करते हैं। कई दफा फजूल से विधान जैसे बना कर ले आते हैं और फिर पढ़ के सुनाते हैं ज्ञानी जी को जिन पर उस का कुछ असर ही नहीं हो सकता। ऐसी बातों का क्या फायदा है। इस से किसी को कुछ नहीं मिलता मिलाता फिर यहां पर कहा जाता है कि हम ने 30 एकड़ की ceiling लगा दी है और सब surplus lands ले कर हरिजनों को दे देंगे। यह Government ने इस तरह की

बात की है जैसे चोर को कह दिया जाए तुम चोरी करो और साध को कह दिया जाए तुम जागो। हरिजनों को तो इन्होंने कह दिया कि हम तुम्हें जमीनें देंगे लेकिन दूसरी तरफ जमींदारों को कह दिया कि तुम जमीनें बेच दो। उन्होंने ज़मीने बेच दीं, उन की रजिस्ट्रियां हो चुकी हैं इन्तकाल हो चुके हैं अब surplus lands कहां रही? ज़मीन की यह हालत है कि हरिजनों को सिर लुकाने के लिए भी ज़मीन नहीं दी जाती। मेरे हलके में हथवाला एक गांव है। वहां पर हरिजनों को रहने के लिए भी ज़मीन नहीं दी गई। उन के 80 कुनबे हैं। वे बेचारे कभी तहसीलदार साहिब के पास deputation ले कर जाते हैं और कभी Deputy Commissioner साहिब के पास deputation ले कर जाते हैं लेकिन उन की कोई भी नहीं सुनता। यह हालत है वहां पर। इस resolution का चाहे कोई समर्थन करे तो क्या उन को ज़मीन मिल जाएगी। मुझे तो उम्मीद नहीं कि किसी को कुछ मिले। मेरे हलके में एक खरेटी गांव है। वहां पर किसानों ने हरिजनों के कुएं में हड फैंक दिए और उन का पानी पीना बंद कर दिया। वह case अभी तक चल रहा है। उन को बहुत तरह से पीटा गया। लेकिन "तुलसी दास गरीब की कोई न पूछे बात"। इसी तरह, चेयरमैन साहिब, खरक गागर में इन्होंने हरिजनों को नजूल land दी और साथ ही किसी से हक शुफे का दावा करवा दिया। उन हरिजनों का मुकदमें पर बहुत सा खर्चा हो गया लेकिन ज़मीन बाद में उन के हाथ से निकल गई। फिर 24 बीघे ज़मीन और थी। उस का भी case चला और वह भी उन से ले ली गई। मेरा कहने का मतलब यह है कि हरिजनों को यह देते क्या हैं? कुछ भी नहीं। ज़मीन तो किसी जगह पर है ही नहीं देने के लिए। जो शामलात देह के बारे में कानून बनाया है उस का असर यह हुआ है कि जो शामलात की थी उन को पंचों ने घेर लिया है और जो जमींदार हैं उन्होंने बाई कर लिये हैं। हरिजनों का नाक में दम कर रखा है और वह बेचारे अंदर बैठे हैं। चेयरमैन साहिब, हरिजनों की हालत यह है कि 20, 20 गज़ का उन का सारा मकान होता है। उसी के अंदर उन की जवान बेटी भी रहती है, उन का जवाई भी रहता है, वह खुद भी रहते हैं और उन के लड़के वगैरह भी रहते हैं। हरिजनों की कोई जिन्दगी नहीं है इस प्रदेश में। जो लोग शोर डालते हैं कि हम हरिजनों की मदद कर रहे हैं वह बिल्कुल फज़ूल बातें ही बनाते हैं। अमली तौर पर उन की कोई सहायता नहीं करते। मैं कहता हूं अगर आप का मन साफ है, आप नेकनियती से उन की help करना चाहते हैं तो फिर इस resolution को पास कर देना चाहिए लेकिन अगर आप ने उन को बहलावा ही देना है तो फिर ऐसी बातें करने का कोई फायदा नहीं है।

फिर हरिजनों को कर्ज़ देने का ज़िक्र करते हैं कि जो ज़मीन खरीदेगा उसे 5 हज़ार रुपया देंगे। कर्जों और ज़मीन का शोर इतना है लेकिन वहां देना सारे ज़िलों में 24 आदमियों को है मगर दरखास्तें 24 हज़ार आती हैं। वहां हालत यह है कि दो रुपए फारम वाले को, $2\frac{1}{2}$ रुपए टाइप वाले को और एक रुपया Oath Commissioner को देने पड़ते हैं और कर करा कर गरीब के 5, 7 रुपए लग जाते हैं और

[श्री श्री कृष्ण शास्त्री]

तब कर्ज़े की अर्ज़ी तैयार होती है। उसके बाद फिर वह M.L.A. के पीछे पीछे भागता फिरता है। उसके बाद फिर तहसील में Welfare Officer बैठा है, जो है भी हरिजन ही, उसके पास जाओ और अर्ज़ी दाखिल कराओ। इस तरह उसके पास 24 हज़ार दरख़ास्तें जमां हो जाती हैं। उसके बाद फिर एक रिटायर शुदा मैम्बरों की कमेटी बना रखी है। वह रिटायर शुदा यानी ex-M.L.A. तमाम के तमाम चौधरी type के हैं। जितने हारे हुए आदमी हैं वह उस कमेटी में दाखिल किए हुए हैं ताकि कुछ न कुछ चौधिर बनी रहे। जनाब हमारे हिन्दु शास्त्र में लिखा है कि मरे हुओं की रूहें वापस आ जाती हैं तो यह भी मरी हुई रूहें वहां फिर रही हैं (हंसी) तो यह जो रिटायर शुदा चौधरी अपने 10, 12 आदमियों को कर्ज़ दिला देते हैं और 10, 12 बाकी लोगों को बाकी फिर जय हरि जय हरि। जो बाकी 23 हज़ार 9 सौ 76 मुंह ताकते रह जाते और फिर पानी पी पी कर कांग्रेस को गालियां देते हैं। मरी हुई रूहें तो भाग जाती हैं और गालियां देने वाले हमारे पीछे पड़ते हैं कि आपकी कांग्रेस की हकूमत है मगर ऐसा हो रहा है मगर यहां हमारी कोई सुनता नहीं है। इस लिए आपके द्वारा मेरी प्रार्थना है कि अगर आप इस काम को नेकनीयती से करना चाहते हैं तो आज इस प्रस्ताव को पास करें और कल orders जारी कर दें (हंसी) यह नहीं कि 30 एकड़ से ऊपर ज़मीन लेनी है और उसके ऊपर एक land commission बिठा दिया है जो कि 1½ बीघा ज़मीन से ऊपर का फैसला करता है। उस में कहीं इधर उधर से इकट्ठे कर के तीन वकील बिठा दिए हैं और उनको 150 रुपए रोज़ दिए जाते हैं। यह तो खाहमखाह का खर्च पड़ रहा है ज़मीन है कहां। किसी ने अपने बेटे के नाम लगा दी है किसी ने बेटी के नाम और किसी ने बहू के नाम लगा दी है और सारी ज़मीन खुर्द बुर्द हो चुकी है। अब इस में कमीशन क्या करेगा और कोई क्या करेगा। अब तो राम राज्य वाली बात करो जैसा कि उस वक्त होता था कि जितनी शूद्र जातियां हैं वह technical काम करती थीं। ज़मीन तो मिलेगी नहीं इस लिए अगर इनकी जान बचानी है तो इन से भी चित्र कला का काम कराओ (हंसी) इन को कारखानों में दाखिल कर दो और technical काम कराओ हल क्यों जुतवाते हो। फिर हल जोतेंगे भी कहां। ज़मीन है ही नहीं।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** (जालंधर शहर, दक्षिण-पश्चिम) : चेयरमैन साहिब, काफी देर से Treasury Benches की तरफ से तकारीर हो रही हैं और उनको मैं ने बड़े ग़ौर से सुना है। मास्टर गुरबंता सिंह जी इस वक्त अपनी seat पर नहीं हैं मगर मेरी खाहिश थी कि वह यहां मौजूद होते ताकि मैं उनको हरिजनों का असली नकशा दिखाता। उन्होंने बड़े मारके से तकरीर की और हरिजनों का बड़ा शानदार नक्शा पेश किया कि उनकी खेतियां लहलहा रही हैं, घरों में पंखें चल रहे हैं। और बड़े मजे हो रहे हैं। फिर उन्होंने बड़ी शान से कहा कि चलो जालंधर से टांडा की तरफ मैं आप को दिखाऊं कि हरिजनों की बिस्तियां कितनी शानदार हैं। मास्टर जी तो तशरीफ फरमा नहीं लेकिन मैं ज्ञानी जी से कहूंगा कि आप जालंधर तशरीफ

लांए और मेरे साथ नकोदर लाइन की तरफ चलें ताकि मैं आपको वहा के हरिजनों का मनज़र दिखा दूं। यह मेरे पास वहां के कांग्रेस के प्रधान और पंचायत के सरपंच की तरफ से लिखी गई चिट्ठी है........

**चीफ पार्लियामैंट्री सेक्रेटरी** : वह कांग्रेस छोड़ गया होगा।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : नहीं वह अब भी हैं.....

**चौधरी लहरी सिंह** : अगर है तो आपकी स्पीच के बाद हट जाएगा। (हंसी)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : यहां पर प्रदेश कांग्रेस के प्रधान भी इस वक्त बैठे हैं। मैं उनकी तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं। जालंधर से दो मील के फासले पर चार पांच गांव हैं जिनके नाम हैं, खुरला, किंगरा बूथ, बडाला और साभोवाल। वहां पर बड़े बड़े landlords बस गए हैं और 101 के करीब अलाटी वहां पर बैठे हैं। मैं आपकी खिदमत में कुछ नाम भी पेश कर देता हूं। उनमें से चंद के नाम यह हैं:

1. Sardar Gurdas Singh, P.C.S. (retired)
2. Sardar Iqbal Singh, retired D.C.
3. Sardar Gurcharan Singh Dhillon, retired S.P.
4. Sardar Sahib Sardar Sant Parkash Singh, retired I.G.
5. Sardar Kartar Singh Nijjar, retired Registrar, Co-operative Societies.
6. Thakur Vikram Singh, retired D.C.
7. Risaldar Mastan Singh.
8. Subedar Rattan Singh, Honorary Magistrate.
9. Sardar Bahadur Sardar Dilbag Singh, Honorary Magistrate.
10. Col. Gurdev Singh.
11. Col. Dina Nath.
12. Sardar Harjit Singh Mann.
13. Sardar Narinder Singh, retired S.P.
14. Sardar Iqbal Singh Dhillon, Agriculture Inspector.

मैंने तो यह चंद बड़े बड़े लोगों के नाम बताएं हैं। मगर वहां पर 101 बड़े बड़े landlords रहते हैं और इनको garden colonies करार दिया गया है। मैं कहता हूं कि वज़ीर साहिब मेरे साथ चलें और देखें वहां कितने gardens बने हुए हैं। हमारे प्रदेश के कांग्रेस प्रधान भी उसी रास्ते से गुज़रते हैं इनको पता

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

ही होगा कि वहां रास्ते में कितने gardens हैं। वहां की 14 हज़ार की आबादी है और आप हैरान होंगे उस 14 हज़ार की आबादी में से 12 हज़ार हरिजन हैं और मास्टर गुरबंता सिंह जी के घर से दो मील के फासले पर वह गांव आबाद है। लेकिन आज वह बड़ी शान में आकर हरिजनों का बड़ा सुन्दर नकशा खींच रहे थे कि शानदार buildings बना दी हैं, ज़मीनें दे दी हैं और अभी और ज़मीनें देंगे। लेकिन वहां के हरिजन कहते हैं कि हमें मुर्दा मवेशियों की खालें उतारने के लिए एक इंच ज़मीन नहीं दी हैं, वहां रूड़ी फैंकने के लिए एक इंच ज़मीन उनको नहीं दी और वह 1955 से लगातार यह दरखास्तें इस वज़ारत के सामने पेश करते आ रहे हैं। चेयरमैन साहिबा, अगर आप इजाज़त दें तो मैं उनकी दो तीन मांगे भी पढ़ देता हूं—ज़्यादा नहीं पढ़ता क्योंकि वक्त लगेगा—ताकि आपको पता लग जाए कि हरिजनों को कितने मज़े हैं जिन का नकशा उनके नज़दीक रहने वाले सरदार साहिब ने खींचा है :

"(1) That there is no place already earmarked for the village rubbish outside the village Abadi;

(2) That the rubbish at present is being put by the villagers inside the village Abadi and the result is that there is a danger of breaking out some disease, and actually there are some cases of small-pox and even of T.B. in the village;

(3) That in view of such irregular putting of rubbish (Roori) loose or heaps in the village abadi is very dangerous to the health of the villagers which is already deteriorating due to uncleanliness in the village.

आगे वह कहते हैं कि हमारी हालत यह है कि इन गांव में न हमारे लिए जंज घर बनने दिया और न हमें इन पांच गांव में इतनी जगह कि हम अपने मुर्दे जला, दफना सकें। जिस कबरस्तान में मुसलमान मुर्दे दफनाया करते थे वहां भी land lords ने हल चला दिया है। मेरे हरिजन भाई जो treasury benches पर बैठे ज़मीन के खाब देख रहे हैं मेरे साथ चलें मैं उनको वहां का सारा हाल आंखों दिखाऊं। यह चिट्ठी मैं ने नहीं लिखी बल्कि वहां के कांग्रेस के प्रधान और पंचायत के सरपंच ने लिखी है ......

**माल मंत्री** : किस को लिखी है ?

**श्री जगत नारायण चोपड़ा**: आपके महकमा यानी Director of Rehabilitation (Rural) Jullundur City को लिखी है। इस के इलावा मेरे पास उन तमाम चिट्ठियों की रसीदें मौजूद हैं जो उन्होंने रजिस्ट्रियां कर कर के चीफ मिनिस्टर साहिब और Minister concerned को लिखी हैं।

लगातार 9 साल से दरवाज़े खटखटाते रहे लेकिन उन्हें कोई जवाब न गया। यह वज़ारत कहती है कि हम हरिजनों के लिये सब कुछ कर रहे हैं। शानदार बंगले बना रहे हैं। लेकिन जहां इन लोगों को अपनी रूड़ी फैंकने के लिये जगह नहीं मिल रही तो यह ज़मीनों की कैसे तवक्को कर सकते हैं। जालंधर जो किसी वक्त इस पंजाब की राजधानी थी वहां से $2\frac{1}{2}$ मील के फासले पर ज़मीनें उन लोगों को allot हुई हैं जो बड़े बड़े ओहदों पर फायज़ रहे हैं। वे नहीं चाहते कि हरिजनों को एक इंच ज़मीन भी

मिल सके। चेयरमैन साहिबा, मैं मिनिस्टर साहिब के साथ चलने के लिये तैयार हूं, वह जा कर देखें कि उस गांव के रास्ते में किस तरह rubbish फैंकी गई है। एक जगह पानी वहां इकट्ठा होता है लेकिन उस पानी के बाहर निकलने का कोई रास्ता नहीं। वह पानी इतना गंदा हो जाता है कि कई मर्ज़ों की वबा फैलने का अंदेशा रहता है। थोड़ी बहुत रियायतें हरिजनों को नम्बरदार बनने की दी गई हैं लेकिन इस गांव में कोई नम्बरदार नहीं। इन पांच गांव में 14 हज़ार की आबादी है लेकिन एक भी हरिजन नम्बरदार नहीं बनाया गया। डाक्टर साहिब हरिजनों के लिये अपने दिल में दर्द रखते हैं लेकिन ऐसे गांव में जहां 14,000 की आबादी है वहां हरिजनों की यह हालत है। हमारी गवर्नमैंट लम्बे चौड़े दावे करती है और कहती है कि हम ने 8 लाख रुपया हरिजनों के लिये मकान बनाने के लिये provide कर दिया है लेकिन इस में से 6½ लाख रुपया तो सैंटर से मिला है। पंजाब ने सिर्फ 1½ लाख खर्च करना है। एक साल के दौरान में तो एक गांव नहीं बन सकता। इस रुपये से, चेयरमैन साहिबा, आप अंदाज़ा लगाएं कि कितने साल लगेंगे दो हज़ार गांव बनाने के लिये डाक्टर साहिब ने अपने बजट में 1½ करोड़ रुपये की बचत दिखाई है और हरिजनों के welfare पर जो रुपया खर्च किया जा रहा है वह है 48-49 लाख के करीब। इस में से 30 लाख खर्च हुआ है हरिजनों के वज़ीफों पर। इस पर भी हमारी सरकार credit ले रही है।

**श्री सभापति** : रैज़ोल्यूशन पर बोलिए। (Please speak on the Resolution.)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : चेयरमैन साहिबा, आप देखें कि आज क्या पोज़ीशन है। सच्चर वज़ारत में बजट 28 करोड़ रुपये का होता था और उस में से 25 लाख रुपया हरिजनों की पढ़ाई पर खर्च होता था। आज बजट 58 करोड़ का है और 30 लाख रुपया खर्च होता है।

**वित्त मंत्री** : अगर आप ने इस के मुतअल्लिक पहले जिक्र किया होता तो आप को जवाब दे देता।

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : चेयरमैन साहिबा, मैं अर्ज़ कर रहा था कि सरकार की तरफ से जो ढंडोरा पीटा जाता है कि हरिजनों के लिये इतना खर्च कर रहे हैं यह तमाम बातें बिल्कुल ग़लत हैं। श्री श्री कृष्ण शास्त्री ने अपनी तकरीर में जो नकशा खैंचा था वह बिल्कुल दुरुस्त था—वह सही तसवीर थी। अगर गवर्नमैंट चाहती है कि हरिजनों की बेहतरी हो तो उसे मजबूती से इस Resolution को पास करना चाहिये। वज़ीर साहिब कहते हैं कि चलो मेरे साथ टांडे के गांव में वहां बिजली के पंखे चल रहे हैं, सरसब्ज़ खेत लहलहा रहे हैं लेकिन अगर इन पांच गांव की यह हालत हो तो इस तरह की डींगें मारना बिल्कुल बेमायनी बात है।

*(At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair)*

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

डिप्टी स्पीकर साहिब, जब मास्टर गुरबंता सिंह जी वज़ीर नहीं थे तो हरिजनों के लिये काफी हमदर्दी रखते थे। मेरे मकान पर 10-11 बजे रात तक आया करते थे। मदर्म शुमारी के वक्त हिन्दी लिखाने में मास्टर जी propaganda किया करते थे। मैं उस वक्त प्रदेश कांग्रेस कमेटी का जनरल सैक्रेटरी था। जब बड़े बड़े landlords हरिजनों को तंग किया करते थे तो वह भागे भागे मेरे पास आया करते थे। उन के दिल में हरिजनों के लिये दर्द था। लेकिन आज मेरे एक दोस्त ने यहां पर हरिजनों के रिहायशी मकानों से दो मिल के फासले पर पांच गांव का नकशा खैंचा है पंचायत ने resolution पास कर के भेजा हुआ है। अंगूठे लगा कर दिये हैं। इतनी बुरी हालत है—बादली और साबोवाली गांव में। Garden colonies का ढोंग है वह जा कर देखें कि वाक्ई garden colonies हैं या नहीं। साबोवाली तो मेरी constituency सही लेकिन क्या वह आप के भाई नहीं लगते हैं। लेकिन भूड़ वह कसबा है जिस ने आप को इस पोज़ीशन में पहुंचाया है। इस लिये मैं मिनिस्टर साहिब की तवजुह इस बात की तरफ दिलाना चाहता हूं कि मौजूदा वक्त में जब कि वह वज़ारत की गद्दी पर विराजमान हैं और जब कि socialistic pattern of society का नारा लगाया जा रहा है तो वह देखें कि जालंधर से दो मील के फासले पर हरिजनों की क्या हालत है।

**ਸਮੂਹਿਕ ਵਿਕਾਸ ਮੰਤ੍ਰੀ :** On a point of personal explanation, Sir.

**Mr. Deputy Speaker:** No personal explanation please.

**ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ** (ਨੂਰਮਹਲ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਮਤੇ ਤੇ ਕਾਫੀ ਬਹਿਸ ਹੋਈ ਹੈ। ਬਜਾਏ ਇਸ ਦੇ ਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਮੀਨ ਦੇਣ ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਬਹਿਸ ਕੀਤੀ ਜਾਏ ਮੈਂ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਇਸ ਤੋਂ ਪਰੇ ਜਾ ਕੇ ਗਲਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਖੁਰਲੀ ਪਿੰਡ ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਦਿਤੀ ਗਈ। ਉਥੇ ਕੁਝ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦਾ ਆਪਣਾ ਕਸੂਰ ਹੈ ਅਤੇ ਕੁਝ consolidation ਦੀ ਗਲਤੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਜਾਇਜ਼ ਮੰਗ ਹੋਵੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣੀ ਆਬਾਦੀ ਵਾਸਤੇ ਜਗ੍ਹਾ ਨਾ ਮਿਲੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਸ ਜਾਇਜ਼ ਮੰਗ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਇਥੇ ਕੁਝ ਇਸ ਖਿਆਲ ਨਾਲ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਸ਼ਾਇਦ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੇ ਉਤੇ ਸਾਰੀ ਚੀਜ਼ ਢੁਕਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਾਰੇ ਕੁਛ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਪਰ ਇਹ ਇਕ ਮਾੜੀ ਮਿਸਾਲ ਹੈ ਅਤੇ ਸਾਰੀ ਗੱਲ ਉਸ ਤੇ ਢੁਕਦੀ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਨਾ cut ਕਰਦੀ ਹੈ। ਇਸ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਬਾਰੇ ਸਿਰਫ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਸ ਸਜਣ ਨੇ ਇਹ ਲਿਆਂਦਾ ਹੈ ਉਸ ਦੀ intention ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਹੈ। ਏਸ ਸਾਰੇ ਮਤੇ ਨੂੰ ਮੈਂ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਤਰਾਂ ਦੇਖਿਆ ਹੈ। ਏਸ ਦੀ ਅੰਗਰੇਜ਼ੀ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਵੇਖੀ ਹੈ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਨੂੰ ਖਲਤ ਮਲਤ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ backward classes ਦਾ ਲਫਜ਼ ਪਾ ਦਿਤਾ ਹੈ, scheduled castes ਦਾ ਲਫਜ਼ ਪਾ ਦਿਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦਾ ਨਾਉਂ ਵੀ ਪਾ ਦਿਤਾ ਹੈ। Intending cultivators ਦਾ ਨਾਉਂ ਵੀ ਇਸ ਵਿਚ ਆਉਂਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ

ਜ਼ਮੀਨ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਵੰਡਣਾ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਵੀ ਨਾ ਦੇਣ ਦੇ ਬਰਾਬਰ ਹੈ । ਹਰੀਜਨਾਂ ਵਾਸਤੇ ਜੋ ਕੁਝ ਹੋਇਆ ਉਸ ਕੰਮ ਦੀ ਪਰਸੰਸਾ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ, ਉਸ ਦੀ ਨਿੰਦਿਆ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ । ਜੋ ਹਰੀਜਨਾਂ ਵਿਚ complex ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਜਿੰਨਾ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਪਰਸੰਸਾ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਜੋ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ ਉਸ ਵਾਸਤੇ ਮੰਗ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਇਕ communist ਵੀਰ ਵਲੋਂ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਕਾਂਗਰਸ ਨੇ ਇਕ ਮਤਾ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਸ ਮਤੇ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਜੋ uneconomic unit ਹੋਏਗਾ, ਜਿਸ ਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਇਤਨੀ ਨਹੀਂ ਕਿ ਉਸ ਤੇ ਉਹ ਆਪਣਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰ ਸਕੇ, ਉਹ ਵੀ landless cultivator ਸ਼ੁਮਾਰ ਹੋਏਗਾ । ਅਜ ਜੋ ਮਤਾ ਹੈ, ਇਸ ਬਾਰੇ ਸ਼ਾਇਦ ਕਿਸੇ ਵੀ ਦੋਸਤ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਤਾ ਨਹੀਂ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਪੜ੍ਹਿਆ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਸ ਵਿਚ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਖਾਸ ਨੌਈਯਤ ਹੋਵੇ, ਬਲਕਿ ਜਿਸ ਦੇ ਪਾਸ ਜ਼ਮੀਨ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ, ਉਸ ਹਰੀਜਨ ਨੂੰ ਤਰਜੀਹ ਮਿਲੇਗੀ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਤਰਜੀਹ ਵਾਲਾ ਸਲੂਕ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਵੀ ਇਸ ਤੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜੋ ਕਾਸ਼ਤ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਅਤੇ ਹਰੀਜਨ ਹਨ, ਉਨਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਮੀਨ ਦਿਤੀ ਜਾਏ, ਇਹ ਉਨਾਂ ਨਾਲ ਅਨਿਆਯ ਹੈ । ਜ਼ਮੀਨ ਸਿਰਫ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜੋ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰ ਸਕਣ ਅਤੇ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰਕੇ ਉਸ ਤੋਂ ਕਮਾਈ ਕਰ ਸਕਣ । ਇਹ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਜੋ ਤਕਾਵੀ ਬੈਲਾਂ ਵਾਸਤੇ ਲਈ ਹੋਵੇ ਉਹ ਸਾਰੀ ਦੀ ਸਾਰੀ ਐਵੇਂ ਜਾਂਦੀ ਰਹੇ ਅਤੇ ਉਹ ਦੇ ਵਿਚੋਂ ਉਸ ਆਪਣੀ ਰੋਟੀ ਵੀ ਨਾਕਮਾ ਸਕਦਾ ਹੋਵੇ । ਇਸ ਲਈ ਜ਼ਮੀਨ ਐਸੇ landless cultivator ਨੂੰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ, ਜੋ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰ ਸਕੇ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ceiling ਲਾਉਣ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਜੋ surplus area ਸਾਨੂੰ ਮਿਲੇਗਾ ਉਸ ਦੇ ਉਤੇ ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ejected tenants ਨੂੰ ਬਿਠਾਇਆ ਜਾਏਗਾ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਐਸੇ tenants ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੁੜ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਬਹਾਲ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ landless cultivators ਜਾਂ ਹਰੀਜਨਾਂ ਵਰਗੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਹ ਆਪਣੇ ਦਸਾਂ ਨੌਹਾਂ ਦੀ ਕਮਾਈ ਦੀ ਕਿਰਤ ਕਰਕੇ ਰੋਟੀ ਖਾਂਦੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣੀ ਜ਼ਮੀਨ ਵਿਚੋਂ ਕਢ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਮੁੜ ਲਿਆਉਣਾ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਕੰਮ ਹੈ । ਏਥੇ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਸਜਣ ਬਹੁਤ ਕੁਝ ਕਹਿੰਦੇ ਨੇ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕਹੀ। ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ legislation ਦਾ ਮਸਲਾ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ejected tenants ਨੂੰ ਮੁੜ ਬਹਾਲ ਕਰਨਾ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ ਉਸ ਵੇਲੇ ਸਾਰੇ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ejected tenants ਨੂੰ ਮੁੜ ਬਹਾਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਤਵੱਜੁਹ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੀ, ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਬੜੇ loopholes; ਖ਼ਿਲਾਫ ਰਖੇ ਹੋਏ ਹਨ, ਇਹ ਬੰਦ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਵਗੈਰਾ ਵਗੈਰਾ । ਮੇਰੀ ਪੁਖਤਾ ਰਾਏ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜੋ ਖ਼ਿਲਾਫ legislation ਵਿਚ ਹੈ ਅਸੀਂ ਉਹ ਮੁੰਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ । ਜਿਤਨੀ ਦੇਰ ਤੱਕ ਜ਼ਮੀਨ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹਲ ਨਹੀਂ ਹੋਏਗਾ ਉਤਨੀ ਦੇਰ ਅਸੀਂ ਇਹ ਕਰਦੇ ਰਹਾਂਗੇ । ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਰਾਂਗੇ ਉਨੀ ਦੇਰ ਜਿੰਨੀ ਦੇਰ ਅਸੀਂ ਇਸ ਮਸਲੇ ਵਿਚੋਂ ਨਹੀਂ ਨਿਕਲ ਸਕਦੇ । ਇਹ ਗਲ ਗਲਤ ਹੈ ਕਿ ਸਾਰੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ dependent ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਕਿ ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰਕੇ ਰੋਟੀ ਖਾਣ ।

[ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ]

ਇਸ ਵੇਲੇ industry ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੈ । Big industry, small scale industry cottage industry ਇਤਨੀ ਜ਼ਿਆਦਾ ਲਾਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਵਿਹਲੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕੰਮ ਤੇ ਲਾਇਆ ਜਾ ਸਕੇ । ਇਕਲੇ ਹਰੀਜਨ ਨਹੀਂ, ਦੂਸਰੇ ਲੋਕ ਵੀ ਹਨ । ਹਰੀਜਨ ਮਿਹਨਤ ਮਸ਼ੱਕਤ ਨਾਲ ਆਪਣੀ ਰੋਟੀ ਖਾਂਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮੁਤਾਲਬਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ industry ਬਣਾਈ ਜਾਵੇ ਜਿਥੇ ਉਹ ਕੰਮ ਕਰ ਸਕਣ, ਰੋਟੀ ਕਮਾ ਕੇ ਖਾ ਸਕਣ । ਇਸ ਪਾਸੇ ਬਹੁਤੀ ਤਵੱਜੁਹ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਕੋਈ ਮੁਲਕ ਤਰੱਕੀ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਹਾ ਸਕਦਾ ਜਿੰਨੀ ਦੇਰ ਤਕ ਉਸ ਦੇ ਵਸਨੀਕ ਸਿਰਫ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰਦੇ ਹੋਣ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਨਹਸਾਰ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਹੋਵੇ । ਜਿਸ ਮੁਲਕ ਦੇ ਵਸਨੀਕਾਂ ਦਾ ਇਨਹਸਾਰ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਹੈ ਉਹ backward ਮੁਲਕ ਹੈ । ਉਸ ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਹਿ ਸਕਦੇ । ਇਥੇ Planning Commission ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਬਾਰ ਬਾਰ ਕਾਂਗਰਸ ਦਾ ਨਾਉਂ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਤਾਂ ਮਤਾ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਨੂੰ heavy industry, small scale industry ਅਤੇ cottage industry ਵਲ ਪੂਰੇ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਕਿ unemployed ਨੂੰ ਰੋਟੀ ਮਿਲ ਸਕੇ । ਅਸੀਂ industry ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਚਾਲੂ ਕਰਨਾ ਹੈ । ਇਹ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਮੰਦ ਹਾਲੀ ਦੇ ਵਿਚ ਘਾਟਾ ਪਾਵੇਗੀ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਰੋਟੀ ਮਿਲੇਗੀ ਅਤੇ ਲੋਕ ਕਮਾਈ ਕਰਕੇ ਖਾ ਸਕਣਗੇ । ਇਸ ਦੇ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਿਰਫ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦਾ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ । ਮੈਂ ਇਸ ਗੱਲ ਨਾਲ ਬਿਲਕੁਲ ਸਹਿਮਤ ਹਾਂ ਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨਾਲ ਤਰਜੀਹ ਦਾ ਸਲੂਕ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਪਰ ਇਸ ਤਰਫ ਤੋਂ ਜੋ ਹਰੀਜਨ ਭਰਾ ਏਥੇ ਬੋਲੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਸਿਵਾਏ ਇਸ ਸਜਣ ਦੇ ਜਿਸ ਨੇ ਮਤਾ ਬਣਾਇਆ ਹੈ ਸਾਡੀ ਮਦਦ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਕੋਈ ਨਹੀਂ । ਕੁਝ ਦੂਸਰੇ ਸਜਣ ਹਨ ਜੋ ਇਸ ਤੇ ਬੋਲੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਅਦਾਦੋ ਸ਼ੁਮਾਰ ਕਢ ਕੇ ਨਹੀਂ ਵੇਖੇ । ਅਤੇ ਲਾਲਾ ਜੀ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਏਸ ਅਬਾਦੀ ਵਿਚ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦਾ ਕੋਈ ਖਿਆਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਪਰ ਸਭ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਜ ਉਹ ਜ਼ਮੀਨ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਅਜ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਮਕਾਨ ਬਣਾਏ ਗਏ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ colonies ਬਣ ਗਈਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਉਹ ਕਾਸ਼ਤ ਕਰਕੇ ਰੋਟੀ ਖਾਣ ਲਗੇ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਚੰਗੀ ਗੱਲ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਤੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪੈਸਾ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਮੈਂ ਇਸ ਗੱਲ ਨਾਲ ਇਤਫਾਕ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ 47 ਲਖ ਰੁਪਿਆ Animal Husbandry ਦਾ ਅਤੇ 42 ਲਖ ਰੁਪਿਆ ਹਰੀਜਨਾਂ ਵਾਸਤੇ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । Supplementary ਮਦ ਲਿਆ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਵਧ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਚੰਗੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਹਰੀਜਨਾਂ ਨਾਲ ਭਲਾਈ ਕਰਨੀ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੰਦਹਾਲੀ ਪੈਸਾ ਖਰਚ ਕਰਕੇ ਹੀ ਦੂਰ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਕਈ ਸਜਣ ਐਸੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਇਸ ਗੱਲ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਹਨ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨ ਨਾ ਹਰੀਜਨਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲੇ, ਨਾ landless tenants ਨੂੰ ਮਿਲੇ ਅਤੇ ਨਾ ejected tenants ਨੂੰ ਮਿਲੇ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ intention ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਸੇ ਤਰਾਂ ਅਸੀਂ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਕਾਇਮ ਰਖੀਏ ਤਾਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਨਾ ਹੋਵੇ, ਭਾਵੇਂ ਕਿਸੇ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਹੋਣ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਨੁਕਤਾ ਨਿਗਾ, ਉਨਾਂ ਦਾ ਮਨਸ਼ਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਖਾਲੀ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਦਾ ਦਖਲ ਨਹੀਂ

ਹੋਣ ਦੇਣਾ । ਉਹ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਰਤ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਕਿਸੇ ਵੇਲੇ ਵੀ ਕਢ ਦਿਤਾ ਜਾਏ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਐਸੇ ਨਿਸ਼ਾਨੇ ਰਖੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਦਿਮਾਗ ਸਾਫ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਉਹ ਕਿਸੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਬਹਾਨੇ ਨਾਲ dilatory tactics ਨਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਨੂੰ ਪਰੇ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕੋਈ ਨੇੜੇ ਨਹੀਂ ਆ ਸਕਦਾ, ਖਾਲੀ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਹਰੀਜਨਾਂ ਅਤੇ ਦੂਸਰਿਆਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾ ਸਕਦੀਆਂ । ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਸਦਨ ਵਿਚ ਕਈ ਐਸੇ ਸਜਣ ਮੌਜੂਦ ਹਨ, ਬਾਹਰ ਵੀ ਪਾਰਟੀਆਂ ਦੇ ਵਿਚ ਐਲਾਨੀਆ ਤੌਰ ਤੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜਿਸ ਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਹੈ ਉਸ ਤੇ ਦੂਸਰੇ ਦਾ ਕੀ ਹਕ ਹੈ, ਜਿਸ ਦੀ ਮਲਕੀਅਤ 1,000 ਏਕੜ ਹੈ ਉਹ ਉਸੇ ਦੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ (ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ ਵੱਲੋਂ ਵਿਘਨ)

**Mr. Deputy Speaker** : I will not tolerate any interruption.

**ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ** ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਐਸਾ ਨੁਕਤਾ ਨਿਗਾਹ ਰਖਣ ਵਾਲੇ ਲੋਕ ਹਨ ਅਤੇ ਹਾਊਸ ਦੇ ਬਾਹਰ ਹਨ । ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਬੜੇ socialists ਕਹਾਉਂਦੇ ਹੋਣ ਲੇਕਿਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਨੁਕਤਾ ਨਿਗਾਹ ਕੁਛ ਹੋਰ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਆਪਣੀ ਆਪਣੀ ਪਾਰਟੀ ਦੀ heart searching ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਫਿਰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਕਰੀਏ । ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਅਸੀਂ ਤਰੱਕੀ ਦਾ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਾਂ, ਸਰਕਾਰ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਭਲਾਈ ਲਈ ਕੰਮ ਕਰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਉਸ ਕੰਮ ਦੀ ਨਿੰਦਿਆ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਅਸੀਂ ਜਾਣਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜਿਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਨਾਲ ਨਾ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਉਨਤੀ ਮਿਲਣੀ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਨੂੰ ਫ਼ਾਇਦਾ ਪਹੁੰਚਾਉਣ ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲਾਂ ਇਕ ਖਾਸ ਨੀਯਤ ਨਾਲ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ । Intention ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਅਬਾਦੀ ਦਾ ਦਲਿਤ ਹਿਸਾ ਖੂਹ ਖਾਤੇ ਵਿਚ ਪਿਆ ਹੋਇਆ ਸੀ, ਉਸ ਨੂੰ ਖਾਤੇ ਵਿਚੋਂ ਕਢਕੇ ਏਸ ਹਮਵਾਰ ਸਤਹ ਤੇ ਲਿਆਉਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਜਿਥੇ ਅਸੀਂ ਖਲੋਤੇ ਹਾਂ । (Thumping by Treasury Benches) ਐਸੀ ਹਾਲਤ socialist pattern ਦੀ ਹੈ, ਜਿਸ ਦਾ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਪਾਰਟੀਆਂ ਮਖੌਲ ਉੜਾਉਂਦੀਆਂ ਹਨ ਕਿ socialist pattern ਦਾ ਮਤਲਬ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਬਰਾਬਰੀ ਲਿਆਉਣ ਦਾ ਹੈ । Assembly ਦੇ ਸਾਰੇ ਮੈਂਬਰ ਆਪਣੇ ਪੈਸੇ ਲੈਕੇ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਿੰਨ ਤਿੰਨ ਸੌ ਰੁਪਏ ਮਹੀਨਾ ਮਿਲਦੇ ਹਨ । ਉਹ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵੇਖ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਬਰਾਬਰ ਦਾ ਸੋਚ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ complex ਦੂਰ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਇਹ ਇਕ ਬੜੀ ਭਾਰੀ ਗੱਲ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਸਾਡੇ ਦਿਮਾਗ ਵਿਚ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ complex ਦੂਰ ਕਰਕੇ ਆਪਣੇ ਬਰਾਬਰ ਦਾ ਸਮਝ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਪੂਰਾ ਹੱਕ ਦੇ ਸਕੀਏ । ਇਹ ਕੰਮ ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ, ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਜਮਾਤ ਨੇ ਨਹੀਂ ਬਲਕਿ ਕਾਂਗਰਸ ਨੇ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤਾ ਸੀ, ਜਿਸ ਕਾਂਗਰਸ ਨੂੰ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਬੈਠ ਕੇ ਬੁਰਾ ਭਲਾ ਕਹਿੰਦੇ ਹੋ ਇਹ ਕੰਮ ਸਭ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਕਾਂਗਰਸ ਨੇ, ਰਾਸ਼ਟਰ ਪਿਤਾ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਨੇ ਅਪਣਾਇਆ ਸੀ । (Thumping by Treasury Benches) ਉਸ ਆਬਾਦੀ ਵਿਚ ਜਿਸ ਵਿਚ ਹਰੀਜਨ ਰਹਿੰਦੇ ਸਨ ਕਿਸੇ ਪਾਰਟੀ ਦਾ ਬੰਦਾ ਜਾ ਕੇ ਨਹੀਂ ਬੈਠਦਾ ਸੀ ਕੇਵਲ ਮਹਾਤਮਾ ਗਾਂਧੀ ਜੀ ਜਾ ਕੇ ਬੈਠੇ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਪਣਾਇਆ । ਸਿਰਫ ਬਾਹਰ ਬੈਠ ਕੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਵਾਸਤੇ ਆਵਾਜ਼ ਉਠਾਉਣ ਵਾਲੇ ਯਾ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਆ ਕੇ ਆਵਾਜ਼ ਉਠਾਉਣ ਵਾਲੇ ਜਿਹੜੇ ਸਜਣ

[ਸਰਦਾਰ ਦਰਬਾਰਾ ਸਿੰਘ]

ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ practical shape ਵਿਚ ਹਰੀਜਨਾਂ ਵਾਸਤੇ ਕੋਈ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਇਹ Resolution ਜੋ ਆਇਆ ਹੈ ਇਹ vague ਹੈ।

ਇਸ ਉਤੇ ਮੁਖਤਲਿਫ parties ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਵਲੋਂ ਕਾਫੀ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਪੇਸ਼ ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਉਹ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਜ਼ੇਰੇ ਗੌਰ ਆਉਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਤੇ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀ ਬੇਹਤਰੀ ਨੂੰ ਮਦੇਨਜ਼ਰ ਰਖਕੇ ਜਿਤਨਾ ਵੀ ਅਮਲ ਹੋ ਸਕੇ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਫਜ਼ਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਮਹਿਸੂਸ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬੜਾ vague ਜਿਹਾ resolution ਹੈ। ਇਸ ਨੂੰ ਇਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਨਹੀਂ ਪਾਸ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਜਿਸ ਢੰਗ ਵਿਚ ਕਿ ਇਹ ਇਥੇ ਲਿਆਂਦਾ ਗਿਆ ਹੈ ਬਲਕਿ ਇਸ ਵਿਚ amendment ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਇਹ ਹਰੀਜਨਾਂ ਲਈ ਲਾਭਕਾਰੀ ਸਿਧ ਹੋ ਸਕੇ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ problem ਨੂੰ ਸਹੀ understand ਕਰਕੇ ਉਸ ਦਾ ਹਲ ਸੋਚਣ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ sincere feelings ਹੋਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ, ਨਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ exploitation.

**श्रीमती सरला देवी शर्मा** (हमीरपुर–जनरल) : श्रीमान डिप्टी स्पीकर साहिब, जो Resolution इस वक्त House के सामने है, मैं उसका समर्थन करने के लिए खड़ी हुई हूं। इस पर पिछली दफा और अब की दफा भी बहुत discussion हुई है कि backward classes और हरिजन भाइयों को किस तरह से बसाया जाय ताकि वह अपनी जिन्दगी और उसके साधनों को अच्छा बना सकें। मैं आप के द्वारा अपने सदन के भाइयों को बताना चाहती हूं कि हर ज़िले के Deputy Commissioner को यहां से एक चिट्ठी चली गई है कि जो भी ज़मीन सरकार के पास हो वह हरिजन भाइयों और मुजारों को दे दी जाए। पता नहीं कहां तक यह सूचना ठीक है, लेकिन मैंने सुना है कि ऐसी एक चिट्ठी यहां से गई है।

डिप्टी स्पीकर साहिब, हमारी कांग्रेस जमात के महान नेता बापू जी की यह इच्छा थी कि देश के अन्दर जो हरिजन भाई और backward classes के लोगों के साथ भेदभावपूर्ण व्यवहार किया जाता है उसको जल्दी से जल्दी दूर किया जाय। आज हमने अपना एक लक्ष्य यानी socialistic pattern of society का नज़रिया बनाया हुआ है। इसकी तरफ हम काफी तेज़ी के साथ आगे बढ़ रहे हैं और उसको अमल में लाने के लिए काफी जदोजहद कर रहे हैं। हमारा यह लक्ष्य है कि हमने backward classes को ऊंचा उठाना है। उन के standard of living को बेहतर बनाना है। इसके लिए हमने एक यह फैसला किया था कि जिन ज़मीदारों के पास 30 standard acres से ज़्यादा ज़मीन है उन से वह surplus ज़मीन लेकर इन बेज़मीने मुजारों और हरिजनों को बसाने के लिए दी जाय।

आज जिस तरह महंगाई का ज़माना चल रहा है, उसमें देहातों के अन्दर खेती करने वाले मुजारों और मज़दूरों को बड़ी परेशानी का सामना करना पड़ रहा है। उन को काश्त करने के लिए ज़मीनें नहीं मिलतीं। इसके अलावा जिन मुज़ारों के पास ज़मीनें हैं मालिक उन से जिनस लेते ही नहीं। जो भी फसल–गन्दम, गन्ना या कपास, मुज़ारे

उन ज़मीनों पर पैदा करते हैं, उनके मालिक उन को लेने से इनकार कर देते हैं। वह मुजारे और मजदूर भाई मालिकों के पीछे पीछे फिरते हैं लेकिन वह लोग उस जिनस को वसूल नहीं करते। नतीजा क्या निकलता है? जब तीन चार फस्लें नहीं लेते तो उसके बाद उन्हें इसी बहाने से बेदखल कर देते हैं। इस तरह से एक बहुत भारी परेशानी गांव के अन्दर फैली हुई है। हमारे ये भाई हमारे पास आते हैं। हमसे पूछते हैं कि मालिक इस गल्ले को वसूल नहीं करते, इसे हम कहां फैंके? इसके लिए हमारे पास कोई ऐसा सुझाव नहीं जो कि हम अपने उन भाइयों को दे सकें। नतीजा यह होता है कि कुछ देर के बाद वह मालिक ज़मीन पटवारी गिरदावर और कानूनगो से मिल कर मुजारों को उस ज़मीन से बेदखल कर देता है। मैं अपने Revenue Minister साहिब से प्रार्थना करूंगी कि मुजारों को मालिकों की तरफ से पैदा की गई इस मुश्किल से निकालने के लिए ज़रूर कोई हल निकालना चाहिए। मैं समझती हूं कि अगर मालिक ज़मीन गल्ला लेने से इनकार करे तो पंचायत को power होनी चाहिए कि वह उस मुजारे से गल्ला वसूल करके मालिक को दे सके। गांवों के अन्दर मुजारों और मजदूरों को यह एक बहुत भारी दिक्कत है।

दूसरी बात, डिप्टी स्पीकर साहिब, यह है कि यह एक हकीकत है कि 30 standard acres से ऊपर की जो surplus ज़मीन पहले निकलनी थी, अब उतनी ज़्यादा निकलने की सम्भावना नहीं। इसका नतीजा यह हुआ कि जो मज़दूर भाई खेतों के अन्दर काम करते हैं उनके पास पैसा नहीं रहा। पैसा न होने से वह बाज़ार से चीज़ें नहीं खरीद सकते। अगर मजदूरों के पास पैसा नहीं तो दुकानदारों के पास पैसा कैसे आ सकता है और कैसे वह अपना गुज़ारा कर सकते हैं। आज आप बड़े बड़े कारखानों के अन्दर ही देख लें कि बिजली न मिलने के कारण कितने मजदूर बेकार बैठे हैं। मतलब यह है कि हमारे अन्दर जो भावना पैदा हुई थी लोगों को काम देने की, वह खत्म होती जा रही है। इस लिए, डिप्टी स्पीकर साहिब, आज हमें इस स्थिति पर बड़ी गम्भीरता के साथ विचार करना है।

अभी अभी हमारे भाई सरदार दरबारा सिंह जी ने बताया है कि सब से पहले कांग्रेस ने ही हरिजन भाइयों को अपनाया था और उन का social status ऊंचा लाने के लिये कोशिश कर रहे हैं। लेकिन ज़रूरत है कि उनकी तरफ और ज़्यादा ध्यान दिया जाए। मैं आप को बताती हूं कि अभी पिछले दिनों की बात है कि हमारे co-operative societies के वज़ीर सरदार गुरबंता सिंह तहसील हमीरपुर में गए। जहां दूसरे लोग co-operative societies बना रहे हैं वहां हमारे हरिजन भाई भी co-operative societies बनाना चाहते हैं। वहां पर उन्होंने एक co-operative society देखी जो कि leather tanning के लिए हरिजन भाइयों ने बनाई हुई है। दो साल से वह co-operative society बनी हुई है लेकिन अभी तक उनको पैसा नहीं मिला। कर्ज़ा लिया हुआ है, bank को

[श्रीमती सरला देवी शर्मा]
सूद दे रहे हैं लेकिन गवर्नमैंट की तरफ से अभी तक उनको कोई पैसा नहीं दिया गया। उन हरिजन भाइयों ने अपनी महनत से अपनी हालत को बेहतर बनाने के लिए co-operative society बनाकर काम शुरू किया है लेकिन गवर्नमैंट की तरफ से उन को अभी तक एक पैसा नहीं मिला। हमारे Chief Minister साहिब भी वहां गए। उन्होंने भी खुद वह tannery देखी। इस लिए मैं आप के द्वारा गवर्नमैंट को प्रार्थना करूंगी कि उन लोगों की तरफ ध्यान दिया जाय। उन लोगों की तकलीफ को दूर किया जाए। वह हररोज़ चंड़ीगढ़ नहीं आ सकते। मुझे पता लगा है कि हमारे भाई श्री भगत राम जिन्होंने वह tannery लगाई है, 10 बार यहां चण्डीगढ़ के चक्कर लगा चुके हैं। लेकिन अभी तक गवर्नमैंट की तरफ से उन को subsidy या loan नहीं दिया गया। वह शायद हमीरपुर में पंडित मोहनलाल जी के सामने भी पेश हुए थे। इस लिए जैसा कि resolution हमारे सामने आया है, हमें चाहिए कि सही मायनों में हम जनता को socialism का नारा दें। हमें अपने socialism के नारे को अमली शकल देनी चाहिए– practice में लाना चाहिए। Theory बना लेना तो आसान होता है लेकिन जब उस theory को practical शकल देनी होती है तो रास्ते में बहुत सी दिक्कतें आती हैं।

**ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ :** ਕਾਂਗਰਸ ਇਸ ਨੂੰ ਅਮਲ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਲਿਆਵੇਗੀ।

**श्रीमती सरला देवी शर्मा** : डिप्टी स्पीकर साहिब, अभी अभी मेरे एक communist भाई ने कहा है कि इस को हम अमल में नहीं लायेंगे। मैं उन्हें कह देना चाहती हूं कि हमारी यह कांग्रेस गवर्नमैंट और यह administration इसे ज़रूर अमल में लायेगी। और जो हमारा socialism का नारा है वह ज़रूर पूरा होगा। मुझे यकीन है कि आज हमारे सारे हिन्दुस्तान के अन्दर कांग्रेस के सिवाये कोई भी ऐसी पार्टी नहीं है जो socialism के नारे को अपनाये हुए है। Practically केवल यही एक जमात है जो पूज्य बापू जी के बताये हुए रास्ते पर चलने वाली है। यह उसी रास्ते पर चल रही है और आगे भी चलती रहेगी।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** (नूह) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मुझे इस बात की खुशी है कि सरदार दरबारा सिंह ने काफी जुर्रत के साथ अपनी बातें कही हैं। जहां तक tenants का, ग़रीब किसानों का और हरिजनों का ताल्लुक है मेरा यकीन है कि ज्ञानी करतार सिंह जी उन मिनिस्टरों में से नहीं हैं जो लारा लप्पा लाने के कायल हों। वह जिस बात को करना चाहते हैं, चाहे उस के करने में कितना ही risk हो, वह कर जाते हैं, चाहे उस का कुछ ही अंजाम हो। देखना यह है कि चर्चा मुद्दत से यहां चली आ रही है कि कुछ लोगों को, ग़रीब हरिजनों को और उजड़े हुए मुज़ारों को सरकार इन कानूनों की मदद से protection देना चाहती है। क्योंकि वे अनपढ़ थे और मालिकान से रसीदें नहीं लेते थे, उन को अदालत के ज़रिये से निकाला गया और कहीं कहीं डण्डे के ज़ोर से भी निकाला गया। इस को कोई नादर शाही कहे या कोई और शाही कह ले। (चौधरी बलबीर सिंह– उसे कैरों शाही कहो) कुछ कह लो। डिप्टी

स्पीकर साहिब, 20 हज़ार मुज़ारों को बेदखल कर दिया गया। जब मैं ने इस बारे में यह पूछा तो उस वक्त Revenue Minister राम्रो बिरेन्द्र सिंह थे। उन से पूछा गया कि जो मुज़ारे उजाड़े गये उन में से कितने आबाद हुए तो उन्होंने बताया कि चार सालों में चार आबाद हुए। डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करूं.......

**चौधरी धर्म सिंह राठी** : इस के लिये उन का शुक्रिया तो कर लो।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : जी शुक्रिया। सरदार दरबारा सिंह भी कहते हैं कि सरकार जितना काम करती है उस का शुक्रिया तो किया जाना चाहिये। इस लिये मैं मिनिस्टर साहिब का शुक्रिया अदा करता हूं जो उन्होंने चार सालों में चार उजड़े हुए मुज़ारों को आबाद किया।

डिप्टी स्पीकर साहिब, मुझे खुशी है कि यह जो प्रस्ताव आया है Opposition ने कुछ तरामीम के साथ इस को support किया है। मैं ज्ञानी करतार सिंह जी से यह पूछना चाहता हूं कि 1952-53 से जब से surplus areas की चर्चा हुई है कि 30 standard acres से जो ऊपर की ज़मीन है जो हम चाहते हैं कि गरीबों को जिन के पास ज़मीन नहीं है दी जाये वह कितनी है। ज्ञानी बख्तावर सिंह जी आज बड़े ज़ोर से बोल रहे थे और कह रहे थे कि उस ज़मीन का हिस्सा राये सिखों को भी मिलना चाहिये। इसी तरह से बाजवा साहिब ने भी कहा कि आखिर जो जाट ज़मींदार हैं उन्होंने क्या गुनाह किया हुआ है जो उन्हें इस ज़मीन का हिस्सा न मिले। लेकिन, डिप्टी स्पीकर साहिब, इस सवाल का जवाब जो राम्रो बिरेन्द्र सिंह ने दिया है वह जवाब ज्ञानी करतार सिंह ने नहीं दिया। इस बारे में राम्रो साहिब ने कहा है कि क्योंकि ज्ञानी जी को इस का इल्म नहीं था, इस लिये उन्होंने ऐसा वैसा जवाब दे दिया है। खैर, यह ज्ञानी जी जानें और राम्रो साहिब जानें लेकिन इतना मैं कह सकता हूं कि अगर हमारे वज़ीरों में से कोई चौकन्ना वज़ीर है तो वह ज्ञानी करतार सिंह जी हैं जिन की आंखें हमेशा उकाब की तरह चौकन्नी रहती हैं और अगर मेरा कोई गलत लफ्ज़ हो तो वह उसे फौरन पकड़ लेते हैं और वह कोई कड़वी गोली खाण्ड में लपेटी हुई नहीं खा सकते।

**चीफ पार्लियामैंटरी सैक्रेटरी** (श्री हंस राज शर्मा) : यह तो leg pulling हो रही है।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : आप शान्ति से सुनें। जब चीफ मिनिस्टर साहिब यहां इर्शाद फरमाते हैं या आप बोलते हैं तो मैं चुप चाप सुनता हूं और बड़े आराम से सुनता हूं।

**Mr. Deputy Speaker**: No interruptions please.

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ कर रहा था कि जब से आप ने यह फैसला किया है कि हम ने ज़मीन पर ceiling लगानी है और इस

[मौलवी अब्दुल गनी डार]

फैसले का इरादा जब से ज़ाहिर किया तो कितनी ही ज़मीन बड़े बड़े landlords ने अपने बेटों के नाम, अपने भाइयों के नाम, अपने रिश्तेदारों के नाम या अपने बाप के नाम और बीवी ने अपने खाविन्द के नाम transfer कर ली है। इस के जवाब में यह बताया गया है कि ज़िला अम्बाला में 7,034 और रोहतक में 7,308 standard एकड़ transfer हुई और तमाम ज़िलों में मिला कर यह तीन लाख एकड़ transfer हुई। इस में 236 हज़ार के करीब standard acres हैं और बाकी दूसरे acres हैं। यह ज़मीन इधर उधर कर दी गई। वैद्य श्री श्री कृष्ण जी चले गये हैं और अब यहां नहीं बैठे। उन्होंने ठीक बताया है कि surplus area की ज़मीन तो रही ही नहीं। ज्ञानी जी ने कहा है कि surplus area में से ज़मीन खरीदने वाले को नुक्सान नहीं रहेगा। उन्होंने एक खत का ज़िक्र कर दिया है और कहा है अब वह ज़मीन किसी को नहीं मिलेगी, क्योंकि जो ज़मीन बिक गई है वह बिक गई है। वह नहीं मिलेगी। चाहे वह राओ साहिब की ज़मीन हो चाहे किसी और की हो। यह अलग बात है।

इस के बाद यहां यह चर्चा किया गया है कि हम ज़्यादा अनाज पैदा करेंगे और यहां पर बार बार पुकारा जाता है कि हम किसानों को इस काम में आगे ले जा रहे हैं। तो, डिप्टी स्पीकर साहिब, जब मैं इन से पूछता हूं कि 1956-57 में सारे पंजाब में जो ज़रई ज़मीन थी वह कितनी थी तो इस के जवाब में यह बताया गया कि 2,15,44,637 एकड़ और 1957-58 में यह 11 ज़िलों में कम हो गई और बाकी के छः ज़िलों में यह कुछ बढ़ी और 1958-59 में यह कुल 31 लाख एकड़ हो गई और बाकी कम हो गई। फिर मैं ने पूछा था कि यह बताइये कि जो culturable land है उस में से ऐसी कितनी ज़मीन है जिस में फसल नहीं हुई चाहे वह आराम तल्बी की वजह से नहीं हुई या बदनियती की वजह से नहीं हुई या किसी और वजह से नहीं हुई। इन के बारे में यहां पर किस्से चलते हैं। ज्ञानी जी ने बताया कि 14,79,844 एकड़ ज़मीन ऐसी है जो थी तो ज़रई लेकिन उस में फसल नहीं हुई। लेकिन उन्होंने इस की तफसील नहीं दी कि क्या यह बीजी ही नहीं गई या वह ज़मीन है जिस को हम बनाने का इरादा रखते हैं। उस ज़मीन को छोड़ जो बहन सरला देवी के ज़िला कांगड़ा की है, जो कि है ही पहाड़ी और उस में ज़रई ज़मीन है ही नहीं बाकी 38,56,553 एकड़ ज़मीन है। डिप्टी स्पीकर साहिब, हम ने हकीकत से दो चार होना है.....

(The hon. Member Maulvi Abdul Ghani Dar was still in possession of the House when it was adjourned.)

**Mr. Deputy Speaker:** The House stands adjourned till 9 a.m. tomorrow.

1.30 p.m.

*(The Sabha then adjourned till 9 a.m. on Friday, the 11th March, 1960)*

8835 PVS—349—23-8-60—C.P.&S. Pb. Chandigarh

ਕਾਰਵਾਈ ਜਿਸ ਵਿਚ
ਮਿਸਲ ਰਿਕਾਰਡ ਕੀਤੀ ਗਈ
ਅਤੇ ਉਸ ਦਾ ਸੰਭਾਲ ਸਮਾਂ
'A' 'B' or 'C' proceedings
in which the file was
recorded and its
retention period

ਕੀ ਕੇਸ ਸਬੰਧੀ ਨੋਟ ਸ਼ਾਖਾ/
ਸੈਕਸ਼ਨ ਦੀ ਨੋਟ ਬੁੱਕ
ਵਿਚ ਰੱਖਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ
ਜਾਂ ਨਹੀਂ
Whether note regarding
case has been kept in
the Branch/Sectional
Note Book or not

ਸਬੰਧਤ ਸਹਾਇਕ ਦੇ ਹਸਤਾਖਰ
Initials of the concerned
Assistant

ਰਿਕਾਰਡਰ ਦੇ ਹਸਤਾਖਰ
Initials of the Recorder

| ਪਿਛਲੇ ਹਵਾਲੇ<br>Previous References | ਬਾਅਦ ਦੇ ਹਵਾਲੇ<br>Later References |
|---|---|